सुकवि-माधुरी-माला : २२ा पुष्प

# मतिराम-ग्रंथावली

संपादक
पं० कृष्णविहारी मिश्र

"ज्यों-ज्यों निहारिय नेरे ह्वै नैनन ,
त्यों-त्यों खरी निकरै-सी निकाई ।"

गंगा पुस्तकमाला कार्यालय, लखनऊ

चौथी बार : सं० २०१८ वि०

मूल्य : आठ रुपए

प्रकाशक

श्रीदुलारेलाल

अध्यक्ष गंगा-पुस्तकमाला-कार्यालय

लखनऊ



मुद्रक

श्रीदुलारेलाल

अध्यक्ष गंगा-फ़ाइनआर्ट-प्रेस

लखनऊ

# हिंदी का प्रसिद्ध आलोचना-साहित्य

| | | | |
|---|---|---|---|
| साहित्य-सुमन | : | बालकृष्ण भट्ट | ३. ०० |
| अनुकरण काव्य-दर्शन | : | 'रसिकत्रय' | ४. ५० |
| हिंदी-नवरत्न | : | मिश्रबंधु | १५. ०० |
| साहित्य-पारिजात | : | ,, | ८. ०० |
| मिश्रबंधु-विनोद ( ४ भाग ) | : | ,, | २५. ०० |
| देव-सुधा | : | ,, | ३. ०० |
| रत्नावली | : | डॉ० रामदत्त भारद्वाज | ३. ५० |
| प्राचीन पंडित और कवि | : | आ० महावीर प्र० द्विवेदी | ४. ०० |
| नैषध-चरित-चर्चा | : | ,, | ३. ०० |
| सुकवि-संकीर्तन | : | ,, | ३. ०० |
| साहित्य-संदर्भ | : | ,, | ४. ५० |
| पंत और पल्लव | : | सूर्यकांत त्रिपाठी 'निराला' | २. ०० |
| प्रबंध-पद्म | : | ,, | ३. ५० |
| बिहारी-दर्शन | : | लोकनाथ सिलाकारी | ५. ५० |
| भवभूति और उनका काव्य | : | ज्वालादत्त शर्मा | १. ५० |
| द्विजदेव और उनका काव्य | : | हरदयालुसिंह | २. ५० |
| विद्यापति-पदावली | : | डॉ० शुभकार कपूर | १५. ०० |
| भूषण-ग्रंथावली | : | डॉ० नारायणदास खन्ना | ८. ०० |
| देव और विहारी | : | कृष्णविहारी मिश्र | ६. ०० |
| हास्य-रस | : | जी० पी० श्रीवास्तव | २. ०० |
| प्रसाद : जीवन और साहित्य | : | डॉ० अंबिकाप्रसाद वाजपेयी | ४. ५० |

# परिचय

प्रस्तुत ग्रंथ 'मतिराम-ग्रंथावली' पं० कृष्णविहारीजी मिश्र की वह महती कृति है, जिसके प्रकाशन के पश्चात् मिश्रजी की गणना हिंदी के अग्रणी समालोचकों में की जाने लगी थी। इस ग्रंथ में मिश्रजी मतिराम की लुप्त सतसई सर्वप्रथम प्रकाश में लाए थे। इस ग्रंथावली की पांडित्य-पूर्ण भूमिका हिंदी के प्राचीन साहित्य की समालोचना के मार्ग में आज भी पथ-प्रदर्शन का काम कर रही है। इस भूमिका की सबसे बड़ी विशेषता यही है कि इसमें एक बँधी-बँधाई परिपाटी पर ही कवि की आलोचना नहीं की गई, वरन् इसमें आलोचना के कुछ नवीन आदर्श स्थापित किए गए हैं। इसमें मिश्रजी ने किसी बँधी हुई रीति या नियमावली के आधार पर काव्य के गुण-दोष बतलाने की अपेक्षा आलोच्य कृति द्वारा ही कवि की अंतरात्मा में प्रवेश कर उसके भावों को व्यवस्थित रूप में उपस्थित करना अपना मुख्य ध्येय समझा है। इसमें वे केवल यह निर्णय देकर ही संतुष्ट नहीं हुए कि अमुक रचना में कितना नीर है और कितना क्षीर, वरन् इसके नीर और क्षीर को उन्होंने चखकर भी देखा है, उसके स्वाद का भी वर्णन किया है, जिससे रसास्वादन के साथ-साथ कवि को समझने में भी सहायता मिली है।

वास्तव में प्रस्तुत भूमिका में मिश्रजी ने सभी प्रकार की प्रचलित समालोचनाओं का समावेश किया है। नीर-क्षीर को पृथक् कर उसके रसास्वादन का प्रयास व्याख्यात्मक (Inductive) आलोचना द्वारा किया गया है। तुलसी, सूर, केशव, रहीम, नरहरि, रसखान, बिहारी, आलम, भूषण, देव, दास, तोष, रघुनाथ, पद्माकर, रवींद्रनाथ आदि

कवियों से उन्होंने कवि की तुलना करके प्रस्तुत भूमिका में तुलनात्मक आलोचना का समावेश किया है। यह तुलनात्मक आलोचना, व्याख्यात्मक आलोचना की सहायक बनकर आई है, भार बनकर नहीं। इसी प्रकार कवि की ऐतिहासिक परिस्थितियों को बतला कर, उसकी कृतियों में समय का प्रभाव बतलाकर मिश्रजी ने प्रस्तुत भूमिका में ऐतिहासिक आलोचना (Historical criticism) का भी समावेश किया है। इतना ही नहीं, स्वयं कवि की मानसिक स्थिति पर प्रकाश डालकर, उसकी कृतियों द्वारा उसकी वैयक्तिक छाप को प्रकाश में लाकर उन्होंने मनोवैज्ञानिक आलोचना (Psychological criticism) के मापदंड को भी स्पर्श किया है। यद्यपि इस भूमिका में वे प्रभावात्मक आलोचना (Impressionist criticism) से दूर रहने के ही प्रयास में रहे हैं, तो भी कहीं-कहीं कवि की प्रशंसा में वे प्रभावात्मक आलोचना भी कर बैठे हैं।

मिश्रजी की एक और प्रसिद्ध पुस्तक है 'देव और बिहारी'। इसकी रचना स्वर्गीय पद्मसिंह शर्मा के संजीवन भाष्य के उत्तर में मिश्रजी ने की थी। इन्होंने इस ग्रंथ में यद्यपि देव का पक्ष लिया है, तथापि बिहारी के महत्त्व को पूर्णतया स्वीकार कर अपनी निष्पक्षता का पूर्ण परिचय दिया है। बिहारी को उनके छोटे छंदों के कारण, जुही की कली कहा है, तो देव को कमल का फूल ठहराया है। इस पुस्तक ने अपने युग में जो साहित्यिक हलचल उत्पन्न की उसे आज भी स्मरण किया जाता है।

## प्राक्कथन

वह वाक्य, जिसकी शब्दावली या अर्थ अथवा शब्द और अर्थ, दोनो ही साथ-साथ मिलकर रमणीय पाए जायँ, काव्य कहा जायगा। रमणीय वह है, जिसमें चित्त रमण करे—जो चित्त को अपने में लगा ले। रमणीयता आनंद की उत्पत्ति करती है। कविता की रमणीयता से जो आनंद उत्पन्न होता है, वह लोकोत्तर है। उसमें स्वार्थ की प्रधानता नहीं है। उसका उपभोग सहृदय रसिक जन ही कर सकते हैं। अलंकार, शब्द-चित्र एवं रस-रमणीयता के परिपोषक हैं। रसात्मक वाक्य में बड़ी ही सुंदर कविता का प्रादुर्भाव होता है। नीरस एवं अलंकार-प्रधान कविता में बहुत थोड़ी रमणीयता पाई जाती है। शब्द-चित्र से पूर्ण वाक्य तो केवल कहने-भर को कविता के अंतर्गत मान लिया गया है।

वास्तव में रसात्मक काव्य ही सत्काव्य है। सत्काव्य अभिधा, लक्षणा और व्यंजना-मूलक तीन प्रकार का होता है। पहले अभिधा-मूलक काव्य का ही आदर था, पर अब जिस काव्य में व्यंग्य का प्राधान्य हो, वही सबसे अच्छा माना जाता है। इसके बाद लक्षणा-मूलक काव्य का नंबर है, और तब अभिधा-मूलक काव्य का स्थान।

रसात्मक काव्य वह है, जिसमें रस का परिपाक पूर्ण रीति से हुआ हो। रसों की संख्या नव है। रसों में सबसे अधिक वर्णन शृंगार-रस का पाया जाता है। संसार के साहित्य में शृंगारमयी कविता का प्राधान्य है। शृंगार-रस का स्थायी भाव प्रेम है। प्रेम

विधेयात्मक, सहानुभूतिमय और सत्य है। यह सबसे अधिक व्यापक, स्थायी और उपयोगी है। इसमें स्वार्थ का अभाव, संपूर्ण आत्मत्याग और तन्मयता की पराकाष्ठा है। इन्हीं कारणों से शृंगार-रस को रसों का राजा माना गया है। शृंगार-रस के अंतर्गत प्रेम-भक्ति की कविता आ जाती है। इस प्रकार की कविता का संबंध वैष्णव-धर्म से बहुत अधिक है। प्रेम और भक्ति के नायक श्रीकृष्णचंद्र हैं। वह परमात्मा हैं, पर प्रेम-भक्ति में इनका पद दूल्हा का है। प्रत्येक आत्मा इनकी दुलहिन है। भक्तों के मत से दूल्हा-दुलहिन का यह संबंध सदा के लिये है। गोपियों और विशेषकर राधा और कृष्ण का प्रेम इसी प्रकार का है। श्रीकृष्णचंद्र में सौंदर्य, प्रेम, ज्ञान, दया और सेवा का अच्छा विकास हुआ था। उनके सौंदर्य और प्रेम के दर्शन वृंदावन में, ज्ञान के मथुरा और कुरुक्षेत्र में तथा सेवा और दया के द्वारका में होते हैं। यही श्रीकृष्ण शृंगार-रस के देवता हैं। प्रेमी और कृष्ण-भक्त लोगों का मत है कि वृंदावन के कृष्ण में ही मधुरता का सबसे अधिक समावेश है। शृंगार-रस की कविता में श्रीकृष्णचंद्र के नायक और श्रीराधिकाजी के नायिका होने का यही रहस्य है।

ऊपर जिस प्रकार की शृंगार-रस की कविता का उल्लेख हुआ है, वैसी कविता व्रज-भाषा में निबद्ध काव्य-ग्रंथों में, प्रचुर परिमाण में, पाई जाती है। इसमें तन्मयता और कला-नैपुण्य का पर्याप्त प्रदर्शन है। कुछ कवि प्रेम-भक्ति के यथार्थ महत्त्व को न समझ सकने के कारण उसके महान् अभिप्राय को प्रकट करने में असमर्थ रहे हैं। इतना ही नहीं, नीचे दर्जे के विषय-प्रेम की छाप देकर उन्होंने बहुत-सी शृंगार-कविता का सुंदर रूप छिपा दिया है, पर फिर भी इन कवियों की निंदा इस कारण होनी चाहिए कि उन्होंने शृंगार-रस के उस सुंदर रूप को क्यों नहीं दिखलाया, न कि इस कारण कि जो रूप उन्होंने दिखाया है, वह उन्हें दिखलाना ही न चाहिए था। विषय:

रस में शराबोर कविता में भी रमणीयता है, इसलिये चाहे वह उपयोगिनी न हो, और चाहे उसके द्वारा समाज में किसी प्रकार के कुरुचि के भावों को आश्रय मिला हो, परंतु वह कविता अवश्य है। कविता-क्षेत्र से उसका बहिष्कार नहीं किया जा सकता। इन्हीं कवियों ने यदि प्रेम-भक्ति का दिव्य चित्र भी खींचा होता, तो क्या बात थी! वे ऐसा न कर सके, इसका खेद है; पर उन्होंने जो कुछ किया, उसके लिये उनको शाप देने की आवश्यकता नहीं है। उन्होंने प्रतिकूल समय में कविता के दीपक को बुझने से तो बचाया। क्या हुआ, जो बुरे तेल के कारण दीपक से कुछ मलिन धुआँ भी निकला। यदि विषय-प्रेम पर कविता लिखनेवाले कवियों का भी अभाव हो गया होता, तो संसार से काव्यालोक का सदा के लिये विच्छेद हो गया होता। समाज की पतितावस्था में भी उसमें आनंदानुभव की थोड़ी-सी शक्ति रह गई थी। इस शक्ति की रक्षा का श्रेय प्रेम-कविता को ही है। इसी प्रेम-कविता ने समय पाकर नारी-समाज के प्रति पुरुष-समाज के भावों पर बड़ा प्रभाव डाला। कहने का तात्पर्य यह कि समय के देखते विषय-प्रेमवाली कविता ने कम-से-कम कविता-जन्य आनंद के भाव को संपूर्ण नष्ट होने से बचा लिया।

शृंगार-रस के अंतर्गत जिस वैवाहिक प्रेम का वर्णन है, उस विवाह के संबंध में एक अँगरेज़ लेखक के कुछ विचार यहाँ दिए जाते हैं—

*"नर-नारी जिस शक्ति के वश आनंदमय विवाह-बंधन में आबद्ध होते हैं, वही उन मधुर प्रभावों की सत्ता और उद्गम का कारण है, जिनसे पवित्र-से-पवित्र, उच्च-से-उच्च और निःस्वार्थ-से-निःस्वार्थ भावनाओं तथा कर्मों को बल और स्थिति प्राप्त होती है।

*The purest, noblest and most unselfish aspirations and purposes derive their strength and being from the sweet influences which have their beginning and

इन मधुर प्रभावों द्वारा संपूर्णतया आदर्श प्रकृतियों में सुधार तथा उच्चता संपादित होती है। जिस मनुष्यता का वास्ता प्रत्येक उच्च और पवित्र प्रेरणा से है, वह मनुष्यता इन्हीं मधुर प्रभावों की दृढ़-से-दृढ़ गाँठों द्वारा जकड़ी रहती है।"

* * *

*"स्रजन-संबंधिनी प्रेरणाओं से जाग्रत् होकर ही मैदान अपनी सब्ज़ी दिखलाते हैं, फूल अपने सौंदर्य और सुगंध को प्रकट करते हैं, पक्षीगण अपने चमकीले-से-चमकीले पर धारण करते हैं, तथा मधुर-से-मधुर गीत गाते हैं। झिल्ली की झंकार, कोयल की कूक अपने जोड़े के आह्वान के अतिरिक्त कुछ नहीं है। मैदान और वनों की निस्तब्धता को भंग करनेवाले जो ये नाना प्रकार के पक्षियों के कल-

---

continuance in this power which draws men and women together in happy and holy wedlock. By this sweet influenced the most perfect natures are moulded and ennobled. By them are formed the strongest ties that hold humanity to the accomplishment of every high and holy endeavour.

*It is under the awakening of reproductive life that the fields put on their verdure, the flowers unfold their beauty and fragrance, the birds put on their brightest plumage and sing their sweetest song while the chrip of the cricket, the note of the Katydid, is but the call to its mate, for the many tounged voices, which break the stillness of field and forest, are but the myriad notes of love. To this universal God-given Passion man owes his love of colour, his love of beauty and sweetness in art and music, his love of rhythm in poetry, of grace in form in painting and sculpture; and

रव सुन पड़ते हैं, ये सब प्रेम के ही असंख्य गीत हैं। मनुष्य की वर्ण-प्रियता, उसका कला और संगीत के सौंदर्य और मधुरता पर प्रेम, कविता में लालित्य के प्रति अनुराग, उसी प्रकार नयनाभिराम चित्रों का भला लगना, यह सब ईश्वर-दत्त उस विश्व-प्रेम के कारण है। इसके कारण केवल सुंदरता के प्रति प्रीति ही नहीं उत्पन्न होती, वरन् समग्र सुंदर और आनंददायी वस्तुओं का ज्ञान और स्वीकार भी इसी से होता है।

"यह ऐसी चित्त की गति है, जो प्रत्येक अवस्था को दृढ़ करती है, प्रत्येक शक्ति में स्फूर्ति उत्पन्न करती है, सारी सत्ता में जीवन-सुधार, उच्चता, पवित्रता और मधुरता के भाव भर देती है, तथा सत्प्रयोजन से प्रेरित होने पर इस मृत्यु-लोक में ही हमारी आत्मा की उन उच्चाशय शक्तियों का उद्घाटन और संवर्द्धन करती है, जिनकी पूरी सफलता और संपूर्णता स्वर्ग में ही पाई जाती है।"

* * *

*"प्रत्येक पुरुष के जीवन में दो तथा बहुतों के जीवन में तीन

---

from it not only springs the love of the beautiful, but even the perception and recognition of all that which is pleasing and lovely.

This is the emotion that strengthens every faculty, quickens every power, animates, modifies, ennobles, purifies and sweetens the entire being, and markes our life upon earth when directed by Godly purposes, the enfolding and enriching of those nobler powers of the soul which are to find their fullest fruition and perfection in heaven itself.

(What a young husband ought to know pages 26-27)

*In each life, there are two important events, and

घटनाएँ बहुत ही महत्त्व-पूर्ण होती हैं। पहली घटना उसका जन्म-दिन, दूसरी विवाह-दिन तथा तीसरी मृत्यु-तिथि है। जन्म-दिन वास्तव में बड़ी ही महत्त्व-पूर्ण घटना है, पर विवाह और मृत्यु से उसके भाग्य पर जैसी मोहर बैठती है, वैसी और किसी घटना से नहीं। विवाह में केवल उन्हीं दो व्यक्तियों का आनंद नहीं लिपटा है, जो विवाह-सूत्र में बद्ध हुए हैं, वरन् कम-से-कम किसी हद तक तो बहुत-से संबंधियों के आनंद और सुविधाओं पर भी प्रभाव पड़ता है। इतना ही क्यों, अब तक अनुत्पन्न भविष्य की एक पीढ़ी का भाग्य और आनंद भी इसी घटना पर अवलंबित है।"

*     *     *

*"विवाह के बाद पुरुष की जीवन-यात्रा केवल अपने लिये नहीं है, वरन् अपनी स्त्री और बच्चों के लिये अथवा व्यापक अर्थ में यों कहिए कि जाति-हित की दृष्टि से अपने उत्तराधिकारियों के लिये है। अपनी आत्मीयता को वह दूसरों को इस प्रकार से सौंपता है

---

in many three—the day of one's birth, the day of one's marriage, and the day of one's death. The day of one's birth is surely very important event but the day of his marriage and the day of his death seal his destiny as no other events could possibly do. Marriage not only envolves the happiness of those who enter upon this sacred contract but, at least to some extent it affects the happiness and comfort of a large circle of relatives and envolves the happiness and destiny of a generation yet unborn.

*He is no longer to live for himself, but for his wife and children and in a larger sense for his descendants—for the good of the race. He is to continue by

कि मर जाने पर भी वह जीवित ही रहता है। उसके प्रत्येक काम में उसकी पत्नी तथा बच्चों का हित लिपटा रहता है। स्वार्थपरता पर प्रेम की विजय होती है। पति को अहंभाव के ऊपर उठना पड़ता है। उसकी सत्ता का प्रयोजन अब से दूसरों की वर्तमान भलाई और भविष्य-आनंद में ही है।"

*        *        *

*"बड़ा ही गंभीर उत्तरदायित्व है, परंतु इस पार्थिव संसार में मनुष्यों को ईश्वर द्वारा प्राप्त जितनी उच्च और आनंददायिनी अवस्थाएँ हैं, उन सबमें जिसके द्वारा दो अनुरक्त आत्माएँ एक हो जाती हैं, वह वैवाहिक अवस्था ही सबसे बढ़कर है। हमारी सत्ता की संपूर्ण आवश्यकताओं की पूर्ति विवाह के द्वारा ही होती है। यदि समझ-बूझकर और विश्वास-पूर्वक विवाह-बंधन से लाभ उठाया जाय, तो इस संसार में मरणशील मनुष्यों को अधिक-से-अधिक जितना आनंद मिल सकता है, वह इसी से प्राप्त हो सकता है। पति,

---

transmitting himself, that life may remain when he is gone. What he does involves the interest of his wife and of those who are to come after him. Love is to conquer selfishness. He is to rise above himself and the present good and future happiness of others are to constitute his well-being.

*The responsibilties are grave but the state of two congenial souls made one in happy marriage is the grandest and most blessed earthly condition conferred upon man by God himself. It meets the requirements of our being, and, when properly understood and faithfully conformed to, brings the largest happiness that mortals are capable of upon earth. Husband and wife,

पत्नी, माता, पिता, बच्चे, गृह और देश, ये ही सब तो उस दशा के केंद्र हैं, जो जीवन को अनुरागमय बनाते हैं ।"

## कविता का प्रयोजन

कविता कई प्रयोजनों से की जाती है । आनंद भी एक प्रयोजन माना गया है । यह आनंद लोकोत्तर होता है । कविता को छोड़ अन्यत्र इस आनंद की प्राप्ति नहीं होती । यों तो भूत-मात्र की उत्पत्ति आनंद से है, जीवन की स्थिति भी आनंद से ही है, तथा उसकी प्रगति और निलय भी आनंद में ही है, फिर भी कविता का आनंद निराला है । आत्मा के आनंद का प्रकाश कला द्वारा ही होता है ।

बाह्य रूप से तो कला द्वारा मनुष्य और प्रकृति-संसार का अनुकरण किया जाता है । जो कुछ मनुष्य और प्रकृति में पाया जाता है, उसी का प्रतिबिंब कला में दिखलाया जाता है, परंतु कला का आंतरिक भाव कुछ और ही है । कला की आत्मा प्रेम, शांति, सौंदर्य और आनंद से बनी है । आनंद की कोई सीमा नहीं । वह कभी नाश नहीं हो सकता । कवितानंद को क्षणिक समझना भूल है । एक बार जब हम पूरे तौर से सच्चे सौंदर्य और आनंद का आस्वादन कर लेते हैं, तो वह हमारे हृदयाकाश में सदा के लिये एक उज्ज्वल तारे के समान झलका करता है ।

कविता का आनंद निरुपयोगी नहीं है । वह लाभदायक है । भला जिस आनंद की बदौलत कल्पना-शक्ति का विस्तार होता है,

---

parents and child, home and country form the centre of all that makes life dear.

From Sylvanus Stall's 'What a young man ought to know' and 'What a young husband ought to know' pages 179 and 25-26 respectively.

मनोभावनाएँ पवित्र बन जाती हैं, तथा विवेक में स्फूर्ति का संचार होता है, उसे निरुपयोगी कैसे कहा जा सकता है ?

कविता में सौंदर्य की उपासना है। सौंदर्य से आनंद की प्राप्ति है। कविता के लिये रमणीयता परमावश्यक है। आनंद के अभाव में रमणीयता का प्रादुर्भाव बहुत कठिन है। सो कविता के सभी प्रयोजनों में आनंद का ही बोलबाला है।

अँगरेजी-साहित्य-संसार के दिग्गज विद्वानों ने कविता के मुख्य उद्देश्यों में आनंद का स्पष्ट उल्लेख किया है। संस्कृत के आचार्यों का मत भी यही है। हिंदी-काव्य के प्रतिष्ठित कवि-कोविदों ने भी इसी मत का समर्थन किया है। इस पुस्तक में इतना स्थान नहीं कि सभी विद्वानों की इस विषय से संबंध रखनेवाली सम्मतियों पर विचार किया जाय, इसलिये दो-चार सम्मतियाँ उद्धृत करके ही हम संतोष करते हैं।

पहले एक हिंदी-कविता के आचार्य की ही सम्मति लीजिए। सुकवि बिहारीलाल के भांजे आचार्यवर कुलपति मिश्र की राय है कि कविता लोकोत्तर आनंद को आश्रय देनेवाली है। उन्होंने कविता के प्रयोजनों का उल्लेख करते हुए 'आनंद' की भी उनके अंतर्गत गणना की है*।

कुलपति मिश्र की सम्मति के बाद हम क्रम से मम्मटाचार्य, कविवर रवींद्रनाथ ठाकुर एवं वर्ड्सवर्थ तथा कालरिज की सम्मतियाँ भी उद्धृत करते हैं—

---

*जग ते अद्भुत सुख-सदन शब्द रु अर्थ कबित्त;
यह लक्षण मैंने कियो समुझि ग्रंथ बहु चित्त।
जस संपति आनंद अति दुरितन डारै खोय;
होत कबित मैं चतुरई जगत राम बस होय।
(रस-रहस्य)

"कवि की वाणी जिस सृष्टि का स्रजन करती है, उसमें भाग्य के नियमों का बंधन नहीं होता है। इस भारती का संपूर्ण सारभूत पदार्थ एकमात्र आनंद है। यह परतंत्र नहीं है। नवरसमयी होने के कारण यह परम रुचिरा है* ।"

"लोकोत्तर वर्णन में निपुण कवि का कर्म काव्य है। कविता समझते ही रसास्वादन-समुद्भूत जो आनंद तत्काल ही उत्पन्न होता है, वही कविता-संबंधी सब प्रयोजनों में सर्वश्रेष्ठ है† ।"

"जिस आनंद की मूर्ति नहीं बनी है, उसका अवश्य ही स्रजन होना चाहिए। वह स्वरूप आकृति में परिणत किया जाना चाहिए। गायक के आनंद का दर्शन हमें गीत-रूप में होता है, और कवि के आनंद का कविता-रूप में। स्रजन का कार्य करते हुए मनुष्य नाना प्रकार की आकृतियाँ निर्माण किया करता है। इन सबका प्रादुर्भाव निस्सीम आनंद से होता है‡ ।"

---

*नियतिकृतनियमरहितां ह्लादैकमयीमनन्यपरतन्त्राम् ;
नवरसरुचिरां निर्मितिमादधती भारती कवेः (जयति)।

† ····सकलप्रयोजनमौलिभूतं समतन्तरमेव रसास्वादनसमुद्भूतं विगलितवेद्यान्तरमानन्दं····यत्काव्यं लोकोत्तरवर्णनानिपुणकविकर्म······

—मम्मट

‡The joy, which is without form, must create, must translate itself into forms. The joy of the singer is expressed in the form of a song, that of the poet in the form of a poem. Man in his role of a creator is ever creating forms, and they come out of his abounding joy.

A thing is completely our own when it is a thing of joy to us.

—Ravindra Nath.

"कोई वस्तु पूर्णतया हमारी हो, इसके लिये यह आवश्यक है कि वह हमारे आनंद की वस्तु हो* ।"

"विज्ञानवेत्ता लोग अपने अनुभव लिखते हैं, और कवि भी लिखता है, परंतु कवि को एक बात का सदा ध्यान रखना पड़ता है। एक मनुष्य के लेख से जो आशा की जा सकती है, वही उससे की जाती है। उसके लिये यह आवश्यक है कि अपनी रचना से पाठक को तत्काल आनंद प्राप्त करा दे ।"

"कविता का उद्देश्य यह है कि विस्मय और आनंदातिशय का प्रादुर्भाव साथ-ही-साथ हो† ।"

"विज्ञान के विपरीत जो रचना-कौशल है, वही कविता है, उसका उद्देश्य या ध्येय बुद्धि-संबंधी आनंद है ।"

"कविता-विशेष के जो भिन्न-भिन्न अंग हैं, उनमें प्रत्येक से अधिकाधिक आनंद प्राप्त हो सके, और वह संपूर्ण कविता से समुद्भूत पराकाष्ठा को पहुँचे हुए आनंद से सामंजस्य भी रख सके, तो जिस कविता में ऐसा आनंद पाया जाय, उसे पूर्णता-प्राप्त कविता मानना होगा‡ ।"

---

*The poet writes under one restriction only, namely, the necessity of giving immediate pleasure to human being possessed of that information which may be expected from him, not as lawyer, a physician, a mariner, an astronomer, or a natural philosopher, but as a man.

†The end of poetry is to produce excitement in co-existence with an over-balance of pleasure.

—Wordsworth.

‡A poem is a species of composition opposed to science as having intellectual pleasure for its object or end and its perfection is to communicate the greatest immediate pleasure from that Part, comptible

## राधा-कृष्ण का प्रेम

व्रज-भाषा की शृंगार-रस की कविता में अधिकतर राधा-कृष्ण की प्रेम-लीलाओं का वर्णन है। उसी बात को बार-बार आगे होने-वाले कवि दोहराते गए हैं। उनके वर्णन के विषय इने-गिने हैं। उनकी कविता की क्रीड़ा-स्थली नितांत संकुचित है। बात यह है कि कविता में घटना-विशेष का ही वर्णन किया जाता है। इस घटना का संबंध मनुष्य-जाति से होना चाहिए। इतना ही पर्याप्त नहीं है। कोई घटना कविता में निभ सकेगी, इसके लिये उसमें उत्तमता की मात्रा इतनी अधिक होनी चाहिए कि वह रमणीयता उत्पन्न कराने में सहा-यक हो। सभी घटनाएँ कविता के उपयुक्त नहीं हो सकतीं। कृष्णचंद्र वृंदावन से मथुरा चले गए हैं। उनके विरह में वृंदावन की गोपियाँ विकल हो रही हैं। कृष्णचंद्र के भेजे उद्धवजी वृंदावन में आकर गोपियों को योग-धारण का उपदेश देते हैं। गोपी-उद्धव-संवाद की अमर घटना घटती है। क्या इस संसार में विरह-विधुरा नारी को और किसी ने उपदेश नहीं दिया है? एक ने नहीं, लाखों ने ऐसा किया है, पर गोपी-उद्धव-संवाद की बात ही निराली है। इस प्रकार की और अन्य घटनाएँ इस घटना का सामना नहीं कर सकतीं। गोपी-उद्धव-संवाद कभी पुराना नहीं हो सकता। अन्य ऐसी घटनाएँ उसके स्थायित्व को पा नहीं सकतीं। कहने का तात्पर्य यह कि कविता को सुसज्जित करनेवाली विशिष्ट घटनाएँ संसार में थोड़ी ही मिलती हैं। यदि ध्यान देकर देखा जाय, तो मालूम पड़ेगा कि व्रज-भाष के कवियों ने जिन विशेष घटनाओं को बार-बार दोहराया है, उनमें रमणीयता उत्पन्न करानेवाली सामग्री अत्यधिक भरी हुई है। ऐसी

---

with the largest sum of pleasure on the whole.

—Coleridge.

घटनाएँ कभी पुरानी नहीं हो सकती हैं। उनका संबंध किसी समय-विशेष से नहीं है। वे सभी समय में जीती-जागती, नेत्रों के सामने नृत्य करती हुई, मौजूद हैं। माना कि ऐसी घटनाएँ थोड़ी हैं, पर कविता के लिये तो भरपूर उपयुक्त हैं। व्रज-भाषा-कविता में थोड़े विषयों पर बार-बार उन्हीं का वर्णन पाए जाने का यही रहस्य है। राधा-कृष्ण की लीलाओं के ही अधिक वर्णन पाए जाने का एक कारण तो प्रेम-भक्ति की रमणीयता है, तथा दूसरा यह कि वृंदावन के कृष्ण का जीवन गोप-जीवन की मनोरम झलक भी दिखलाता है। विद्वानों का मत है कि यह जीवन नितांत सरल, निर्दोष और कुटिलता-शून्य है। ऐसे जीवन का वर्णन कविता के लिये उत्कृष्ट विषय है। बस, व्रज-भाषा-काव्य में इसीलिये राधा-कृष्ण के बार-बार दर्शन मिलते हैं।

## भाषा

कविता की भाषा में लचकीलापन, सामंजस्य-पूर्ण भाषा-प्रवाह एवं अलंकार-प्रस्फुटन की पात्रता होनी चाहिए। झटपट मतलब की बात तक पाठक को पहुँचा देना, वह भी सुंदरता के साथ तथा थोड़े शब्दों में, यह भी भाषा का एक विशेष गुण है। पर सबसे बड़ा गुण तो यह है कि भाषा ऐसी संपूर्ण होनी चाहिए कि कवि के भावों को पूरे प्रकार से प्रकट करने में समर्थ हो सके। कविता की भाषा में हृदय को द्रवीभूत करने की योग्यता भी होनी चाहिए। उसमें प्रसाद, ओज और माधुर्य के दर्शन होने चाहिए, तथा सरलता और सुष्ठु योजना का पूरा चमत्कार रहना चाहिए। शब्दों की तोड़-मरोड़ किसी हद तक क्षम्य है, पर उसकी अधिकता न होनी चाहिए। कविता के उपयुक्त जैसी भाषा का ऊपर उल्लेख किया गया है, व्रज-भाषा उसी कोटि की भाषा है।

## स्फुट रचना

व्रज-भाषा-कविता का एक बहुत बड़ा अंश फुटकर कवितामय है। फुटकर कविता से यह अभिप्राय है कि प्रत्येक छंद अपने में ही किसी भाव-विशेष को अभिव्यक्त करता है। ऊपर-नीचे के अन्य छंदों के सिलसिले के साथ भाव प्रकट करने की आवश्यकता फुटकर कविता के लिये नहीं है। संस्कृत-साहित्य में ऐसे फुटकर छंदों को मुक्तक कहते हैं। आर्यासप्तशती में मुक्तकों का अच्छा संग्रह है। हिंदी-साहित्य में कविवर बिहारीलाल की सतसई भी ऐसा ही ग्रंथ है। व्रज-भाषा के कवियों ने अपने मुक्तकों को प्रकाशित करने का एक और ढंग खोज रक्खा है; वह यह है। काव्य-शास्त्र में अलंकार अथवा नायिका-भेद के विविध रूपों के सूचक लक्षण हैं। व्रज-भाषा के कवि लोग इन लक्षणों को सामने रखकर उन्हीं के अनुरूप अपने मुक्तक उदाहरण में दे दिया करते थे। इससे काव्य-शास्त्र के लक्षण-लक्ष्य ग्रंथों का भी निर्माण हो जाता था, और उसी में मुक्तक भी अच्छे ढंग से संगृहीत हो जाते थे। इस प्रकार अलंकार और नायिका-भेद से संबंध रखनेवाले ग्रंथ व्रज-भाषा-काव्य में बहुत अधिक बन गए। इस रीति से जिन मुक्तकों का निर्माण हुआ है, उनमें कला-नैपुण्य और सूक्ष्मदर्शिता का अच्छा परिचय है। फिर भी लक्षणों से बँधे रहने के कारण कहीं-कहीं उदाहरणों में कवि-प्रतिभा के पूर्ण प्रकाश में रुकावट भी पड़ी है। ऐसे ग्रंथों में लक्षण तो अधिकतर दोहा-छंद में दिए गए हैं, और उदाहरण कवित्त, सवैया, दोहा एवं छप्पय-छंदों में। अन्य छंदों का भी प्रयोग हुआ है, परंतु बहुत कम।

## सदृश भाव

कवियों में परंपरा से यह चाल पाई जाती है कि परवर्ती कवि

अपने पूर्ववर्ती के भावों से लाभ उठा लिया करता है। जो लोग भाव को सुंदरता और कुशलता के साथ अपनाते हैं, उनकी, भाव पुराना होने पर भी, निंदा नहीं होती, पर जो लोग पूर्ववर्ती के भाव को लेकर उसे भद्दे ढंग से प्रकट करते हैं, और इस प्रकार उसकी रमणीयता नष्ट कर देते हैं, उनकी निंदा होती है। साहित्य-संसार में उनकी ख्याति चोर के नाम से होती है। यदि किसी में भाव अपनाने की योग्यता हो, तो वह अपने पूर्ववर्ती के भाव को अपनाकर भी यशस्वी होता है। एक विद्वान् समालोचक की राय है कि अपने से पहले हो चुकनेवाले कवियों के भावों से कुछ भी वास्ता न रखने की प्रतिज्ञा करके जो कवि लिखने बैठेगा, उसकी रचना में कविता का नहीं, वरन् विचित्रता का प्राधान्य पाया जायगा। संसार का कोई भी कवि संपूर्ण मौलिकता का अभिमान नहीं कर सकता है।

## समालोचना

कविता की उत्कृष्टता या हीनता का निर्णय उसकी समालोचना से हो सकता है। समालोचना से यह अभिप्राय है कि कवितागत गुण-दोषों पर विचार किया जाय। गुण-दोष क्या हैं? इसका पता काव्य-शास्त्र के ग्रंथों के अध्ययन से मालूम हो सकता है। काव्य-शास्त्र में कविता की उत्तमता या हीनता की जो कसौटी दी हुई है, उसमें रस, अलंकार, भाषा, गुण, दोष, लक्षणा, व्यंजना आदि पर विचार करना पड़ता है। व्रज-भाषा में इन विषयों पर अच्छी तरह विवेचन हुआ है। इस विषय के अनेकानेक ग्रंथ मौजूद हैं। अँगरेज़ी ढंग की समालोचना में जो बातें कही जाती हैं, वे भी प्रायः यही हैं। कुछ थोड़ा-सा भेद है। इसके अतिरिक्त कवियों के समान भाववाली कविताओं की तुलना से भी समालोचना को बड़ी सहायता मिलती है। समालोचना से सत्साहित्य को प्रोत्साहन मिलता

है, तथा कुत्सित साहित्य के प्रचार में रुकावट उत्पन्न होती है, इस लिये किसी भी भाषा के साहित्य को दृढ़ करने के लिये सत्समालोचना परमावश्यक है। अँगरेज़ी-साहित्य में समालोचना की बहुत बड़ी उन्नति हुई है। एक-एक कवि पर हज़ारों पृष्ठों के समालोचना ग्रंथ लिखे गए हैं, इससे योग्य कवियों पर अँगरेज़ों का अनुराग बहुत बढ़ गया। प्रसिद्ध समालोचक कार्लाइल ने निस्संकोच कह डाला कि यदि शेक्सपियर और भारतीय साम्राज्य, इन दो में से इँगलैंड के हाथ से एक के निकल जाने का डर हो, तो मैं निःसंदेह इँगलैंड को यह सलाह दूँगा कि भारतीय साम्राज्य जाने दो, पर अपने शेक्सपियर को न छोड़ना। अपने कवियों पर अभी हमारा ऐसा प्रेम कहाँ है? हम तो उनसे घृणा करते हैं।

## इतिहास

व्रज-भाषा में कविता का सफलता-पूर्वक व्यवहार विक्रम-संवत् की १५वीं शताब्दी से होने लगा। व्रज-भाषा के वास्तविक प्रथम कवि साहित्य-संसार के सूर्य महात्मा सूरदास हैं। इस भाषा के सर्व-श्रेष्ठ कवि भी यही हैं। व्रज-भाषा के अन्य प्रतिभावान् कवियों में देव, सेनापति, बिहारी, केशव, मतिराम और भूषण का पद बहुत ऊँचा है। फिर क्रम से दास, बेनीप्रवीन और पद्माकरजी की उत्कृष्ट रचनाओं से भाषा-साहित्य का शृंगार हुआ है। भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र के बाद से व्रज-भाषा में कविता का होना कम हो गया। इस समय तो व्रज-भाषा-काव्य की दशा परम शोचनीय है।

काल की कुटिल गति से लोगों का व्रज-भाषा-काव्य में अनुराग जाता रहा। कुछ समय तो यह भाव केवल विरक्ति के रूप में रहा, परंतु बाद को इसने विरोध का रूप धारण किया। कुछ समय के लिये लोगों की रुचि में ऐसा परिवर्तन उपस्थित हुआ कि वे व्रज-भाषा-कविता को घृणा की दृष्टि से देखने लगे। पर यह क्रम थोड़े ही समय

तक जारी रहा। प्राचीन व्रज-भाषा-काव्य में रमणीयता की जो यथार्थ सामग्री थी, वह कब तक छिप सकती थी ? व्रज-भाषा के ग्रंथों का पाठ फिर से आरंभ हुआ, परंतु अब एक नई कठिनता उपस्थित हुई। भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र के समय से हिंदी-गद्य ने अच्छी उन्नति कर ली है। विविध विषयों के ग्रंथ हिंदी-गद्य में सुलभ हो रहे हैं। नियमित मासिक, साप्ताहिक एवं दैनिक साहित्य भी प्रकाशित होता है। जिस भाषा का प्रयोग इन सबमें होता है, वह व्रज-भाषा से भिन्न है। वर्तमान गद्य से परिचित साहित्य-प्रेमियों में बहुत-से ऐसे हैं, जो व्रज-भाषा का पर्याप्त ज्ञान नहीं रखते। इनके लिये प्राचीन व्रज-भाषा-काव्य का समझना बड़ा कठिन हो गया है, इसलिये टीका-ग्रंथों की आवश्यकता पड़ी। टीका-ग्रंथ लिखने की चाल पहले भी थी, पर वे टीकाएँ भी व्रज-भाषा में ही लिखी जाती थीं, इसलिये वर्तमान काल में उन टीकाओं से काम चलता न देखकर कई विद्वान् साहित्य-मर्मज्ञों ने आधुनिक गद्य में व्रज-भाषा के कई काव्यों के भाष्य लिखे। इससे व्रज-भाषा-कविता पर लोगों की रुचि और भी अधिक हो गई। धीरे-धीरे ऐसी कविता पर आलोचनाएँ भी निकलने लगीं। आलोचना-प्रणाली प्राचीन कविता के लिये और भी उपयोगिनी सिद्ध हुई। इस समय व्रज-भाषा के काव्य पर लोगों का अनुराग संतोषजनक रीति से बढ़ रहा है, इसलिये यह आवश्यक समझ पड़ता है कि प्रत्येक कवि पर ऐसी आलोचनाएँ लिखी जायँ, जिससे उस कवि की कविता से वर्तमान हिंदी-संसार का उचित परिचय हो जाय।

प्राचीन व्रज-भाषा-कविता के प्रसिद्ध कवियों और आचार्यों में कविवर मतिराम की अच्छी ख्याति है। इनके दो ग्रंथ रसराज और ललित ललाम बहुत प्रसिद्ध हैं। पहले ग्रंथ में नायिका-भेद का विवेचन है, और दूसरे में अलंकारों का निरूपण। दोनो ही उच्च कोटि के ग्रंथ हैं। दोनो ही ग्रंथों पर अच्छी-अच्छी टीकाएँ लिखी गई हैं,

और टीकाकारों को अच्छा पारितोषिक मिला। इनकी बनाई 'मतिराम-सतसई' पुस्तक भी अब मिल गई। यह ग्रंथ दोहामय है। इसमें 'रसराज' और 'ललित ललाम' के दोहे हैं। यह भी उत्कृष्ट ग्रंथ है। 'हिंदी-नवरत्न' में पूज्यपाद मिश्रबंधुओं ने इनकी कविता की आलोचना की, फिर भी हिंदी-संसार में बहुत-से लोग अभी मतिराम के महत्त्व को भली भाँति समझ नहीं सके। हमारी राय में अभी आवश्यकता है कि हिंदी-साहित्य-संसार को उनका भली भाँति परिचय कराने को कोई बड़ा आलोचनात्मक ग्रंथ लिखा जाय। साहित्य-संसार के किसी योग्य विद्वान् को यह काम अपने हाथ में लेना चाहिए। तब तक हमीं मतिराम पर यह क्षुद्र आलोचना लिखकर पाठकों की भेंट कर रहे हैं।

## शृंगार-रस

विभाव, अनुभाव, सात्त्विक भाव तथा व्यभिचारी भावों की सहायता से स्थायी भाव के रूप में जो प्रबलतर आनंदोद्भूति होती है, उसी को रस कहते हैं। आनंदोद्भूति को साहित्य-शास्त्र में 'स्वाद' के नाम से पुकारते हैं। अपने स्पष्ट ज्ञान के द्वारा जो स्थायी भाव को परिपुष्ट करता है, उसे विभाव कहते हैं। विभाव के दो भेद माने गए हैं। जिस पर रस प्रधानतया अवलंबित है, उसे आलंबन-विभाव और जिससे रस की उद्दीप्ति होती है, उसे उद्दीपन-विभाव कहते हैं। कर्मेंद्रियों के सहारे जब भीतरी भाव बाह्य रूप से प्रकट होते हैं, तब उन्हें अनुभाव कहते हैं। अनुभावों से ही मिलते-जुलते सात्त्विक भाव हैं। पराई दुःख-हर्षादि भावनाओं में अपने अंतःकरण की अत्यंत अनुकूलता को 'सत्त्व' कहते हैं। इस अनुकूलता के वश खेद, हर्ष, रोमांच और अश्रु आदि का प्रादुर्भाव होता है। यही सात्त्विक भावों का रूप है। कायिक विकार अनुभाव और सात्त्विक, दोनो में ही समान हैं। जिन अनेक भावों का किसी रस-

विशेष से संबंध नहीं है, तथा जो स्थायी भाव रूप-सागर में तरंगों के समान उठते और नष्ट होते रहते हैं, उन्हें व्यभिचारी भाव कहते हैं।

भाव की व्युत्पत्ति 'भावन' या 'वासन' से है। इसका अर्थ सुगंधि है। सुख-दुःखादि भावों की सुगंधि से जो परिपूर्ण हो, वही भाव है। विरुद्ध-अविरुद्ध, सभी प्रकार के भाव जिस भाव-विशेष पर कोई प्रभाव नहीं उत्पन्न कर पाते हैं, उस भाव-विशेष को स्थायी भाव कहते हैं। जैसे लवण-समुद्र में गिरकर सभी वस्तुओं का स्वाद लवण हो जाता है—स्वयं लवण-समुद्र के स्वाद में किसी प्रकार का परिवर्तन नहीं होता, उसी प्रकार अनेक प्रकार के भाव स्थायी भाव को किसी प्रकार से विकार-ग्रस्त नहीं कर पाते। उसमें अस्थायित्व नहीं आता। वह ज्यों-का-त्यों स्थायी बना रहता है।

सात्त्विक भाव आठ हैं। स्थायी भाव भी आठ हैं। व्यभिचारी भाव तेंतीस हैं। इस प्रकार भावों की संख्या ४९ है।

आठ सात्त्विक भावों के नाम ये हैं—

स्तंभ, प्रलय, रोमांच, स्वेद, वैवर्ण्य, वेपथु, अश्रु और स्वर-भंग।

लज्जा, हर्ष आदि के कारण शरीर की संचालन-क्रिया का बंद हो जाना स्तंभ है। प्रलय में ज्ञान-क्रिया की भी निराकृति हो जाती है। वेपथु कंप को कहते हैं। वर्ण का अपना पूर्व रूप छोड़ देना वैवर्ण्य है।

आठ स्थायी भावों के नाम ये हैं—

रति, हास, शोक, क्रोध, उत्साह, भय, जुगुप्सा और विस्मय।

कुछ आचार्य 'शम'-नामक नवें स्थायी भाव को भी मानते हैं। प्रेम-रस से चित्त का आर्द्र होना 'रति' है।

उपर्युक्त स्थायी भावों द्वारा जब आनंदोद्भूति होती है, तब क्रम से निम्न-लिखित रस उपलब्ध होते हैं—

श्रृंगार, हास्य, करुण, रौद्र, वीर, भयानक, बीभत्स और अद्भुत।

शम स्थायी से 'शांत-रस' माना गया है।

तेंतीस व्यभिचारी भाव निम्नलिखित हैं—

निर्वेद, ग्लानि, शंका, श्रम, धृति, जड़ता, हर्ष, दैन्य, उग्रता, चिंता, त्रास, ईर्ष्या, अमर्ष, गर्व, स्मृति, मरण, मद, सुप्त, निद्रा, विबोध, व्रीड़ा, अपस्मार, मोह, सुमति, अलसता, आवेग, तर्क, अवहित्थ, व्याधि, उन्माद, विषाद, उत्सुकता और चपलता।

सांसारिक आनंदों से उदासीनता निर्वेद है। प्रबल विरोध अमर्ष है। ज्ञान-शक्तियों की जागृति विबोध है। मानसिक विकार के छिपाने की चेष्टा अवहित्थ है।

**करुण-रस में**—निर्वेद, मोह, अपस्मार, व्याधि, ग्लानि, स्मृति, श्रम, विषाद, जड़ता, उन्माद और चिंता, ये ११ संचारी भाव पाए जाते हैं।

**रौद्र-रस में**—उग्रता, आवेग, रोमांच, स्वेद, वेपथु, मद, मोह और अमर्ष-नामक ८ व्यभिचारी पाए जाते हैं।

**वीर-रस में**—धृति, सुमति, गर्व, स्मृति, तर्क और रोमांच व्यभिचारी हैं।

**भयानक-रस में**—जुगुप्सा, आवेग, मोह, त्रास, ग्लानि, दैन्य, शंका, अपस्मार, उन्माद और मरण-नामक १० व्यभिचारी होते हैं।

**बीभत्स-रस में**—मोह, अपस्मार, आवेग, व्याधि और मरण-नामक व्यभिचारी होते हैं।

**अद्भुत-रस में**—तर्क, आवेग, उन्माद, हर्ष व्यभिचारी हैं।

**हास्य-रस में**—निद्रा, आलस्य और अवहित्थ, ये तीन व्यभिचारी भाव माने गए हैं।

**शृंगार-रस में**—उग्रता, मरण, आलस्य और जुगुप्सा-नामक चार व्यभिचारी भावों को छोड़कर शेष २९ पाए जाते हैं।

जो आचार्य शांत-रस को मानते हैं, वे उसमें निर्वेद, हर्ष, स्मरण और मति को संचारी समझते हैं।

करुण, बीभत्स, रौद्र, वीर और भयानक-रस श्रृंगार के विरोधी हैं, तथैव हास्य-रस श्रृंगार का मित्र है।

सब रसों के अनुभाव भी अलग-अलग हैं। पर श्रृंगार-रस में 'हाव' और 'सात्त्विक भाव' इन नामों को छोड़कर अनुभावों के कोई अलग-अलग नाम नहीं रक्खे गए हैं। संस्कृत और हिंदी में काव्य-शास्त्र-संबंधी जो ग्रंथ उपलब्ध हैं, उनसे यही प्रमाणित होता है कि अनुभावों का संख्याधिक्य भी श्रृंगार-रस में ही पाया जायगा।

एक उदाहरण द्वारा इस रसोत्पत्ति का क्रम समझाया जाता है। पूर्ण चंद्रमा सोलहों कला से प्रकाशमान है। जातीपुष्प वन में ख़ूब फूला है। कुमुदिनी के फूलों पर भ्रमरगण गुंजार कर रहे हैं। ऐसे समय में श्रीकृष्ण ने बाँसुरी बजाई। गोपियाँ व्याकुल हो उठीं। गोपों की परवा न करके वे सब उठ-उठकर उसी ओर चल पड़ीं, जिधर से बाँसुरी-ध्वनि आ रही थी—

**पूरन चंद उदोत कियो, घन फूलि रही बनजाति सुहाई;**
**भौंरन की अवली कलकैरव कैरव-कुंजनि मैं मृदु गाई।**
**बाँसुरी-ताननि, काम के बाननि सों 'मतिराम' सबै अकुलाई;**
**गोपिन गोप कछु न गने, अपने-अपने घर ते उठि धाई।**

गोपियों का श्रीकृष्ण के प्रति जो अपूर्व प्रेम है, वही इस कविता का 'स्थायी भाव' है। स्थायी भाव स्वाद देने योग्य हो, वह 'रस' के गौरव को प्राप्त कर सके, इसके लिये विभाव और अनुभावों की आवश्यकता है। यहाँ पर गोपियों के प्रेम का एकमात्र अवलंब किस पर है? उत्तर मिलता है, श्रीकृष्ण पर; अतएव श्रीकृष्ण आलंबन विभाव हुए। उधर चंद्रमा का पूर्ण प्रकाश, वनजाति और कुमुदिनी का फूलना, उन पर भ्रमरों की गुंजार, रात्रि का समय, ऐसे में बाँसुरी का बजना—ये सब स्थायी भाव के उद्दीपक हैं। इन्हीं को उद्दीपन विभाव कहते हैं। सो श्रीकृष्ण-रूप में आलंबन और प्रकृति-सौंदर्य-

रूप में उद्दीपन विभाव स्थायी भाव को पूर्ण रूप से परिपुष्ट कर रहे हैं। इसका प्रभाव यह पड़ा कि गोपियाँ उठकर दौड़ीं। वे अपने को रोक न सकीं। यह अनुभाव है। गोपियों की कृष्ण से मिलने की उत्सुकता और अभीष्ट-साधन के लिये स्वयं धावित होना आदि अनेक ऐसी बातें हैं, जो उत्सुकता और चपलता आदि संचारी भावों की सूचना दिलाती हैं। इस प्रकार विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावों से परिपुष्ट स्थायी भाव रसत्व को प्राप्त करता है। रति स्थायी भाव होने के कारण छंद में शृंगार-रस स्थापित होता है। अन्य रसों में भी इसी प्रकार से विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावों की सहायता अपेक्षित होती है।

ऊपर रसों के नाम दिए जा चुके हैं। संस्कृत और हिंदी के अनेक विद्वानों का यह मत रहा है कि सब रसों में शृंगार-रस ही सर्व-श्रेष्ठ है। इन विद्वानों की सम्मतियाँ तो हम आवश्यकतानुसार बाद को उद्धृत करेंगे, परंतु यहाँ हमें केवल इतना ही विचार करना है कि उक्त विद्वानों के कथन पर अंधविश्वास न करते हुए हम इस बात का निर्णय कैसे करें कि सर्व-श्रेष्ठ रस कौन है? संस्कृत और हिंदी-कविता के आचार्यों ने रसोत्पत्ति के संबंध में जो मत निर्धारित किया है, उसका अत्यंत स्थूल दिग्दर्शन ऊपर कराया गया है। उस दिग्दर्शन का सार हमें तो यही समझ पड़ता है कि रस के लिये व्यभिचारी भाव, आलंबन और उद्दीपन विभाव, अनुभाव तथा स्थायी भाव की परमावश्यकता है। जब रस की उत्पत्ति इन्हीं पर निर्भर है, तो इनकी उत्तमता या ख़राबी भी रस की उत्तमता और ख़राबी पर अपना प्रभाव अवश्य ही डालती होंगी, अर्थात् जिस रस के भाव, विभाव और अनुभाव उत्तम होते होंगे, वह रस भी उत्तम होता होगा, तथा जिसके ख़राब होंगे, वह रस भी ख़राब होगा। ऐसी दशा में यदि सभी रसों के स्थायी, संचारी, अनुभाव और विभावों पर तुल-

नात्मक दृष्टि से विचार किया जाय, तो कदाचित् सब रसों में से एक के सर्व-श्रेष्ठ निर्णीत किए जाने में सफलता प्राप्त हो सके ।

पहले व्यभिचारी या संचारी भावों को ही लीजिए । इनकी संख्या तेंतीस है । प्रत्येक रस में कौन-कौन संचारी पाए जाते हैं, यह ऊपर बतलाया जा चुका है, इसलिये यहाँ उसके पुन: दोहराने की आवश्यकता नहीं है । संख्या की दृष्टि से रसों में व्यभिचारियों का क्रम यों ठहरता है—

| | |
|---|---|
| ×हास्य में | ३ |
| अद्भुत में | ४ |
| ×बीभत्स में | ५ |
| वीर में | ६ |
| ×रौद्र में | ८ |
| ×भयानक में | १० |
| करुण में | ११ |
| शृंगार में | २९ |

शृंगार में जो चार व्यभिचारी नहीं पाए जाते हैं, उनके नाम ये हैं—१ उग्रता, २ मरण, ३ आलस्य और ४ जुगुप्सा ।

उग्रता रौद्र में, जुगुप्सा भयानक में, आलस्य हास्य में तथा मरण भयानक और बीभत्स, दोनो में ही पाया जाता है ।

सो करुण, अद्भुत और वीर पाए जानेवाले ऐसे कोई व्यभिचारी नहीं हैं, जो शृंगार में न पाए जाते हों । हाँ, शृंगार में २५ व्यभिचारी ऐसे हैं, जो अद्भुत में, २३ ऐसे, जो वीर में तथा १८ ऐसे, जो करुण में नहीं पाए जाते हैं । सो केवल व्यभिचारियों के विचार से शृंगार-रस वीर, करुण और अद्भुत से बड़ा ठहरता है । रौद्र की उग्रता शृंगार में अवश्य ही नहीं है, परंतु उसके और शृंगार के अन्य सात संचारी एक ही हैं । यही क्यों, शृंगार में २२

संचारी और ऐसे हैं, जो रौद्र में नहीं पाए जाते हैं। सो जहाँ एक संचारी में रौद्र शृंगार से बढ़ा है, वहीं शृंगार रौद्र से २२ संचारियों में बढ़ा है। इसी प्रकार जहाँ हास्य-रस आलस्य संचारी में शृंगार से बढ़ा है, वहाँ शृंगार अन्य २७ संचारियों में हास्य से बढ़ा है। बीभत्स मरण संचारी अधिक रखता है, पर शृंगार के पास अन्य २५ ऐसे संचारी हैं, जो बीभत्स के पास नहीं हैं। भयानक में जुगुप्सा और मरण, दो संचारी ऐसे हैं, जो शृंगार में नहीं हैं; परंतु उधर शृंगार में भी २१ संचारी ऐसे हैं, जो भयानक को अप्राप्त हैं। ऐसी दशा में हास्य, बीभत्स, रौद्र और भयानक से भी संचारियों की दृष्टि से शृंगार श्रेष्ठ है। एक बात और है, शृंगार-रस के संचारी विशेषतया मृदुल भाववाले हैं। संचारियों की आपस में तुलनता करते समय पाठकों को कदाचित् प्रसिद्ध अँगरेज़ समालोचक जॉन हेनरी निउमैन के निम्नलिखित कथन से कुछ सहायता मिले—

"यह और कहा जा सकता है कि धार्मिक गुण विशेष कवितामयी होते हैं—ध्यान और तन्मयता उत्पन्न करनेवाले गुणों की तो बात ही क्या—दीनता, सरलता, दया, संतोष और लज्जा में भी कविता की प्रचुर सामग्री है। इसके विपरीत साधारण और विशेषतया अक्खड़ वृत्तियों में आलंकारिता तो विशेष दिखलाई जा सकती है, पर कविता का वैसा अवसर नहीं है, जैसे क्रोध, रोष, ईर्ष्या, उद्दंडता, स्वतंत्रता आदि*।"

आठ या नव स्थायी भावों में सबसे अच्छा स्थायी कौन है, इस पर भी पाठकों को विचार करना चाहिए। रति, हास, शोक, क्रोध,

---

*It may be added that virtues peculiarly Christian are especially poetical; meekness, gentleness, compassion, contentment, modesty, not to mention devotional virtues: whereas, the ruder and more ordinary

उत्साह, भय, जुगुप्सा, विस्मय तथा शम-नामक स्थायी भावों में सबसे ऊँचा स्थान किसका है, इस विषय में मतभेद होना परम स्वाभाविक है। फिर भी हास, क्रोध, भय तथा जुगुप्सा-नामक स्थायियों में किसी एक को प्रथम स्थान देने का आग्रह करते हुए प्राचीन एव अर्वाचीन बहुत कम विद्वान् देखे गए हैं। महत्त्व-पूर्ण होते हुए भी इनको यह गौरव नहीं प्राप्त है कि स्थायियों में अपनी सर्व-श्रेष्ठता प्रमाणित कर सकें। शेष पाँच स्थायियों में महामति धर्मदत्तजी की राय है कि अद्भुत स्थायी ही सर्वश्रेष्ठ है। वह कहते हैं—

**रसे सारश्चमत्कारः सर्वत्राप्यनुभूयते ;**
**तच्चमत्कारसारत्वे सर्वत्राप्यद्भुतो रसः।**

रस में सार वस्तु चमत्कार है। विस्मय-रूप चित्त का विस्तार चमत्कार है। विस्मय से ही चमत्कार उत्पन्न होता है। इस कारण अद्भुत-रस ही सर्व-श्रेष्ठ है। धर्मदत्तजी की उपर्युक्त सम्मति का अन्य आचार्यों ने वैसा आदर नहीं किया है। हमारी राय में रस में चमत्कार उत्पन्न कराने के लिये विस्मय परमावश्यक नहीं है। चमत्कार-उत्पादक कारणों में विस्मय भी हो सकता है, पर वही एकमात्र कारण नहीं है। कम-से-कम अद्भुत-रस का स्थायी भाव विस्मय उस विस्मय से बिलकुल भिन्न है, जो अन्य रसों में चमत्कार का कारण है। रस-चमत्कार का कारण विस्मय हो भी, तो वह शृंगारादि रसों में रत्यादि स्थायी भावों के सामने इतना दब जाता है कि उसका पृथक् अस्तित्व ही प्रकट नहीं होता। ऐसी दशा में विस्मय को सर्व-श्रेष्ठ

---

feelings are the instruments of rhetoric more justly than of poetry—anger, indignation, emulation, martial spirit and love of independence.

—*John Henry Newman*

स्थायी नहीं कह सकते हैं। सो अद्भुत-रस को रसों में सर्वोच्च आसन नहीं दिलाया जा सकता है।

कुछ विद्वानों की राय में शांत-रस ही सर्व-श्रेष्ठ है। मुनींद्रजी का शांत-रस-संबंधी निम्न-लिखित वर्णन बहुत प्रसिद्ध है—

**न यत्र दुःखं न सुखं न चिन्ता न द्वेषरागौ न च काचिदिच्छा;**
**रसः स शान्तः कथितो मुनीन्द्रैः सर्वेषु भावेषु शमः प्रधानः।**

पर शांत-रस के सर्व-श्रेष्ठ माने जाने के प्रबल विरोधी भी कई आचार्य हैं। यहाँ तक कि संस्कृत-साहित्य के अधिकांश आचार्य तो दृश्य-काव्य में शांत-रस का अस्तित्व ही नहीं स्वीकार करते। कुछ-एक तो श्रव्य-काव्य में भी शांत का आदर करने को नहीं तैयार हैं। शम एक प्रकार से समस्त क्रिया की शून्यता का प्रादुर्भाव होता है। नाटक में इस भाव का अभिनीत होना असंभव नहीं, तो कष्ट-साध्य अवश्य है। ऐसी दशा में शांत-रस-प्रधान नाटकों की रमणीयता और चमत्कार को भारी धक्का पहुँचता है। दृश्य- काव्य में इस प्रकार से शांत-रस का पद कुछ भी नहीं के समान रह जाता है।

उधर मुनींद्र के ऊपर दिए वर्णन से जाना जाता है कि शांत में सुख का भी अभाव माना गया है। पर रस आनंदमय है। उधर इच्छा-शून्यता और अहंकार आदि के न होने से शांत में व्यभिचारी भावों की भी बहुत कम संभावना समझ पड़ती है। इसके अतिरिक्त शांत-रस का स्थायी 'निर्वेद' है या 'शम', इस विषय में भी आचार्यों में मतभेद है। इस प्रकार जब 'शांत-रस' के रस माने जाने में ही ऐकमत्य नहीं, तब वह रसों में प्रथम आसन ग्रहण कर सकेगा, इसकी कोई संभावना नहीं है। शांत भी रसों में सर्व-श्रेष्ठ नहीं ठहरा।

करुण-रस का स्थायी भाव शोक है। कहते हैं, एक क्रौंच मिथुन-विहार कर रहा था। एक व्याधे ने उसमें से एक को मार डाला। दूसरा शोक-मग्न हो गया। वाल्मीकिजी ने इस दृश्य को देखा।

सहसा उनके मुँह से एक छंद निकल पड़ा। रामायण की रचना उसी छंद में हुई। कम-से-कम भारतवर्ष में करुण-रस को इस प्रकार का ऐतिहासिक महत्त्व दिया जाता है। करुण-रस-संबंधी इस ऐतिहासिक महत्त्व को यों ही मान लेने पर भी इससे रस की प्रधानता नहीं सिद्ध होती। करुण-रस और विप्रलंभ-श्रृंगार बहुत मिलते-जुलते हैं। दोनो में ही रुदन, खेद आदि पाए जाते हैं। दोनो में मनोव्यथा की समता है।

पर करुण-रस का स्थायी भाव शोक है, और विप्रलंभ का रति। इसके अतिरिक्त करुण निराशामय और विप्रलंभ आशा-पूर्ण है। करुण-रस के उपरि-दर्शित ऐतिहासिक महत्त्व के संबंध में भी इतना निवेदन करना है कि कदाचित् वाल्मीकिजी यदि एकाकी क्रौंच का वध देखते, तो उन्हें इतनी करुणा न उत्पन्न होती। सुंदर-वन में क्रौंच-पक्षी के जोड़े का मनोमोहक दृश्य उनके नेत्र-पटल के सामने था। इस आनंदमय भाव का भंग होना ऋषिवर को असह्य हो गया—उनको मर्मांतिक वेदना पहुँची। उसी के आवेश में उनके मुख से अनुष्टुप-छंद का प्रादुर्भाव हुआ। सो इस दृश्य-विशेष से एकमात्र करुण-रस की ही महत्ता नहीं प्रतिपादित होती है।

विप्रलंभ-श्रृंगार और शांत-रस की उपस्थिति में करुण-रस में ऐसी कोई बात नहीं रह जाती, जिससे रसों में उसे सबसे ऊँचा स्थान प्राप्त हो सके।

वीर-रस तीन प्रकार का माना गया है, अर्थात् १ युद्ध-वीर, २ दया-वीर और ३ दान-वीर। इस रस का स्थायी उत्साह है। जान-बूझकर विना कारण पाशविक बल के प्रदर्शन-स्वरूप भी युद्ध हो सकता है, तथा दीनों की रक्षा, सत्सिद्धांतों के समर्थन एवं सभ्यता-संवर्द्धन के लिये भी युद्ध हो सकता है। पहले ढंग का युद्ध निंद्य, पर दूसरे ढंग का प्रशंनीय है।

यद्यपि युद्ध-वीर का स्थायी भाव उत्साह है, फिर भी इस उत्साह

का परिणाम विघातक है, संयोजक नहीं। दान और दया-वीर का उत्साह युद्ध-वीर के उत्साह की अपेक्षा मनुष्य में देव-प्रकृति का विशेष परिचायक है। परंतु समग्र वीर-रस के अंतर्गत केवल तीन ही प्रकार के (युद्ध, दान और दया-संबंधी उत्साह) उत्साह मानने से यह रस एक प्रकार से अपूर्ण-सा रह गया है। कुछ आचार्यों का यह कहना बिलकुल ठीक है कि जब उत्साह से ही वीर-रस की उत्पत्ति है, तो धर्म-वीर, कर्म-वीर, विद्या-वीर आदि और नाना प्रकार के वीर भी वीर-रस के अंतर्गत क्यों न माने जायँ? यहाँ हम यह बात स्पष्ट कह देना चाहते हैं कि अन्य सभी प्रकार के वीर-रसों का समावेश युद्ध, दान और दया के अंतर्गत नहीं किया जा सकता है। उत्साह एक बड़ा ही अमूल्य स्थायी भाव है, परंतु उसमें उत्तेजक तथा प्रेरणा करानेवाली प्रवृत्ति ही विशेष है। संग्राहकत्व का सांगोपांग भाव उसमें पर्याप्त परिणाम में नहीं है। उसके आवेश में बड़े-बड़े काम हो सकते हैं, परंतु विकासमान सुशृंखलित रूप में सृष्टि का संगठन-कार्य उनके द्वारा कहाँ तक संभव है, यह कोई भी निश्चय-पूर्वक नहीं कह सकता। ऐसी दशा में वीर-रस को (जैसा कि वह साहित्य-ग्रंथों में सुलभ है) उत्साह स्थायी के आश्रित होने से सब रसों में श्रेष्ठता नहीं प्राप्त हो सकती है।

शृंगार-रस का स्थायी भाव रति या प्रेम है। प्रेम का महत्त्व सर्व-मान्य है। इंद्रिय-परितृप्ति के लिये विषय-वासना के भावों से पूर्ण काम-प्रवृत्ति और प्रेम एक ही वस्तु नहीं है। प्रेम एक दैवी विभूति है। यह संग्राहक है, और संयोजक भी। मनुष्य के हृदय में जो मृदुल-से-मृदुल भाव उठ सकते हैं, प्रेम उन सबसे बढ़कर है। उच्च-से-उच्च भाव प्रेम के पीछे-पीछे अनुधावन करते हुए पाए जाते हैं। सृष्टि की रक्षा का श्रेय प्रेम को है। धर्म का बंधन भी इसी के द्वारा परिपुष्ट है। चाहे उत्साह के विना संसार का काम चल जाय,

चाहे यह संभव हो कि संसार का कोई भी प्राणी शोक से संतप्त न हो, परंतु प्रेम के विना संसार-चक्र एक क्षण को भी नहीं घूम सकता है। प्रणय-सूत्र में बँधकर स्त्री-पुरुष की संसार-यात्रा सृष्टि की विजय है। स्त्री-पुरुष की प्रीति में उच्छृंखलता हो सकती है। प्रीति बिगड़कर काम-वासना-परितृप्ति के रूप में एक पापाचरण हो सकता है, इसलिये समाज में उसका नियंत्रण किया गया है। विवाह इस नियंत्रण का फल है। शृंगार-रस का स्थायी भाव प्रेम इसी वैवाहिक प्रेम का पोषक है। अन्य प्रकार के नर-नारी-प्रेम को वह रसाभास कहकर दूषित ठहराता है। सारांश, ऊपर दिखलाए सभी स्थायी भावों में प्रेम की महत्ता सर्वमान्य है। एक बार सब स्थायी भावों के संबंध में फिर से विचार कीजिए। क्या हास्य, क्रोध, भय, जुगुप्सा और विस्मय की बराबरी प्रेम से की जा सकती है? कदापि नहीं। प्रेम इन सबसे कहीं बढ़कर है। शोक और प्रेम का भी क्या मुक़ाबला? आशा-निराशा, संयोग और नाश में जो भेद है, वही प्रेम और शोक में है। शोक में मृदुल करुणा का जहाँ तक समावेश है, वह सब प्रेम के विरह-रूप में मौजूद है। शांति, निर्वेद अथवा प्रेम में कौन श्रेष्ठ है, यह बतलाना भी कठिन नहीं है। एक ओर संसार से विराग है, दूसरी ओर उससे अनुराग है। एक ओर सुख का अभाव है, दूसरी ओर आनंद का अगाध सागर है। एक ओर संपूर्ण क्रिया-शून्यता है, दूसरी ओर मृदुल मानुषी जीवन है। कम-से-कम इस मृत्यु-लोक में तो प्रेम की ही विजय है, और हमारा विचार है कि परलोक में भी मनोकामना पूरी कराने में इससे बड़ा और कोई सहायक नहीं मिल सकता है। उत्साह में उत्तेजना और प्रेरणा की अधिकता है, हर संग्राहकत्व और संयोजना में वह प्रेम के पीछे है। उत्साह के कई रूपांतर प्रेम के आश्रित हैं। सो सब स्थायी भावों में प्रेम की बराबरी करनेवाला और कोई स्थायी भाव नहीं है।

## आलंबन-विभाव

प्रेम-जैसा सर्व-श्रेष्ठ स्थायी भाव नायक-नायिका के आलंबन को लेकर परिपाक अवस्था को प्राप्त होता है, अतएव श्रृंगार-रस के आलंबन-विभाव नायक-नायिका हैं। आलंबन-विभावों में नायक-नायिका के श्रेष्ठ होने का एक कारण तो यही है कि प्रेम-जैसा सर्वोच्च स्थायी भाव इन्हीं पर आलंबित है। दूसरी विशेषता यह कि नायक-नायिका का प्रेम पारस्परिक होता है। यदि नायक नायिका पर अनुरक्त होता है, तो नायिका भी नायक पर सर्वस्व न्योछावर करने के लिये तैयार रहती है। दोनो ओर से समान आकर्षण रहता है। तीसरी विशेषता यह कि नायक-नायिका में परस्पर सहानुभूति-मात्र का भाव नहीं रहता; वरन् प्रेम के प्रभाव से नायक-नायिका का द्विधाभाव ही नहीं रह जाता है। इन्हीं आलंबन-विभावों में तन्मयता पराकाष्ठा को पहुँच पाती है। अहं-भाव के मेटने का सर्वोच्च साधन यहीं पाया जाता है। अन्य स्थायी भावों के आलंबन-विभावों में यह बात आवश्यक नहीं है। अष्टावक्र को देखकर हमें तो हँसी छूटती है, पर हमारी हँसी से अष्टावक्र को क्रोध ही होता है। गुरु के बाग़ में अकालियों के जत्थे को आगे बढ़ते देखकर पुलिस के जवानों में आक्रमण करने का उत्साह उत्पन्न होता है। वे अकालियों को पीटते हैं, पर अकालियों के भाव क्या रहते हैं। इसी प्रकार से अन्य आलंबन-विभावों के संबंध में समझना चाहिए। उधर श्रृंगार के आलंबन-विभावों की यह दशा है कि—

**सपने हूँ मनभावतो करत नहीं अपराध;**
**मेरे मन ही मैं रही सखी, मान की साध।**

सारांश कि अन्य रसों के आलंबन-विभावों की अपेक्षा श्रृंगार-रस के आलंबन-विभाव विशेष महत्त्व-पूर्ण हैं। उनमें कई विशेषताएँ ऐसी हैं, जो औरों में नहीं पाई जातीं।

## उद्दीपन-विभाव

जिस प्रकार से शृंगार-रस के आलंबन-विभाव महत्त्व-पूर्ण हैं, वैसे ही उसके उद्दीपन-विभाव भी औरों के उद्दीपन-विभाव से कहीं अधिक रमणीय और मनोरंजक हैं। ऋतुओं की रमणीयता, वन-विहार, सुंदर उपवन, भाँति-भाँति के फूल, विमल चंद्रिका, गीत-वाद्य-विनोद, मधुरालाप और निर्जन स्थान आदि का वर्णन शृंगार-रस के उद्दीपन के अंतर्गत आ जाता है। एक आचार्य की तो यह राय है कि संसार के सभी उत्तम और मेध्य पदार्थ शृंगार के उद्दीपक हैं। यह बात निश्चय-पूर्वक कही जा सकती है कि शृंगार-रस के उद्दीपकों में प्रकृति की रमणीयता तथा संसार की अन्य सभी मानसोल्लासकारिणी मेध्य सामग्री सम्मिलित है। ऐसी दशा में इसका उद्दीपन सहज ही अन्य रसों के उद्दीपन से हृदय पर विशेष प्रभाव उत्पन्न करनेवाला सिद्ध हो जाता है। कहने का तात्पर्य यह कि शृंगार-रस का उद्दीपन अन्य रसों के उद्दीपन से कहीं बढ़कर है।

## अनुभाव और सात्त्विक भाव

रसों के अनुभावों का निश्चय नहीं किया गया है, परंतु ध्यान से देखने पर अनुभाव भी शृंगार-रस में ही परिपुष्ट दिखलाई पड़ते हैं। सात्त्विक भावों का संपूर्ण सामंजस्य तो शृंगार के बाँटे ही पड़ा है। हाव-नामक कुछ अन्य दशाएँ भी शृंगार की ही एकमात्र संपत्ति हैं।

निदान विभाव, अनुभाव, स्थायी भाव और संचारी भाव आदि सभी के विचार से शृंगार-रस की श्रेष्ठता प्रतिपादित होती है। उपरि-कथित इन सभी बातों में शृंगार को ही अधिक शक्तिशाली देखकर प्राचीन आचार्यों ने शृंगार-रस को 'रसराज' का पद प्रदान किया था। संस्कृत और हिंदी के बड़े-बड़े आचार्यों का यही मत रहा

है । प्राचीन कवियों में देवजी ने तथा आधुनिक कवियों में सरदारजी ने इस विषय पर कुछ विशेष विवेचना की है । उसका सारांश इस प्रकार है—

## देवजी का मत

काव्य-शास्त्र में वर्णित नौ रसों में शृंगार, वीर और शांत मुख्य हैं । शृंगार और हास्य परस्पर मित्र रस हैं । इनका वर्णन साथ-साथ होने से रस-सौंदर्य में वृद्धि होती है । भयानक और शृंगार परस्पर विरोधी रस हैं । इनका वर्णन एक साथ न होना चाहिए ; परंतु यदि आलंबन-विभाव भिन्न-भिन्न हों, तो ऐसा वर्णन किया जा सकता है । साहित्य-दर्पण के सप्तम परिच्छेद में यह विषय भली भाँति प्रतिपादित हुआ है । भयानक और शृंगार का इस दशा में जो वर्णन होगा, वह क्षम्य है । इस प्रकार से शृंगार, हास्य और भयानक इन तीन रसों का वर्णन साथ-साथ हो सकता है । वीर-रस के साथ करुण और रौद्र-रस के व्यवहार में काव्य-शास्त्र किसी प्रकार का दोषारोपण नहीं करता, इसलिये वीर, रौद्र और करुण-रस का भी वर्णन साथ-साथ हो सकता है । इसी प्रकार शांत, अद्‌भुत और बीभत्स-रस का भी साथ-साथ वर्णन हो सकता है । सारांश यह कि मुख्य शृंगार-रस के साथ हास्य और भयानक का तथा वीर के साथ रौद्र और करुण का एवं शांत के साथ अद्‌भुत और बीभत्स का वर्णन हो सकता है । अब देखना यह है कि क्या शृंगार के साथ वीर और शांत का वर्णन हो सकता है ? देवजी की राय है कि विशेष-विशेष अवस्थाओं में ऐसा वर्णन हो सकता है । साहित्य-दर्पणकार कविराज विश्वनाथ ने भी इस मत का समर्थन किया है । वीर और शृंगार का यदि एक ही आलंबन हो, तो वे अवश्य विरोधी हैं, और उनका साथ-साथ वर्णन नहीं हो सकता, परंतु यदि आलंबन दूसरे-दूसरे हों, तो इन दोनो रसों का साथ-साथ वर्णन हो सकता है । एक उदाहरण

### तीसरी अनुसयना

प्रीतम गए सहेट कौं जानै हेतुहि पाय।
तृतिया अनुसयना कही, हौं न गई पछिताय ॥९१॥

### उदाहरण

साँझ समै 'मतिराम' काम-बस बंसीधर,
बंसीबट-तट पै बजाई जाय बाँसुरी ;
सुमिरि सहेट बृषभानु की कुमारि[1]-उर,
दुख अधिकानो भयो सुख को बिनासु री।
सर-सौ समीर लाग्यौ, सूल-सी सहेली सब,
विष-सो बिनोद लाग्यो, बन-सो निवासु री;
ताप चढ़ि आयो तन, पीरी पर आई मुख,
आँखिन के ऊपर उमँगि आए आँसु री ॥९२॥
छरी सपल्लव लाल कर लखि तमाल की हाल।
कुम्हिलानी उरसाल धरि फूल-माल ज्यों बाल ॥९३॥

### गणिका-लक्षण

धन दै जाके संग मैं रमें पुरुष सब कोइ।
ग्रंथन को मत देखि कैं गणिका जानहु सोइ ॥९४॥

### उदाहरण

लाल कर-चरन रदन-छद नख लाल,
मोतिन की रदन[2] रही है छबि छाइ कै;
कवि 'मतिराम' मुख सुबरन रूप रहि[3],
रूप-खानि मुसकानि सोभा सरसाइ कै।

---

१ कुँवरि, २ गूँदन, ३ देह सुबरन रूप जानि।

छं० नं० ९२ भयो सुख को बिनासु री=अरी सुख का नाश हो गया। बन-सो निवासु री=अरी निवासस्थान जंगल-सा लगने लगा। पीरी परि आई मुख=मुख पीला पड़ गया। उमँगि आए आँसु री=अरी आँसू छलक आए।

आनन कौं इंदु जान, आँखैं अरविंद मानि,
इंदिरा रजनि-दिन रहति सिहाइ[1] कैं;
नायक नवल क्यों न देय धन-मन ऐसे ?
सुतनु कौं सुतनु अतुन-धन पाइ कै ॥९५॥
लसत गूजरी ऊजरी बिलसत लाल इजार[2]।
हियै हजारनि के हरै बैठी बाल बजार ॥९६॥

**अन्य-संभोगदुःखितादि-भेद**

अनसौं रति हुय दुःखिता, प्रेमगरबिता जान।
रूपगरबिता और पुनि मानवती उर आन ॥९७॥

**अन्य-संभोगदुःखिता-लक्षण**

निज पति के रति-चिह्न जो लखे और तिय-देह।
अन्य सुरतिदुखिता कहौ, करै पेच-रिस-तेह ॥९८॥

**उदाहरण**

याही कौं पठाई भलो काम करि आई बड़ी,
तेरी ये बड़ाई लखे लोचन लजीले सौं;
साँची क्यों न कहे कछु मोकौं किधौं आपहिं कौं,
पाइ बकसीस लाई बसन छबीले सौं।
'मतिराम' सुकबि सँदेसो अनुमानियत[3],
तेरे[4] नख-सिख अंग हरष कटीले सौं;
तू तौ है रसीली रस-बातन बनाय जानैं,
मेरे जान आई रस राखि कैं रसीले सौं ॥९९॥
कहत तिहारो रूप यह, सखी पैंड़ को खेद।
ऊँची लेत उसास है कलित सकल तन-स्वेद ॥१००॥

---

१ सहाय, २ बिचार ३ कबि मतिराम मोसो कहत सदसोऊ न, ४ भरे।

छं० नं० ९५ सुतनु दो बार आया है। एक बार वह नायक का विशेषण है और दूसरी बार अतनु का। अतनु=कामदेव।

छं० नं० ९६ इजार=पायजामा। छं० नं० ९९ रसीले=रसिक नायक। छं० नं० १०० पैंड़=रास्ता।

**प्रेमगर्विता-लक्षण**

निज नायक के प्रेम कौं गरब जानवै बाल।
प्रेम-गरबिता कहत हैं तासौं सुमति-रसाल ।।१०१।।

**उदाहरण**

मेरे हँसे हँसत हैं, मेरे बोले बोलत हैं,
मोही कौं जानत तन[1]-मन-धन-प्रान री;
कबि 'मतिराम' भौंह टेढ़ी किए हाँसी हू मैं,
छोड़ देत भूषन-बसन, खान-पान री!
मोतैं प्रानप्यारी प्रानप्यारे कें न और कोऊ,
तासों रिस कीजै कहौ कहाँ की सयान री!
मैन-कामनी के[2] मैनका हू के न रूप रीझे,
मैं न काहू के सिखायें आनों मन मान री! १०२।।
औरन के पाइन दियो नायनि जावक लाल।
प्रान-पियारी रावरी परखति तुम्हें रसाल ।।१०३।।

**रूपगर्विता-लक्षण**

जाकें अपने रूप को अति ही होय गुमान।
रूप-गरबिता कहत हैं तासौं परम सुजान ।।१०४।।

**उदाहरण**

सोय रही रति अंत रसीली अनंत बढ़ाय अनंग-तरंगनि;
केसरि-खौरि रची तिय के तन प्रीतम और सुबास के संगनि।

---

१ मोहि को सो जानत है, २ सी।

छं० नं० १०२ मैन-कामिनी=रति। मैनका=एक अप्सरा का नाम। छं० नं० १०५ भौंह के भंगनि=भ्रूभंग द्वारा, भवें चढ़ाकर। रूप का गर्व इस प्रकार से प्रकट हुआ कि नायिका को केसरि का लगाया जाना नहीं रुचा, क्योंकि वह अपनी अंग-दीप्ति और अंग-सुगंधि को केसरि से बढ़कर मानती थी।

जागि परी 'मतिराम' सरूप गुमान जनावत भौंह के भंगनि;
लाल सों बोलति नाहिन बाल सु पोंछति आँखि अँगोछति अंगनि।
१०५।।

कैसे आऊँ हूँ वहाँ हैं जित नंदकिसोर।
दिन हूँ में मुखचंद को लखि ललचात चकोर।।१०६।।

**मानवती-लक्षण**

करै ईरषा सों जु तिय मनभावन सों मान।
मानवती तासों कहत कबि 'मतिराम' सुजान[1] ।।१०७।।

**उदाहरण**

सो मनमोहन होत लटू मुख जाके भटू! बिधु की छबि छाजै;
खोल कैं नैनन देखैं जो नेक तो स्याम सरोज-पराजय साजै।
जो बिहँसै मुख सुंदर तो 'मतिराम' बिहान को बारिज लाजै;
बोले अली मृदु मंजुल बोल तो कोकिल-बोलनि को मद भाजै।।
१०८।।

सुन चित[2] दै मनमानिनी! बिन अपराध रिसानि।
नेह-जरावन को महा दीपि जोति जिय जानि।।१०९।।

**दश नायिका**

प्रोषितपतिका, खंडिता, कलहंतरिता जान।
बिप्रलब्ध, उतकंठिता[3], बासकसज्जा मान।।
स्वाधिनपतिका, कहत कबि[4], अभिसारिका सुनाम।
कही प्रबच्छतिप्रेयसी[5], आगतपतिका बाम।।
दसों अवस्था-भेद सौं दसों नायका जानि।
तिनके लच्छन-लच्छ अब, आछे[6] कहौं बखानि।।११०।।

---

१ कबिजन परम सुजान, २ सुनु इत,सुनियत, ३ उत्का बहुरि, ४ स्वाधीनैं प्रियतम कहै, ५ प्रवत्स्यत्प्रेयसी, ६ नीके।

छं० नं० १०८ लटू=लट्टू, लोट-पोट। स्याम सरोज=नीलोत्पल। बिधु=चंद्रमा। बिहान=प्रातःकाल। छं० नं० ११० आछे=अच्छी तरह से।

## मुग्धा-प्रोषितपतिका-लक्षण

जाको पिय परदेश मैं बिरह-बिकल तिय होय।
प्रोषितपतिका-नायका ताहि कहत सब कोय ॥१११॥

## उदाहरण

बार कितेक सहेलिन के कहैं कैसेहुँ लेत न बीरी सँवारी;
राखति रोकि कहै 'मतिराम' चलै अँसुवा अँखियान तैं भारी।
प्रानपियारो चल्यो जब तैं, तब तैं कछु और ही रीति निहारी;
पीरी जनावति अंगन मैं कहि पीर जनावत काहे न प्यारी॥
११२॥

पिय-बियोग तिय-दृग-जलधि जल-तरंग अधिकाय।
बरुनि-मूल-बेला परसि, बहुरचो जात बिलाय ॥११३॥

## मध्या-प्रोषितपतिका-उदाहरण

चंद के उदोत होत नैन-कंज तपे कंत,
छायो परदेस देह दाहनि दगतु[1] है;
उसिर, गुलाब-नीर, करपूर परसत,
बिरह-अनल-ज्वाल-जालन जगतु है।

---

१ बहुत।

छं० नं० ११२ बार कितेक=कई बार। बीरी=पान। पीरी जनावति अंगन मैं=शरीर पीला पड़ा जाता है। 'कहि पीर जनावति काहे न प्यारी' पद से मुग्धत्व स्पष्ट हो जाता है। नायिका अपनी काम-पीड़ा की बात कह नहीं पाती है। छं० नं० ११३ दृग-जलधि= नेत्र-समुद्र। बरुनि-मूल-बेला=आँखों की बिरुनियों का उद्गम-स्थान-रूप समुद्र-तट। दोहे का भाव यह है कि जैसे समुद्र-जल बेला के आगे नहीं बढ़ता है वैसे ही मुग्धा के आँसू पलकों तक आकर रह जाते हैं। आँसुओं को इस प्रकार से प्रकट न होने देने से मुग्धत्व स्पष्ट हो जाता है। छं० नं० ११४ दगतु=जलती है। उसिर—उषीर=ताप-निवारक शीतल द्रव्य।

लाजनि ते कछू न जनावै[1] काहू सखी हूँ सौं[2],
उर को उदार अनुराग उमँगतु है;
कहा करों[3]? मेरी बीर! उठी है[4] अधिक पीर,
सुरभी-समीर सीरो तीर-सो लगतु है ।।११४।।
बहू दूबरी होत क्यों[5], यौं जब बूझ्यो सास ।
ऊतर कढ़्यो न बाल-मुख, ऊँचे लेत[6] उसास ।।११५।।

**प्रौढ़ा-प्रोषितपतिका-उदाहरण**

बिरह तिहारे लाल ! बिकल[7] भई है बाल,
नींद, भूख, प्यास, सिगरी, बिसारियतु है;
चोरी कैसी बात चंद्रमा हू ते चुरायत[8],
बसननि तानि कै बयारि बारियतु है ।
कहै 'मतिराम' कलाधर कैसी कला छीन,
जीवन-बिहीन मीन-सी निहारियतु है;
बार-बार सुकुमार फूलन की मारे[9] ऐसी,
मार के मरोरनि[10] मरोरि मारियतु है ।।११६।।
चंद्र-किरन लगि बाल-तन उठति आँच[11] यौं जागि ।
दुपहर-दिनकर-कर परसि ज्यौं दरपन मैं आगि ।।११७।।

**परकीया-प्रोषितपतिका-उदाहरण**

ह्वाँ मिलि मोहन सौं 'मतिराम'सुकेलि करी अति आनँदवारी;
तेई लता-द्रुम देखत दुःख चले अँसुआ अँखियान ते भारी ।

---

१ जनैयै, २ सखिन सों, लोगनि सों, ३ कहौं, ४ उठहि, ५ कत, ६ ऊँचो लयो, ७ ब्याकुल, ८ छिपाइयतु, ९ माल, १० मसूसनि, मरूरनि, ११ आगि ।

छं० नं० ११६ चंद्रमा हू ते चुराइयत=महावरा है, अभिप्राय यह है कि अत्यंत गुप्त रखने की चेष्टा करती है । जीवन-बिहीन मीन=जल अथवा प्राण-रहित मत्स्य । मार के मरोरनि मरोरि मारियतु है=कामदेव तोड़-मरोड़कर जान ले लेता है । छं० नं० ११७ दिनकर-कर=सूर्य की किरण । दरपन=दर्पण, शीशा ।

आवति हौं जमुना-तट[1] कौं नहिं जानि परै बिछुरे गिरिधारी;
जानति हौं सखि, आवन चाहत कुंजत तैं कढ़ि कुंजबिहारी ।।
११८।।

लाज छुटी, गेहौ छुट्यो, सुख सौं छुट्यो सनेह ।
सखि, कहियौ वा निठुर सौं, रही छूटिबे देह ।।११९।।

## सामान्या-प्रोषितपतिका-उदाहरण

आली सिँगारति है हठ सौं, पर लागत अंग सिँगार अँगारौ;
पीरी परी तन मैं 'मतिराम' चले अँखियान तैं नीर-पनारौ ।
सोउ नहीं[2] मनभावन नायक आवत जो बहुतै धनवारौ;
बारबिलासिनि कौं बिसरै न बिदेस गयो पिय प्रानपियारो ।।
१२०।।

धन के हेतु बिलासिनी रही सँवारे बेस ।
जो तिय के हिय मैं बसे सो पिय बसे बिदेस ।।१२१।।

## खंडिता-लक्षण

पिय-तन औरै नारि के रति के चिह्न निहारि ।
दुखित होत सो खंडिता, बरनत सुकबि बिचारि[3] ।।१२२।।

## मुग्धा-खंडिता-उदाहरण

लाल तुम्हैं कहुँ और तिया की लख्यो अँगिया मैं लगावत चोवै;
ता छिन तैं 'मतिराम' न खेलत, बूझें सखीनहु सौं दुख गोवै ।

---

१ जल, २ सो न अहै, ३ सुधारि ।

छं० नं० ११९ निठुर=निष्ठुर, दयाभाव-रहित । रही छूटिबे देह= मरना बाक़ी है । छं० नं० १२० आली सिंगारति है=सखी शृंगार करती है । बारबिलासिनि=वेश्या । छं० नं० १२३ लिखै कर के नख सौं पग को नख=हाथ के नाखून से पैर के नाखून को खरोचती है ।

लिखै कर के नख सौं पग को नख[1], सीस नवाय के नीचे ही जोवै;
बाल नबेली न रूसनो[2] जानति, भीतर भौन[3] मसूसनि रोवै ॥
१२३॥

बाल सखिन की सीख तैं मान न जानत ठानि।
पिय बिन आगम भौन मैं बैठी भौंहें तानि ॥१२४॥

**मध्या-खंडिता-उदाहरण**

जावक लिलार, ओठ अंजन की लीक सोहै,
खैये न[4] अलीक लोक-लीक न बिसारिए;
कबि 'मतिराम' छाती नख-छत जगमगै,
डगमगै पग सूधे मग मैं न धारिए।
कसकै उघारत हौ पलक पलक यातैं,
पलका पै पौढ़ि स्रम राति को निवारिए[5];
अटपटे बैन मुख बात न कहत बनै,
लटपटे पेंच सिर-पाग के सुधारिए[6] ॥१२५॥

कोऊ करो[7] कितेक यह[8] तजो न टेव गुपाल।
निसि औरनि के पग परो दिन औरनि के लाल ॥१२६॥

**प्रौढ़ा-खंडिता-उदाहरण**

प्रीतम आए प्रभात प्रिया[9] मुसकाय उठी दृग सों दृग जोरै;
आगे ह्वै आदर सौं, 'मतिराम' कहै मृदु बैन सुधा-रस बोरै।

---

१ पा नख को लिखै पानि नखै, २ रूसिबो, ३ मौन, ४ खैयन अलीक, ५ पल याते पलका मैं पौढ़ि स्रम राति के रमन को निवारिए, ६ लटपटे पेंच कछु बात न कहत बनै लटपटे पेंच सिर पाग के सँवारिए, ७ कर, ८ हू, ९ तिया।

कसकै उघारत हौ=किस प्रकार से नेत्र खोलते हो, जोर लगाकर नेत्र खोलते हो। लटपटे पेंच=गड़बड़ लिपटे हुए पगड़ी के फंदे। छं० नं० १२५ खैये न अलीक लोक-लीक न बिसारिए=झूठी बात कहकर लोक-मर्यादा मत बिगाड़ो।

ऐसे सयान सुभायन हीं सौं मिली मनभावन सौं मन भोरै[1];
मान गौ जानि सुजान तबै अँगिया की तनी न छुटी जब छोरै।
१२७॥

आदर करि[2] पिय सौं मिली तिय हिय राखि सयान।
दृढ़ कसि बाँधी कंचुकी[3] समुझायो मन-मान ॥१२८॥

**परकीया-खंडिता-उदाहरण**

रावरे नेह को लाज तजी अरु गेह के काज सबै बिसराए;
डारि दिए गुरु लोगनि को डर गाम चवाई मैं नाम[4] धराए।
हेत कियो हम जो तो कहा[5] तुम तो 'मतिराम' सबै बिसराए[6];
कोऊ कितेक[7] उपाय करौ कहुँ होत हैं आपने पीउ पराए॥
१२९॥

हमसौं तुमसौं लाल इत नैनन ही सौं नेह।
उत प्यारी के दृगन के सलिल सींचियत देह ॥१३०॥

**गणिका-खंडिता-उदाहरण**

ह्याँ हमसों मिलिबो ठहराय कैं सैन कहूँ अनतैं ही करीजै;
भोरहिं आय बनाय कें बातनि चातुर ह्वै बिनती बहु कीजै।
ऐसीहि रीति सदा 'मतिराम' सु[8] कैसे पियारे जु प्रेम[9] पतीजै;
सौंहैं न खाइए जाइए ह्याँ ते न मानहु जो धन लाखन दीजै[10]॥
१३१॥

कंत कहा सौंहन करो जानि परचो अब नेह।
देन कह्यो सो बिन दिएँ जान न पैहो गेह ॥१३२॥

---

१ मोरै, २ दै, ३ किंकिनी, ४ नाउँ, ५ हिय सों, ६ न जी ठहराए, ७ कितेकौ, ८ सो, ९ प्रीति, १० न मानिहौं तौहूँ जो लाखन दीजै।

छं० नं० १२७ सयान सुभायन=ऐसे सयानेपन के साथ। सुजान=नायक। तनी=कंचुकी के बंद। छं० नं० १३० दृगन के सलिल सींचियत=आँसुओं से भिगोते हैं। छं० नं० १३१ अनतैं ही=अन्यत्र ही। पतीजै=विश्वास करे। सौंहैं=क़समें।

**कलहांतरिता-लक्षण**

कह्यो न मानै कंत को पुनि पीछे पछिताय ।
कलहंतरिता नायका ताहि कहत कबिराय ।।१३३।।

**मुग्धा-कलहांतरिता-उदाहरण**

गौने की चूनरी वैसिय है दुलही अबही ते ढिठाई बगारी[1];
वेऊ मनावन आए हैं आपन हाथ सौं जात न पाग सँवारी ।
पाँइ परे 'मतिराम' लला मनुहारि करी कर जोरि हहारी;
आप ही मान्यो, मनायो न कान्ह को, आप ही खात न पान पियारी।
१३४।।

आई गौने कालि ही सीखी कहा सयान ।
अबहीं तें रूसन लगी, अबहीं तैं पछितान ।।१३५।।

**मध्या-कलहांतरिता-उदाहरण**

पाँयन आनि परे तो परे रहे केती करी मनुहारि न झेली[2];
मान्यो मनायो न मैं 'मतिराम' गुमान मैं ऐसी भई अलबेली ।
प्यारो गयो दुखमान कहूँ अब कैसे रहूँ यहि राति अकेली;
आप[3] तेल्याउ मनाय कन्हाई को मेरो न लीजियो नाम सहेली ।
१३६।।

जो तू कहै तो राधिका[4], पियहि मनाबन जाउँ ।
वहाँ कहौंगी जाय कैं सखी तिहारो नाँउ ।।१३७।।

ठाढ़े भए कर जोरि कै आगे अधीन ह्वै पाँयन[5] सीस नवायो;
केती करी बिनती 'मतिराम' पै मैं न कियो हठ तें मन भायो ।

---

१ बिगारी, २ सहेली, ३ आजु तो, ४ राधिके, पाँय को ।

छं०नं० १३४ ढिठाई बगारी=ढिठाई की । मनुहारि करी कर जोरि हहारी=हाथ जोड़कर बहुत तरह से खुशामद की । छं० नं० १३६ गुमान मैं ऐसी भई अलबेली=अभिमान में ऐसे विचित्र रूप से मग्न हुई ।

देखत ही सिगरी सजनी तुम मेरो तो मान महा मद छायो;
रूठि गयो उठि प्रानपियारो कहा कहिए तुमहूँ न मनायो ॥
१३८॥

पीतम जब पाँयन परयो, तब अति भई सरोस।
कह्यो न मान्यो कंत[1] कौ, हमें दीजियतु दोस ॥१३९॥

## परकीया-कलहांतरिता-लक्षण

जाके लिये ग्रह-काज तज्यो, न सिखी सखियान की सीख सिखाई;
बैर कियो सिगरे ब्रजगाम सौं, जाके लिये कुल-कानि गँमाई ॥
जाके लिये घर-बाहर हूँ 'मतिराम' रहे हँसि लोग-लुगाई[2]।
ता हरि सौं हित एकहि बार गँवारि मैं तोरत बार न लाई ॥
१४०॥

जोरत हू सजनी बिपति, तोरत बिपति[3] समाज।
तेह कियो बिन काज पुनि[4], तेहि कियो बिन[5] काज ॥१४१॥

## गणिका-कलहांतरिता-लक्षण

जाते लही जग-बीच बड़ाई मैं, मेरे बियोग जो होत है छीनों;
मोहि गिने 'मतिराम' जो प्रान सो, मेरे सदा हीं रहे जो अधीनों।
मेरे लिये नित ही उठि कें गहनों जु गढ़ाय कै लावे नवीनों;
प्रानपियारो सो पाइन लाग्यो री, मैं हँसि[6] कंठ लगाइ न लीनों
॥१४२॥

जासों कियो सनेह मन, रही न एको साध।
तासो भई सरोस हौं, सजनी बिन अपराध ॥१४३॥

---

१ आपु ही, २ चवाई, ३ सपत, ४ ही, ५ किन, ६ भरि।

छं० नं० १४० कुल-कानि=कुल-लज्जा। गँवारि मैं तोरत बार न लाई=मेरी-जैसी गँवारिन ने प्रीति तुरंत तोड़ डाली। छं० नं० १४१ तेह=क्रोध।

### विप्रलब्धा-लक्षण

मिलन आस करि जाय तिय, मिले न पिय संकेत।
बिप्रलब्ध सो जानिए, बिरह-बिकल बिन चेत[1] ॥१४४॥

### मुग्धा-विप्रलब्धा-उदाहरण

आलिनि को सुख मानिबे कौं पिय प्यारे की सेज[2] गई चलि बागै;
छाय रह्यो हियरा दुख सौं जब देखे न ह्वाँ नँदलाल सभागै।
काहू सों बोल कछू न कह्यो, 'मतिराम' न चित्त कहूँ अनुरागै।
खेलति खेल सहेलनि मैं पर खेल नवेली कों जेलु-सो लागै ॥१४५॥
लख्यो न कंत सहेट मैं, लख्यो नखत को राय।
नवल बाल को कमल-सों, गयो बदन कुँभिलाय ॥१४६॥

### मध्या-विप्रलब्धा-उदाहरण

केलि के मंदिर देखो न लाज को बाल के दाहन अंग दहे हैं;
भौंह चढ़ाय सखी सो लख्यो[4], 'मतिराम' कछू न कुबोल कहे हैं।
भूलि हुलास-बिलास गए दुख तें भरि कें अँसुवा उमहे हैं;
ईछन-छोरन तें न गिरे मनु तीछन छोरन[5] छेद रहे हैं ॥१४७॥

---

१ (क) आप जाय संकेत मैं, मिलै न जाको पीय;
ताहि बिप्रलब्धा कहत, सोच करत अति जोय।
(ख) लखै न पियहि सहेट मैं, होई बिकल जो बाल;
बिप्रलब्ध तासों कहैं, जे कमि सुमति-रसाल।

२ प्रीति, ३ सेल, ४ सखीन लख्यो, ५ कोरन।

छं० नं० १४५ आलिनि को सुख मानिबे कौं=सखियों को खुश करने के लिये। जेलु-सों लागै=बंधनमें पड़ी हुई-सी समझती है। छं० नं० १४६ नखत को राय=चंद्रमा। छं० नं० १४७ ईछन छोरन तें··· तीछन छोरन छेद रहे हैं=आँसुओं के बूंद नेत्र से नहीं गिरे मानो तीक्ष्ण नेत्र-कटाक्षों में भिदकर रह गए हों। ईछन=ईक्षण, आँख। तीछन=तीक्ष्ण, तेज।

तिय को मिलो न प्रान-प्रिय[1] सजल जलद, तन-मैन ।
सजल जलद लखि कें भए[2] सचल जलद-से[4] नैन ।।१४८।।

**प्रौढ़ा-विप्रलब्धा-उदाहरण**

सकल[3] सिँगार साज संग लै सहेलिन कों,
सुंदरि मिलन चली आनँद के कंद कों;
कबि 'मतिराम' यग[4] करति मनोरथनि,
पेख्यो परजंक पै न प्यारे नँदनंद कों ।
नेह ते लगी है देह दाहन दहत गेह,
बाग को बिलोकि द्रुम-बेलिन के बृंद कों;
चंद को हँसत तब आयो मुखचंद अब,
चंद लाग्यो हँसन तिया के मुखचंद कों ।।१४९।।
लख्यो न मंदिर केलि के पिय-रुचि-बिजित अनंग ।
नैन-करन तें जल-बलय गिरे एक ही संग ।।१५०।।

**परकीया-विप्रलब्धा-उदाहरण**

चली 'मतिराम' प्रानप्यारे को मिलन घात,
नैसुक निहारि कै बिसारि काज घर कौ;
पियरो बदन दुख हियरे समाय रह्यौ,
कुंजन में भयो न मिलापु गिरिधर कौ;

---

१ पति, २ तिय, ३ साँझ ही, ४ बाल ।

छं० नं० १४८ सजल जलद=जलपूर्ण मेघ । छं० नं० १४९ चंद को हँसत······तिया के मुखचंद कों=जब नायिका जा रही थी तो विहसितवदना थी । उसकी छवि देखकर चंद्रमा लजाता था, पर जब वहाँ नायक न मिला, तो उसका मुख म्लान हो गया और ऐसा जान पड़ने लगा मानो चंद्रमा उसका उपहास कर रहा है । छं० नं० १५० पिय-रुचि-बिजित अनंग=जो प्रिय को मिलने की इच्छा रखती हुई कामदेव के वश में थी ।

बिसरे बिलासु वे, बिलाय गयो हासु छायो[1]
सुंदरि के तन में प्रताप पंचसर कौ;
तीछन जुन्हाई भई ग्रीषम को घामु, भयौ
भीसम पियूषभानु[2], भानु दुपहर कौ ।।१५१।।

सची भूमि अति जोन्ह सों, झरे कुंज तें फूल ।
तुम बिन वाको बन भयो खड्गपत्र के तूल ।।१५२।।
साहस करि कुंजनि गई लख्यो न नंदकिसोर ।
दीप-सिखा-सी थरहरी लगी बयारि-झकोर ।।१५३।।

### गणिका-विप्रलब्धा-उदाहरण

बारिबिलासिनी कोटि हुलास बढ़ाय कैं अंग सिंगार बनायौ;
पीतम-गेह गई चलि कैं 'मतिराम' तहाँ न मिल्यो मनभायौ ।
संग सहेली सों रोसु कियो नहीं, आपुन को यह दोसु लगायौ;
हाय मैं कीनो मतो यह कौन[3] जु? आपने भौन न बोलि पठायौ ।
१५४।।

मोहि पठाई कुंज मैं सठ आयो नहिं आप ।
आली औरै मित को मेरो[4] मिट्यो मिलाप ।।१५५।।

---

१ सोह्यो, २ पियूषमान, ३ हाय कियो मैं मतो यह कौन, ४ मोंसों ।

छं० नं० १५१ पियूष भानू=चंद्रमा । पंचसर=कामदेव । अरविन्दमशोकं च चूतं च नव मल्लिका; नीलोत्पलं च पञ्चैते पञ्चवाणस्य शायकाः । छं नं० १५२ खड्गपत्र=यमयातना के वर्णन में वृक्ष-विशेष, जिसमें नुकीली तलवारें रहती हैं। यमदूत पापी को खड्गपत्र से उलझाते हैं । छं० नं० १५३ थरहरी=थरथराई, काँप उठी । छं० नं० १५४ हाय मैं कीनो मतो यह कौन=हाय यह मैंने कैसा निश्चय किया । छं० नं० १५५ मित=मित्र । दूसरे मित्र से मतलब धन का है । इसी पद से गणिकत्व सिद्ध होता है ।

### उत्कंठिता-लक्षण

आप जाय संकेत में पीव न आयो होय।
ताकी मन चिंता करै उत्का कहिए सोय ॥१५६॥

### मुग्धा-उत्कंठिता-उदाहरण

बीति गई जुग जाम निसा 'मतिराम' मिटी तम की सरसाई;
जानति हौं कहूँ और तिया से रहे रस में रमि कै रसराई[1]।
सोचति सेज परी यों नवेली सहेली सों जाति न बात सुनाई[2];
चंद चढ़्यो उदियाचल पै मुखचंद पै आनि चढ़ी पियराई॥
१५७॥

कत न[3] कंत आयो अली, लाजन बूझि सकै न।
नवल बाल पलिका परी, पलक न लागत[4] नैन ॥१५८॥

### मध्या-उत्कंठिता-उदाहरण

बारहि बार बिलोकति द्वारहि चौंकि परै तिनके खरके हूँ;
सेज परी 'मतिराम' बिसूरति आई अहो[5] अबही लखि मैं हूँ।
संग सखान के खेलत ह्वौ अजहूँ रजनी-पति के अथए हूँ;
लालन बेगि न जाहु घरै पुनि[6] बाल न मानिहै पाँय परे हूँ॥
१५९॥

---

१ रह्यो रस के रस सों रसिकाई, २ बनाई, ३ क्यों, ४ लागै, ५ अलो, ६ फिरि।

छं० नं० १५७ रहे रस में रमि कै रसराई=रसराज कृष्ण रस में रमण करते रहे। चंद चढ़्यो······पियराई=उधर चंद्रमा निकला नहीं. इधर प्यारी का मुख पीला पड़ गया। छं०नं० १५८ कत न आयो=क्यों आया। छं० नं० १५९ रजनी-पति=चंद्रमा।

कहाँ रहो आयो सखी, पीय पहर जुग मैन।
अधनिकरे अखरानि सों, बाल बदन ते बैन ॥१६०॥

### प्रौढ़ा-उत्कंठिता-उदाहरण

कैयो घरी निसि बीति गई अरु, मेह चहूँ दिसि आयो[1] उनैहै;
अंग सिँगार के बैठी है, साँवरे रावरी[2] बाट बिलोकति ह्वैहै।
बैठे कहा 'मतिराम' रसाल हो राति मनावत ही पुनि[3] जैहै;
जाहु न बेगि तिहारी पियारी सु दोसु बिहारी हमें पुनि[4] दैहै॥
१६१॥

पीव न आयो ध्यान कैं मूँदे लोचन बाल।
पलक उघारी पलक में आयो होय न लाल ॥१६२॥

### परकीया-उत्कंठिता-उदाहरण

जमुना के तीर बहै सीतल समीर तहाँ[5],
मधुकर करत मधुर मंद सोर हैं;
कबि 'मतिराम' तहाँ छबि सौं छबीली बैठी,
अंगन ते फैलत सुगंध के झकोर हैं।
पीतम बिहारी की निहारिबे को बाट ऐसी,
चहूँ ओर दीरघ दृगनि करी दौर हैं;
एक ओर मीन मनो, एक ओर कंज-पुंज,
एक ओर खंजन, चकोर एक ओर हैं ॥१६३॥

---

१ आए, २ तेरियै, ३ चलि, ४ बहु, ५ जहाँ।

छं० नं० १६० कहाँ रहो आयो सखी ··· बाल बदन ते बैन = नायिका सखी से पूछती है कि आधी रात हो गई पर नायक क्यों नहीं आया, पर उसके पूछने का ढंग विचित्र है। उसके मुँह से जो वचन निकलते हैं उनके अक्षर अस्पष्ट (अधनिकरे) हैं। इससे समान लाज और काम का पता चलता है और मध्यत्व स्पष्ट हो जाता है। छं० नं० १६३ चहूँ ओर ·· दौर हैं = विशाल नेत्रों से नायिका चारों ओर देखती है।

कंत[1] बाट लखि गेह कौं कुंज देहरी आय।
ऐहैं पीव बिचारि यों, नारि फेरि फिरि जाय ॥१६४॥

**गणिका-उत्कंठिता-उदाहरण**

पीतम को धरि ध्यान घरीक, करे मन-ही-मन काम किलोलैं;
पातहू के खरकें 'मतिराम' अचानक ही अँखियाँ[2] पुनि खोलैं।
पीतम ऐहैं अजो सजनी! अँगराय, जँभाय, घरीक यों बोलैं;
गावे घरीक गरे ही हरे-हरे, गेह के बाग हरे-हरे डोलैं ॥१६५॥

बारबधू पिय-पंथ लखि अँगरानी अँग-मोरि।
पौढ़ि रही परजंक जनु[3] डारी मदन मरोरि ॥१६६॥

**बासकसज्जा-लक्षण**

ऐहैं प्रीतम आजु यों[4], निश्चय जाने बाम।
साजे सेज सिंगार सुख[5] बासक-सज्जा नाम ॥१६७॥

**मुग्धा-बासकसज्जा-उदाहरण**

भई हौ सयानी तरुनाई सरसानी प्रीति,
प्रीतम पत्यानी दूरि लाज उर नाखियो;
कबि 'मतिराम' काम केलि की कलानि करि,
मोहन लला को बस कीबो अभिलाखियो।

---

१ कंत बाट लखि कुंज ते गेह देहरी आय;
प्यो आयो ह्वैहै समुझि नारि फेर फिर जाय।

२ पलकैं, ३ मनु, ४ ही, ५ सखि।

छं० नं० १६५ गावे घरीक गरे ही हरे-हरे=कुछ समय के लिये अस्पष्ट स्वर में (गले में ही) धीरे-धीरे गाती है। इस छंद में गणिका स्पष्ट नहीं है। "मन-ही-मन काम किलोलैं" का यह अर्थ लगाने से कि 'मणियों में ही मन लगाकर काम की किलोल करती है' तथा अंतिम पद में गाने का उल्लेख होने से गणिकत्व सिद्ध होता है। छं० नं० १६६ अँगरानी=अँगड़ाग ली। छं० नं० १६८ नाखियो=रखना।

मृदु मुसकाय परजंक में निसंक जाय,
अंक भरि आनँद अधर-सुधा[1] चाखियो;
नेवर की झनक-भनक राखि प्यारी आजु,
रसना की झनक तनक रस राखियो ॥१६८॥

डीठि बचाय सखीन की केलि-भवन में जाय।
पौढ़ि रहे छिन सेज में[2] तिय[3] आनँद अधिकाय ॥१६९॥

## मध्या-बासकसज्जा-उदाहरण

केसरि, कनक कहा? चंपक-बनक कहा?
दामिनी यों दुरि जात देह की दमक तैं;
कबि 'मतिराम' लौने लोचन लपेट लाज,
अरुन कपोल काम तेज की तमक तैं।
पग के धरत कल[4] किंकिनी-नूपुर[5] बजे,
बिछिया भनक उठै एक ही झमक[6] तैं;
नाह-सुख चाहि चित औंचक हँसति, चौंक
परै चंदमुखी निज चौका की चमक तैं ॥१७०॥

निसि नियराति निहारियति सौति-बदन-अरबिंद।
सखी! एक यह देखिए तेरो आनन-इंदु ॥१७१॥

## प्रौढ़ा-बासकसज्जा-उदाहरण

वारनि धूपि अँगारनि धूप कैं धूम-अँध्यारी पसारी महा है;
आनन-चंद समान उगो[7] मृदु मंद हँसी जनो जोन्ह-छटा है।

---

१ रस, २ तिय, ३ अति, ४ जहाँ, ५ नेवर, ६ जमक, ७ उयो।

नेवर=पैरों के नूपुर। रसना=घुँघरूदार करधनी। 'रसना की झनक' रखने का शिक्षा से यह अभिप्राय है कि पर्यंक पर प्रीतम के साथ केलि करने में प्रवृत्त होना। छं० नं० १७० दामिनी यों दुरि·· दमक तैं=शरीर की दीप्ति के सामने बिजली छिप जाती है। चौका=आगे के दाँत जिनमें चमकीली वस्तु जड़ी रहती है। छं०नं० १७२ बारनि धूपि

फैलि रही 'मतिराम' जहाँ-तहाँ दीपति दीपनि[1] की परभा है,
लाल! तिहारे मिलाप को[2] बाल ने आजु[3] करी दिन में ही निसा है।
१७२॥

सब सिँगार सुंदरि सजै बैठी सेज बिछाय।
भयो द्रौपदी को बसनु बासर नाहिं बिहाय ॥१७३॥

**परकीया-बासकसज्जा-उदाहरण**

साँझ ही तें करि राखे सबै करिबे के जे काज हुते रजनी के;
पौढ़ि रही उमगी अति ही, 'मतिराम' अनंद अमात न जी[4] के।
सोवत जानि के लोग सबै, अधिकाने मिलाप[5] मनोरथ पी के[6];
सेज ते बाल[7] उठी हरुए-हरुए, पट खोल दिए खिरकी के॥
१७४॥

मनमोहन के मिलन को, करै मनोरथ[8] नारि।
धरैं पौन के सामुहें दियो भौन[9] को बारि ॥१७५॥

---

१ सुतारन, २ सु, ३ मानो, ४ ही, ५ बिलास, ६ नीके, ७ नारि, ८ करि मनोरथ, ९ भवन।

अँगारनि धूप कैं=आग में सुगंधित धूप डाल कर उससे जो धुवाँ उठा उससे बालों को शुष्क किया। जोन्ह=चाँदनी। दीपति दीपनि की परभा है=दीपकों की प्रभा उद्दीपित हो रही है। छं० नं० १७३ द्रौपदी को बसनु=बहुत लंबा, जिसका ओर-छोर न हो। छं० नं० १७४ अनंद अमात न जी के=हृदय में आनंद समाता नहीं है। अधिकाने मिलाप मनोरथ पी के=प्रियतम से मिलने की इच्छा खूब उत्तेजित हो उठी। हरुए-हरुए=धीरे-धीरे। छं० नं० १७५ हवा के सामने दीपक रखने से वह बुझ जाता है। नायिका ऐसा इसलिये करती है जिसमें अँधेरे में नायक से मिलने में सुभीता रहे।

### सामान्या-बासकसज्जा-उदाहरण

सेत सारी सोहत उजारी मुखचंद की-सी,
　　महलनि मंद मुसक्यान की महमही;
अँगिया के ऊपर ह्वै[1] उलही उरोज-ओप,
　　उर 'मतिराम' माल मालती डहडही।
माँजे मंजु मुकुर-से मंजुल कपोल गोल,
　　गोरी की गुराई गोरे गातन गहगही;
फूलनि की सेज बैठी दीपति फैलाय लाय,
　　बेला को फुलेल, फूली बेलि-सी लहलही ॥१७६॥

सुंदरि सेज सँवारि के साजे सकल[2] सिँगार।
दृग कमलन के द्वार पै, बाँधे बंदनवार ॥१७७॥

### स्वाधीनपतिका-लक्षण

सदा रूप-गुन रीझि पिय जाके रहे अधीन।
स्वाधीनैपतिका[3] तियै, बरनत कबि परबीन ॥१७८॥

### मुग्धा-स्वाधीनपतिका-उदाहरण

आपने हाथ सों देत महावर, आप ही बार सँवारत[4] नीके;
आपुन हीं पहिरावत आनि कैं, हारि सँवारि कै मौरसिरी[5] के।
हों सखी! लाजनि जात मरी[6], 'मतिराम' सुभाव कहा कहों पीके;
लोग मिलैं, घर घैरु करैं, अबही ते ये चेरे भए दुलही के ॥१७९॥

---

१ है, २ शकल, ३ स्वधिनपतिका नायिका, ४ सिँगारत, ५ मौलसिरी, ६ गड़ी।

छं० नं० १७६ माँजेमंजु मुकुर-से=सुंदर और स्पष्ट दर्पण के समान। महमही, डहडही, गहगही और लहलही के क्रम से अर्थ हैं, सुगंधित, हरी-भरी, प्रफुल्लित और बहारदार एवं तरोताजा। छं० नं० १७९ मौरसिरी—मौलश्री=पुष्प-विशेष। लाजनि जात मरी=मारे लज्जा के मरी जाती हूँ। घर घैरु करैं=घरों में चवाव करते हैं।

अंग-अंग अवलोकि कैं तिय जोबन की जोति ।
सुधा-सिंधु-अवगाह-जुत, डीठ नाह की होति ॥१८०॥

**मध्या-स्वाधीनपतिका-उदाहरण**

जगमगे जोबन अनूप तेरो रूप चाहि,
रति ऐसी, रंभा-सी, रमा-सी बिसराइए;
देखिबे को प्रानप्यारी पास खरो प्रानप्यारो,
घूँघटि उघारि नेंक बदन दिखाइए ।
तेरे अंग-अंग में मिठाई औ लुनाई भरी,
'मतिराम' सुकबि[1] प्रगट यह पाइए;
नायक के नैनन में नाइए सुधा-सी सब,
सौतिन के लोचनन लोन-सो लगाइए ॥१८१॥

बड़े आपने दृगन कौं तुम कहि सकौ सु मैन ।
पिय-नैनन भीतर सदा बसत तिहारे नैन ॥१८२॥

**प्रौढ़ा-स्वाधीनपतिका-उदाहरण**

लालन मैं रति नायक तैं सुभ[2], सुंदरता रुचि कुंजन पेखी;
बाल में त्यों 'मतिराम' कहै, रति तें अति रूप-कला अवरेखी ।
सामुहि बैठी लखै इक सेज में, बोल अली सुख[3] प्रीति बिसेखी;
भाल में तेरे लिखी बिधि सो, यह लाल की मूरति लाल मैं देखी ।
१८३॥

सुधा-मधुर तेरे अधर सुंदर-सुमन-सुगंध ।
पीय जीव को बंध यह, बंधुजीव को बंध ॥१८४॥

---

१ कहत, २ सुख, ३ मृदु ।

छं०नं०१८० सुधा डीठ नाह की होति=नायक नायिका के अंगप्रत्यंग की शोभा देखता है तो उसे ऐसा जान पड़ता है मानो उसकी दृष्टि ने अमृत के समुद्र में स्नान कर लिया है । छं० नं० १८४ पीय जीव···बंध=नायिका के अधर नायक को बंधन में डालने वाले हैं और बंधुजीव (गुलदुपहरी) फूल के भाई-बंध-से जान पड़ते हैं, बंधुजीव एवं फूल के समान लाल है ।

## परकीया-स्वाधीनपतिका-उदाहरण

मो जुग नैन-चकोरन कौं यह रावरो रूप सुधा ही को नैबौ;
कीजै कहा कुलकानि तें आनि, पर्‌यो अब आपनो प्रेम छिपैबौ।
कुंजनि में 'मतिराम' कहूँ निसि-द्योसहू घात परें मिलि जैबौ;
लाल सयानी सखीन[1] के बीच निवारिए ह्याँ की गलीन को ऐबौ।
१८५॥

बिषम लोग ब्रज-गाम के लाल! बिलोको बास।
बढ़ि जैहै इन दृगन के हाँसहि[2] ते उपहास ॥१८६॥

## सामान्या-स्वाधीनपतिका-उदाहरण

†बारन बार सँवारि सिंगारत मोतिन-हार धरैं तन गोरैं;
पाँइ महावर देत बनाय, यौं बैनी बनावत नेह निहोरैं।
यौं रस-लीन रहै नित ही बस, औरन सौं दृग नाह न जोरैं,
लाज गिनै नहिं लोगन की पिय पाँइ परे धन देत करोरैं ॥१८७॥

छाँड़ि सबै सुधि सदन की रहत मदन-बस-लीन।
मोही कौं धन देत हैं पिय सुजान-परबीन ॥१८८॥

मोही लगो सजनी! भलो, जाको धन-मन-प्राण।
सपने हू ता पीय सौं मान भलो न सयान ॥१८९॥

---

१ अलीन, २ हाँसी ही।

छं० नं० १८६ बिषम लोग ब्रज-गाम के…उपहास=इस व्रज-गाँव के लोग बड़े कठिन हैं देखिए इन आँखों की हँसी को लेकर फिर बड़ा उपहास होगा अर्थात् मामला बहुत बढ़ जायगा। छं० नं० १८७ बार=कंघी। छं० नं० १८९ मोहि लगो=मुझी से लगा है—मुझमें ही रम रहा है।

†वेंकटेश्वर-प्रेसवाले 'रसराज' में यह छंद दिया है—

भूषन अंबर लावत आपु रहै पहिरावन को मुख हेरे;
आप ही पान खवावत आनि सहेली न आवन पावत नेरें।
ता पिय सों रिस कैसे करौं 'मतिराम' कहै, सिखए सखि तेरे;
पूरि रहे मनभावन के गुन मान को ठौर नहीं मन मेरे।

## अभिसारिका-लक्षण

पियहि बुलावै आप, कै आपहि पिय पै जाय।
ताहि कहत अभिसारिका, जे प्रबीन कबिराय ॥१९०॥

## मुग्धा-अभिसारिका-उदाहरण

बातन जाय लगाय लई रस-ही-रस के मन हाथ के[1] लीनो;
लाल! तिहारे बुलवाने को 'मतिराम' मैं बोल कह्यो परबीनो।
बेग चलो, न बिलंब करो, लखि बाल-नबेली को नेह नबीनो;
लाज भरी अँखियाँ बिहँसी, चली[2] बोल कह्यो, बिन उत्तर दीनो ॥
१९१॥

चली अली नवलाहि लै पिय पै साजि सिँगार।
ज्यौं मतंग अँड़दार को लिए जात गँड़दार ॥१९२॥

## मध्या अभिसारिका उदाहरण

बैठि रहे 'मतिराम' लला घर भीतर साँझहि तैं अनुरागी;
बानिक सौं बनि चारु सिँगारनि आई सुहागिनि प्रेम सौं पागी।
प्यारे कह्यो हँसि आइहि[3] सेजहि, प्यारी की जोति बिलासनि जागी;
नैन नवाय रही मुसकाय कै, हार हिए को सँवारन लागी ॥
१९३॥

---

१ कै, २ बलि, ३ आइए।

छं० नं० १९१ मन हाथ के लीनो=अपने वश में कर लिया। लाज भरी उत्तर दीनो=जब सखी ने नायिका से लाल को बुलाने के लिये कहा तो उसने लजीली आँखों से विहँसते हुए बिना कुछ उत्तर दिए सखी से चल कह दिया। छं० नं० १९२ अँड़दार=अड़ने वाला। गँड़दार=हाथी को सोटों से मार-मारकर ले जानेवाले।

जोबन-मदगज मंद गति, चली बाल पिय[1]-गेह।
पगनि लाज-आँदू[2] परी, चढ़्यो[3] महावत-नेह ॥१९४॥

**प्रौढ़ा-अभिसारिका-उदाहरण**

सहज सुबास जुत देह की दुगुन दुति,
दामिनी दमक दीप केसरि कनक तैं;
'मतिराम' सुकबि सरस[4] सुकुमार अंग,
सोहत सिँगारु चारु जोबन-बनक तैं।
सोयबे को सेज चली प्रानपति प्यारे पास,
जगत जुन्हाई जोति हँसन तनक तैं;
चढ़त अटारी गुरु लोगन की लाज प्यारी,
रसना दसन दाबै रसना-झनक तैं ॥१९५॥

सजि सिँगार सेजहि चली, बाल प्रान[5]-पति प्रान।
चढ़त अटारी की सिढ़ी, भई कोस परमान ॥१९६॥

---

१ पति, २ साँकर, ३ चढ़ी, ४ सुमुखि, सिरीष, ५ जहाँ।

छं० नं० १९४ आँदू=लंगर—साँकल। जोबन-मदगज…नेह=तरुणी नायिका ने जब अभिसार किया तो उसकी गति मंद थी—लज्जा के मारे उसके पैर आगे न पड़ते थे पर प्रेम उसे किसी प्रकार आगे लिए ही जाता था। उसकी दशा उस मंद गति हाथी के समान थी जिसके पैरों में लंगर पड़े रहने से उसका आगे बढ़ना कठिन हो पर जिसे महावत ठेलकर आगे बढ़ा रहा हो। छं० नं० १९५ रसना दसन दाबै रसना-झनक तैं=अटारी पर चढ़ते समय नायिका के कमर की करधनी बजती है इससे नायिका को गुरु-जन की लज्जा लगती है और वह अपनी जीभ दाँतों तले दबाती है। रसना=१ करधनी, २ जिह्वा। छं० नं० १९६ चढ़त अटारी की सिढ़ी, भई कोस परमान=लज्जा और संकोच से नायिका को सीढ़ी पर चढ़कर छत तक पहुँचने में इतना समय लगा मानो सीढ़ी कोस-भर लंबी रही हो।

## परकीया-कृष्णाभिसारिका-उदाहरण

उमड़ि-घुमड़ि दिग-मंडलन मंडि रहे,
झूमि-झूमि बादर कुहू की निसि कारी मैं;
अंगनि मैं कीनो मृगमद-अँगराग तैसो,
आनन ओढ़ाय लीनो स्याम रंग सारी मैं।
'मतिराम' सुकबि मेचक रुचि राजि रही,
आभरन राजी मरकत मनिबारी मैं।
मोहन छबीले को मिलन चली ऐसी छबि,
छाँह लौं छबीली छबि छाजत अँध्यारी मैं ॥१९७॥
स्याम बसन मैं स्याम निसि दुरी न तिय की देह।
पहुँचाई चहुँ ओर घिर[1] भौंर-भीर पिय-गेह ॥१९८॥

## चंद्राभिसारिका-उदाहरण

अंगन मैं चंदन चढ़ाय घनसार सेत,
सारी छीर-फेन की-सी आभा उफनाति है;
राजत रुचिर रुचि[2] मोतिन के आभरन,
कुसुम-कलित केस सोभा सरसाति है।
कबि 'मतिराम' प्रानप्यारे सौं मिलन जात,
करि कै मनोरथनि मृदु मुसकाति है;
होति न लखाई निसि-चंद की उज्यारी मुख,
चंद की उज्यारी तन छाँहौ छिपि जाति है ॥१९९॥
मलिन करी छबि जोन्ह की तन छबि सौं बलि[3] जाउँ।
क्यों जैहों[4] पिय पै सखी, लखि जैहै सब गाउँ ॥२००॥

---

१ मिलि, २ सुचि, ३ चलि, ४ को जैहैं।

छं० नं० १९७ मृगमद=कस्तूरी। मेचक=काला। मरकत=नीलम। छं० नं० १९९ रुचि=दीप्ति।

## परकीया-दिवाभिसारिका-उदाहरण

सारी जरतारी की झलक झलकति तैसी,
केसरि को अंगराग कीनो सब तन मैं;
तीखनि तरनि के किरन तैं दुगुन जोति,
जगत[1] जवाहर-जटिल आभरन मैं।
कबि 'मतिराम' आभा अंगनि अँगारनि की,
धूम की-सी धार छबि छाजति कचन[2] मैं;
गीषम-दुपहरी मैं हरि कौं मिलन जात,
जानी जात नारि न दवारि जुत[3] बन मैं ॥२०१॥

गीषम-रितु की दुपहरी चली बाल बन-कुंज।
अंग लपटि[4] तीछन लुएँ, मलय-पवन के पुंज ॥२०२॥

## सामान्या-अभिसारिका-उदाहरण

साँझ ही सिँगार सजि प्रानप्यारे पास जाति,
बनिता बनक बनी बेलि-सी अनंद की।
कबि 'मतिराम' कलकिंकनी की धुनि बाजै,
मंद-मंद चलनि[5] बिराजत गयंद की।
केसरि रँग्यो दुकूल, हाँसी में झरत फूल,
केसनि मैं छाई छबि फूलन के बृंद की;

---

१ सोहत, २ कुचन, ३ जात, ४ आगि लपट, ५ चाल ज्यों।

छं० नं० २०१ तीखनि तरनि··· आभरन मैं=जवाहरात से जड़े हुए भूषणों में तीक्ष्ण सूर्य की किरणों से भी दुगुनी ज्योति जगमगाउठी है। कच=बाल। दवारि=दावाग्नि। छं० नं० २०२ गीषम-ऋतु की दुपहरी···पुंज=ग्रीष्म-ऋतु में मध्याह्न के समय नायिका वन-स्थित कुंज को ओर चल पड़ी। उस समय उसके शरीर में तीक्ष्ण लूह ऐसी लगती थी मानो वह मलयाचल का शीतल समीर हो। छं०नं० २०३ 'बनक बनी'

पीछे-पीछे आवत अँधेरी-सी भँवर-भीर,
आगे-आगे फैलत उजारी मुखचंद की ।।२०३।।
नागरि सकल[1] सिँगार सजि चली प्रानपति पास ।
बाढ़ि चली बिहसनि मनो सोभा सहज[2] बिलास ।।२०४।।

**प्रवत्स्यत्प्रेयसी-लक्षण**

होनहार पिय के बिरह बिकल होय जो बाल ।
ताहि प्रवच्छतिप्रेयसी[3], बरनत बुद्धि-बिसाल ।।२०५।।

**मुग्धा-प्रवत्स्यत्प्रेयसी-उदाहरण**

जा दिन तैं चलिबे की चरचा चलाई तुम,
ता दिन तैं वाके पियराई तन छाई है;
कहै 'मतिराम' छोड़े भूषन, बसन, पान,
सखिन सौं खेलनि, हँसनि बिसराई है ।
आई रितु सुरभि, सुहाई प्रीति वाके चित्त,
ऐसे मैं चलौ तो लाल रावरी बड़ाई है;
सोवत न रैन-दिन, रोवति रहति बाल,
बूझे तैं कहत मायके की सुधि आई है ।।२०६।।
क्यों सहिहै सुकुमारि वह पहलो विरह गुपाल !
जब वाके चित हित भयो चलन लगे तब लाल ।।२०७।।

**मध्या-प्रवत्स्यत्प्रेयसी-उदाहरण**

गौने के द्यौस छः सातक बीते न, चौथी कहा अबहीं चलि[4] आई;
लालन बाल कें ता छिन मैं 'मतिराम' परी मुख पै पियराई ।

---

१ शकल, २ बारिधि बीचि, ३ प्रवत्स्यत्प्रेयसी, ४ इत ।
में बनी पद में बनिन—बनिए की पत्नी का भाव लेकर गणिकत्व स्थापित किया जाता है पर असल में संध्या से ही निःशंक होकर जाना, आभूषणों का झनकाना आदि ऐसी बातें हैं जो उसके गणिकत्व को स्पष्ट करती हैं । छं० नं० २०७ हित=प्रीति ।

तू न बहू को पठाय अली[1] ! यह, देख दुहून की प्रीति सुहाई;
रोए-से, रोचन मोए-से लोचन, सोए न सोचन रैन[2] बिताई।।
२०८।।

अबहीं लै मिलि मोहि सखि! चलत आज ब्रजराज।
अँसुवन राखति रोकि कैं, जियहि निकासति लाज ।।२०९।।

**प्रौढ़ा-प्रवत्स्यत्प्रेयसी-उदाहरण**

मलय-समीर लागौ चलन सुगंध सीरो,
पथिकन कीने परदेसन तैं आवने;
'मतिराम' सुकबि समूहनि सुमन फूले,
कोकिल-मधुप लागे बोलन सुहावने।
आयो है बसंत, भए पल्लवित जलजात,
तुम लागे चलिबे की चरचा चलावने;
रावरी तिया को तरवर, सरवरन के,
किसलै-कमल ह्वैहैं बारक बिछावने ।।२१०।।
कोंपनि तैं किसलैं जबै होय कलिन तैं कौल।
तबहीं चलियो[3] चलन की चरचा नायक नौल ।।२११।।

---

१ अरी, सखी, २ राति, ३ तब चलाइयो।

छं० नं० २०८ चौथी=विवाह-सबंधी एक रीति जिसके अनुसार दुलहिन पहले बार पति के यहाँ से पिता के घर जाती है। यह रीति पत्नी के पति के घर जाने के थोड़े ही दिनों बाद पूरी की जाती है। रोचन मोए-से लोचन=रोली में रँगे हुए से नेत्र, रक्त-वर्ण नेत्र। छं० नं० २१० पल्लवित जलजात=हरे-भरे कमल। रावरो तिया को··· बिछावने=तुम्हारी स्त्री की सेज पर जो तरुवरों के किसलय और सरोवरों के कमल बिछाए जायँगे उनसे उसके शरीर को दाह पहुँचेगा अर्थात् शीतलोपचार उलटा दाहक होगा और यह सब होगा वियोग की बदौलत।

## परकीया-प्रवत्स्यत्प्रेयसी-उदाहरण

मोहन लला को सुन्यो चलनि बिदेस भयो,
बाल मोहनी को[1] चित निपट उचाट मैं;
परी तलाबेली तन मन मैं छबीली राखै,
छिति पर छिनकु, छिनकु पाँव खाट मैं।
प्रीतम नयन-कुबलयन कौ चंद घरी,
एक मैं चलेगो 'मतिराम' जिहि बाट मैं;
नागरि नवेली रूप आगरि अकेली रीति,
गागरी लै ठाढ़ी भई बाट ही के घाट मैं ॥२१२॥
चलत सुन्यो परदेस कौं हियरा रह्यो न ठौर।
लै मालिनि मीतहिं दयो नव रसाल को मौर ॥२१३॥

## सामान्या-प्रवत्स्यत्प्रेयसी-उदाहरण

मंजन कियो न तन, अंजन दियो न नैंन,
जावक दियो न पाइ, रही मनु मारि कैं;
'मतिराम' सुकबि तमोल छोड़ि बैठी बाल[2],
पहिरे बसन डारे भूषन उतारि कैं।
ऐहैं आजु पीय बिदा माँगन बिदेस कौं यौं,
नेह के जनाइबे की चातुरी बिचारि कैं;

---

१ मोहनी को चारु, २ तमोल तेल छाँड़ि बैठी।

छं० नं० २१२ रीति=(ख़ाली) गगरी का यात्रा-समय मिलना अशुभ है इससे यात्रा रोक दी जाती है। छं० नं० २१३ हियरा रह्यो न ठौर=हृदय बेकाबू हो गया। मौर=बौर। मालिनि ने आम के बौर की भेंट करके नायक को वसंत की सुध दिला दी और उसीके साथ पंचशर के एक शर को सामने पेश करके उसे यात्रा न करने के लिये इशारा किया।

गारि राख्यो चंदन, बगारि राख्यो घनसार,
आँगन मैं सेज सरसिजनि सँवारि कैं ॥२१४॥
चलत पीव परदेस कौं बरज सकौं नहिं तोहि ।
लै ऐहौ आभरन जो[1] जियत पायहौ मोहि ॥२१५॥

**आगतपतिका-लक्षण**

जा तिय को परदेस तैं आयो प्यौ 'मतिराम' ।
ताहि कहत कबि लोग हैं आगतपतिका बाम ॥२१६॥

**मुग्धा-आगतपतिका-उदाहरण**

आए बिदेस तैं प्रानपिया, 'मतिराम' अनंद बढ़ाय अलेखै;
लोगन सों[2] मिलि आँगन बैठि[3], घरी-ही-घरी सिगरो घर पेखै ।
भीतर भौन के द्वार खरी, सुकुमारि तिया तन-कंप बिसेखै;
घूँघट को पट ओट दिएँ, पट-ओट किए पिय को मुख देखै ॥
२१७॥

पिय आयो नवबाल-तन बाढ़्यो हरष-बिलास ।
प्रथम बारि-बूँदन उठै ज्यौं बसुमती-सुबास ॥२१८॥

---

१ तौ, २ को, ३ बैठे ।

छं० नं० २१४ तमोल=तांबूल, पान । गारि राख्यो चंदन, बगारि राख्यो···सँवारि कैं=गणिका ने अपने प्रेमाधिक्य को दिखलाने के लिये चंदन, कपूर और कमलशय्या का प्रबंध पहले से कर रक्खा जिससे नायक को मालूम हो कि मेरे जाने का समाचार-मात्र पाने से इसे विरहताप होने लगा जिसके प्रतिकार के लिये इसे इतनी जल्दी यह सामग्री एकत्र करनी पड़ी । छं० नं० २१७ अलेखैं= जिसका वर्णन नहीं हो सकता है । पट-ओट किए=किंवाड़ की आड़ किए । छं० नं० २१८ बसुमती= पृथ्वी । पिय सुबास=जैसे वर्षा के प्रारंभ में पृथ्वी पर प्रथम-प्रथम पानी बरसने से मिट्टी की सुगंध उठती है उसी प्रकार से प्रियतम के आगमन से नायिका के शरीर में हर्ष का संचार हुआ ।

### मध्या-आगतपतिका-उदाहरण

चंदमुखी सजनीन के संग हुती पिय अंगन मैं मनु फेरत;
ताहि समै पियप्यारे को आवन प्यारी सखी कह्यो द्वार तैं टेरत।
आय गए 'मतिराम' जबै, तबै देखत नैन अनंद भए रत;
भौन के भीतर भाजि गई हँसि कै हरुवै हरि को फिर हेरत ॥ २१९॥

पिय-आगम सरदागमन बिमल बाल-मुख इंदु।
अंग अमल पानिप भयो फूले दृग-अरबिंदु ॥२२०॥

### प्रौढ़ा-आगतपतिका-उदाहरण

प्रानपियारो मिल्यो सपने मैं परी जब नेंसुक नींद निहोरैं;
कंत को आगम त्यौं ही जगाय कह्यो सखी बोल पियूष निचोरैं।
यों 'मतिराम' भयो हिय मैं सुख बाल के बालम सौं दृग जोरैं;
जैसे मिहीं पट मैं[1] चटकीलो चढ़ै रँग तीसरी बार के बोरैं ॥ २२१॥

पिय आयो परदेस तैं हिय हुलसी अति बाम।
टूट-टूक कंचुकि करी, करि कमनैंती काम ॥२२२॥

### परकीया-आगतपतिका-उदाहरण

आयो बिलंब बिदेस तैं बालम बाल बियोग-बिथा बिसराई;
आई तहाँ तिनके सँग ह्वै सब गाँव की जे जुवती मिलि आई[2]।
देखत ही 'मतिराम' कहै अँखियान मैं आनँद की छबि छाई;
लाजन क्योंकर बैन कहै सु कह्यो दुख देहँहि की दुबराई ॥२२३॥

---

१ ज्यों पट मैं अति ही, २ जुरि।

छं० नं० २२० पानिप=सरोवर। छं० नं० २२१ परी जब नेंसुक नींद निहोरैं=बड़ा उद्योग करने पर जब जरा-सी नींद पड़ी। मिहीं पट=बहुत बारीक कपड़ा। छं० नं० २२३ लाजन क्योंकर···देहँहि की दुबराई=लज्जा के मारे नायिका अपने विरह-व्यथा का हाल न कह सकी, परंतु उसके शरीर की दुर्बलता से विरह-दुःख आप ही स्पष्ट हो गया।

भावते को सुनि आगम आनँद अंगन-अंगन मैं उलह्यो है[1];
सो हमहूँ सी सखी सों[2] दुराइए आली, कह्यो यह कौने कह्यो है।
खैंच लिए सुख के अँसुवा यह, क्यों दुरिहै जु हियो उमह्यो है;
गाढ़ी भई कर की मुँदरी, अँगिया की तनीन तनाव गह्यो है।।२२४।।

सुन्यो मायके तैं वहै आयो बाम्हनु कंत।
कुसल बूझिबे के लिये[3], लीनो बोलि इकंत।।२२५।।

**सामान्या-आगतपतिका-उदाहरण**

नागर बिदेस में बिताय बहु द्योस आयो,
नागरी के हिय मैं हुलासन की खान की;
कबि 'मतिराम' अंक भरत मयंक-मुखी,
नेह सरसाय मोही मति[4] सुखदान की।
सुबरन बोलि कैं बतावति है सुबरन,
हीरनि जनावति है छबि मुसकानि की;
आँखिन तैं आनँद के आँसू उमगाय प्यारी,
प्यारे को दिवावति सुरति मुकतान की।।२२६।।

फूली नागरि-कमलिनी, उड़िगे मित्र[5]-मलिंद।
आयो मित्र बिदेस तैं, भयो सुदिन आनंद।।२२७।।

**उत्तमा-नायिका-लक्षण**

पिय हित कैं अनहित करै, आप करै हित नारि।
तहि उत्तमा नायका, कबिजन कहत बिचारि।।२२८।।

---

१ अंग अनंगनि तै अमह्यो है, २ हितू सों, ३ मिसहिं, ४ भौंहैं कीनी, ५ नित्त।

छं० नं० २२४ गाढ़ी हुई···तनाव गह्यो है=हर्ष के मारे हाथ की उँगली में जो मुद्रिका थी वह खूब कस गई और कंचुकी के बंदों में भी तनाव आ गया है। छं० नं० २२६ सुबरन बोलि कैं बतावति है सुबरन=अच्छे वचन कहकर मानो सोने की बात कहती है।

रति कहूँ रमि कैं मनभावन, आवन[1] प्रात प्रिया-घर कीनौं;
देखत ही मुसकाय उठी चलि, आगे ह्वै आदर कैं पुनि[2] लीनौं।
मोहन के तन मैं 'मतिराम' दुकूल सु नील निहारि नवीनौं;
केसरि के रँग सों रँगि कै पट पीत यौं[3] प्रीतम के कर दीनौं ॥
२२९॥

पिय अपराध अनेक हू[4] आँखिन हूँ लखि जाय।
तिय इकंत हूँ कंत सौं, मानो करत लजाय ॥२३०॥

**मध्यमा-नायिका-लक्षण**

पिय सौं हित तैं[5] हित करे, अनहित कीने मान।
ताहि मध्यमा कहत हैं, कबि 'मतिराम' सुजान ॥२३१॥

आयो प्रानपति राति अनतैं बिताय बैठी,
भौंहन चढ़ाय रँगी सुंदरि सुहाग को;
बातन बनाय परयौ प्यारी के चरन[6] आय,
छल सौं छिपाई छैल-छबि रति-दाग[7] की।
छूटि गयो मान लगी आपु ही सँवारन कौं,
खिरकी सुकबि 'मतिराम' पिय-पाग की;
रिस ही के आँसू रस-आँसू भए[8] आँखिन मैं,
रोस[9] की ललाई सो ललाई अनुराग की ॥२३२॥

---

१ आगम, २ फिरि, ३ कै, ४ निज, ५ मैं, ६ पगन, ७ दाम, ८ भरे आनंद के, ९ रोष।

छं० नं० २२९ नील दुकूल=नीला कपड़ा प्रायः स्त्रियाँ पहनती हैं। प्रीतम कृष्ण हैं, जो पीतांम्बर धारण करते हैं इसलिए उनको केसर से रँगकर फिर पीतांबर दिया। छं० नं० २३० इकंत=एकांत, अकेले में। छं० नं० २३२ रति-दाग=रति के चिह्न। खिरकी=खिसके हुए पेंच। रिस ही के आँसू···अनुराग की=आँखों में क्रोध के कारण जो आँसू आ गए थे वे अब आनंदाश्रु हो गए और उसी प्रकार रोषवश जो आँखें लाल हो रही थीं वही अब प्रेमवश लाल हो गईं।

मेरे तन के रोम ये, मेरे नहीं[1] निदान।
उठि आदरु आगम करें, करौं कौन बिधि मान ॥२३३॥

**अधमा-नायिका-लक्षण**

पिय सौं हितहू के किये, करे मान जो[2] बाल।
तासौं अधमा कहत हैं, कबि 'मतिराम' रसाल ॥२३४॥

आयो है सयानपन गयो है अयान[3] मन,
नित उठि मान करबे की टेव पकरी;
घर-घर माननी हैं मानतीं मनाए तैं वै,
तेरी ऐसी रीति और काहू मैं न जकरी[4]।
कबि 'मतिराम' कामरूप घनस्याम लाल,
तेरी नैन-कोर ओर चाहैं इकटक री;
हाहा कै निहोरे हू न हेरति हरिननैनी!
काहे को करत हठ हारिल की लकरी ॥२३५॥

कहा लियो गुरुमान को अति ताती ह्वै नेम।
पारद-सो उड़ि जायगो अलि! चंचल[5] यह प्रेम ॥२३६॥

---

१ मेरोहि नहीं, २ अनहित मानै, ३ अजान, ४ हू न करी, ५ अंतर।

छं० नं० २३३ मेरे तन के रोम…बिधि मान=मान कैसे किया जाय, शरीर के रोंगटे पहले से ही खड़े होकर आगत-स्वागत करने लगते हैं। हो सकता है कि मेरे शरीर के यह बाल मेरे न हों। छं० नं० २३५ गयो है अयान मन=मन का अज्ञान मिट गया है। जकरी=जकड़ी, और कोई ऐसी बातों में नहीं जकड़ा है। हारिल की लकरी=हारिल एक पक्षी होता है। उसके संबंध में प्रसिद्ध है कि वह एक बार जिस लकड़ी को अपने पंजा में दबा लेता है उसे फिर नहीं छोड़ता है। छं० नं० २३६ कहा लियो गुरुमान… प्रेम=यह चंचल प्रेम पारद (पारा) के समान है अगर गुरुमान का आश्रय देकर गरम पड़ोगी तो यह उड़ जायगा।

### नायक-लक्षण

तरुण, सुघर, सुंदर सकल काम-कलानि प्रबीन ।।
नायक सो 'मतिराम' कहि, कबित-गीत[1]-रस-लीन ।।२३७।।

गुच्छनि के अवतंस लसैं सिर[2], पच्छन अच्छ किरीट बनायो;
पल्लव लाल समेत छरी कर-पल्लव सौं 'मतिराम' सुहायो।
गुंजनि के उर मंजुल हार सुकुंजनि तैं कढ़ि बाहर आयो;
आज को रूप लखैं नँदलाल[3] को, आजहि नैननि को फल पायो[4]।
२३८।।

भरी भाँवरै साँवरै, रास रसिक रस जान ।
उनहीं मैं मति भ्रमति है, ह्वै बोंडर को पान ।।२३९।।

### पति आदि त्रिविद नायक-भेद-वर्णन

पति, उपपति, बैसिक त्रिबिध, नायक-भेद बखानि ।
बिधि सौं ब्याह्यौ पति कह्यौ, कबि 'मतिराम' सुजान ।।२४०।।

### पति-उदाहरण

पाँव धरे दुलही जिहिं ठौर रहे 'मतिराम' तहाँ दृग दीने;
छोड़ि सखान के साथ को खोलिबो, बैठ रहे घर ही रस भीने।

---

१ रीति, २ सिखि, ३ ब्रजराज, ४ आँखिन को फल आजुहि पायो।

छं० नं० २३८ गुच्छनि के अवतंस=फूल के गुच्छों का मुकुट। पच्छन अच्छ किरीट बनायो=परों का अच्छा किरीट बनाया। गुंजनि=घुँघची । कर-पल्लव=हाथ। नैननि को फल पायो=नेत्र सफल हो गए। छं० नं० २३९ उनहीं मैं मति भ्रमति है, ह्वै बौंडर को पान=जिस प्रकार बवंडर में पड़ा हुआ पत्ता घूम-फिरकर बवंडर में ही चक्कर लगाया करता है वही दशा मति की हुई है। वह भी उन्हींमें भ्रमा करती है।

साँझहिं तैं ललकैं मन-हीं-मन लालन यौं रस के बस लीने;
लौनी सलौनी के अंगनि नाह सु[1], गौने की चूनरी टोने-से कीने॥
२४१॥

जा दिन तैं गौनो भयो आई बाल रसाल।
ता दिन तैं बिरहिनि भई हरि-उर[2] तैं बनमाल ॥२४२॥

## चतुर्विध पति

चारि भाँति सौं बरनिए, प्रथम कहत अनुकूल।
दच्छिन गन, शठ, धृष्ठ पुनि, रस सिँगार को मूल ॥२४३॥

## अनुकूल-नायक-लक्षण

सदा आपनी नारि सौं राखै अति ही[3] प्रीति।
परनारी तैं बिमुख जो, सो अनुकूल सुरीति ॥२४४॥

## उदाहरण

क्यों हू नहीं बिसरैं निसि-बासर मंद हँसी मुखचंद उज्यारी;
त्यों हीं दिपै अति नेह सौं देह की दीप-कला सम दीपति न्यारी।
तेरिय जोति जगै हिय-भीतर आवत और न नारि-अँध्यारी;
नैनन हूँ अरु बैनन हूँ तन हूँ-मन हूँ कौ तुही अति प्यारी[4] ॥
२४५॥

---

१ सोने-से अंगनि, २ उर की, ३ जासु हिए अति, ४ तुही अति लागति प्यारी।

छं० नं० २४१ गौने की चूनरी टोने-से कीने=जैसे टोना डालकर वश में किया जाता है वैसे ही गौने की चूनरी ने अपना रंग जमा रक्खा है। छं० नं० २४२ ता दिन तैं···बनमाल=जब से नायक नायिका को ब्याह लाया है तब से वह सदा उसे हृदय से लगाए रहता है और इसी कारण उसे बनमाला पहनने का अवसर ही नहीं मिलता। छं० नं० २४५ दिपै=प्रकाशित होती है।

सपने हूँ मनभावतो करत नहीं अपराध।
मेरे मन हीं मैं रही, सखी ! मान की साध ॥२४६॥

## दक्षिण-नायक-लक्षण

एक भाँति सब तियन सौं जाको होय सनेह।
सो दच्छिन 'मतिराम' कहि बरनत हैं मतिगेह ॥२४७॥

## उदाहरण

साँझ समय ललना मिलि आई खरो जहाँ नंदलला अलबेलो;
खेलन कौं निसि चाँदनी माँहि बनै न मतो 'मतिराम' सुहेलो।
आपनि-आपनि पौरि बताय कैं बोल कह्यो सिगरीनि नवेलो;
त्यौं हँसि कैं ब्रजराज कह्यो अब आज हमारिहि पौरि मैं खेलो।
२४८॥

दच्छिन-नायक एक तुम मन मोहन ब्रजचंद।
फुलए ब्रज-बनितान के दृग-इंदीवर बृंद ॥२४९॥

## शठ-नायक-लक्षण

*डरै करत अपराध नहिं[1], करै कपट की प्रीति।
बचन-क्रिया मैं अति चतुर, सठ-नायक की रीति ॥२५०॥

---

१ डरे करै अपराध ही।

छं० नं० २४६ मेरे मन हीं मैं...साध= मेरी इच्छा मान करने की थी पर वह मन में ही रही, कार्य में परिणत न हो सकी; क्योंकि नायक ने कभी अपराध ही न किया। छं० नं० २४८ पौरि=घर। छं० नं० २४९ इंदीवर=नीला-कमल। यह रात में फूलता है।

*यह दोहा बंबई वेंकटेश्वर-प्रेस की प्रति में अधिक है—

प्रिय बोलै अप्रिय करै निपट कपट-जुत होय;
सठ-नायक तासों कहत, कबि-कोबिद सब कोय।

### उदाहरण

मोतैं तो कछु न अपराध परचो[1] प्रानप्यारी !
मान करि रही यौं ही काहे को अरस तैं ?
लोचन-चकोर मेरे सीतल हैं होत तेरे,
अरुन कपोल मुखचंद के दरस तैं।
कहै 'मतिराम' उठि लागु उर मेरे किन,
करत कठोर मन अँसुवा-बरस तैं;
कोप तैं कटुक[2] बोल बोलते हैं तऊ मोकौं,
मीठे होत अधर-सुधारस-परस तैं ॥२५१॥
पियत रहैं अधरान को रस अति मधुर अमोल।
तातैं मीठे कढ़त हैं बाल-बदन तैं बोल ॥२५२॥

### धृष्ट-नायक-लक्षण

करै दोष निरसंक जो, डरे न तिय के मान।
लाज धरै मन मैं नहीं, नायक-धृष्ट निदान ॥२५३॥

### उदाहरण

बरज्यो न मानत हौ बार-बार बरज्यो मैं,
कौन काम, मेरे इत भौन मैं न आइए;
लाज को न लेस, जग हाँसी को न डर मन,
हँसत-हँसत आन[3] बात न बनाइए।

---

१ भयो, २ कठोर, ३ बहु।

छं० नं० २५१ अरस तैं=रस छोड़कर। मीठे होत अधर···परस तैं=यद्यपि तुम कटु वचन कहती हो पर जब वे तुम्हारे मुख से निकलते हैं तो उनका स्पर्श तुम्हारे अधरों से हो जाता है। अधर मीठे हैं इसलिये वचनों में भी स्पर्शजात मधुरता आ जाती है इसलिये वे मुझे मधुर गते हैं। छं० नं० २५२ का भी यही भाव है।

कबि 'मतिराम' निति उठि कलकानि करो,
नित झूँठी सौंहैं करो, नित बिसराइए;
ताके पग लागो निस जागि जाके उर लागे[1],
मेरे पग लागि उर आगि न लगाइए ॥२५४॥
निलज नैन कुलटानि के आनि बसे ब्रजराज।
हिए तिहारे तैं सकल मारि निकारी लाज ॥२५५॥

## उपपति और वैशिक नायक-लक्षण

जो परनारिन को रसिक, उपपति ताहि बखानि।
प्रीति करै गनिकान सौं[2], बैसिक ताकौं जानि ॥२५६॥

## उपपति-उदाहण

सुंदरि सरस सब अंगन सिँगार साजे,
सहज सुभाव निसि नेह कछु कै गई;
कीने 'मतिराम' बिहसौंहैं-से कपोल गोल,
बोलन अमोल इतनोंई दुख दै गई।
मेरे ललचोंहैं मुख फेरि के लजौहैं,
ललचोंहैं चारु चखनि चितै कै सो चली गई[3];
निपट निकट ह्वै कैं कपट छ्वाय अंग,
लाय की-सी लपटि लपेटि मनु लै गई ॥२५७॥
नैन जोरि, मुख मोरि, हँसि, नैसुक नेह जनाय।
आगि लेन आई हियैं मेरे, गई लगाय ॥२५८॥

---

१ निज जाके उर लागे लाल, २ पीतम जो गनिकान को, ३ मेरे ललचौहें चाहि चष मुख फेरि कै लजौहैं, ललचाहैं चारु चखन चितै गई।

छं० न० २५४ कलकानिदुख और हैरानी की बात। सौंहैं=क़समें। छं० नं० २५७ लाय=आग। छं० नं० २५८ आगि⋯गई लगाय=नायिका आग माँगने आई थी पर यहाँ प्रेम की आग जला गई।

मंद हँसनि दृग-कोर लखि बस कर लेत प्रबीन।
छिन बिछुरैं गति होत यौं ज्यौं जल बिछुरत मीन ॥२५९॥

**वैशिक-उदाहरण**

आगमन चाहि चकचौंधि रह्वौ जब तब,
जगर-मगर आभरन के नगन भौ;
जोबन के मद, रूप-मद वाके मैन-मद,
छकि मतवारो ह्वै कैं थकित पगन भौ।
कहै 'मतिराम' लोल लोचन बिसाल बंक,
तीछन कटाछन सौं छिदि कै लगन भौ;
बार-बार भ्रमि बारिबधु-बार-भौंरन मैं,
माँग की मुकतमाल-गंग मैं मगन भौ ॥२६०॥

लोचन-पानिप ढिंग सजी लट-बंसी परबीन।
मो मन बारिबिलासिनी फाँसि लियो जनु मीन ॥२६१॥

**अभिमानो आदि त्रिविध नायक-भेद-लक्षण**

मानी, बचनचतुर कह्यो, क्रियाचतुर पुनि जानि।
तीन भाँति औरैं[1] कहत, नायक सुकबि बखानि ॥२६२॥

---

१ ऐसे।

छं० नं० २६० आगमन···भौ=वैशिक नायक वेश्या के आभरणों के प्रकाश में चौंधिया गया, फिर यौवन-मद में मतवाला होकर बेपैर हो गया—अन्यत्र जाने योग्य न रहा। तिस पर नैन-बाणों का शिकार होकर और भी वहीं का हुआ। वह खूब भ्रमा और अंत में वेश्या की मुक्तमालमंडित माँगरूपी भागीरथी में बिलकुल निमग्न हो गया। छं० नं० २६१ लोचन···मीन=गणिका मछली का शिकार खेलनेवाली है, नेत्र सरोवर हैं और लट बंसी (फँसाने का काटा) है उसीकी मदद से उसने मेरे मन-रूपी मत्स्य को फँसा लिया है अर्थात् नेत्रों पर पड़ी वेश्या की अलकावली को देखकर मैं उसके वश में हो गया हूँ।

### मानी-लक्षण

करत नायका सौं कछू, नायक मन[1] अभिमान।
तासौं मानी कहत हैं, कबि 'मतिराम' सुजान ॥२६३॥

### उदाहरण

वह सुधि करो क्यों न नैन-नलिनी के दल,
सेज सारे सीरे सरसिजन बिछाइए;
अमल उसीर, इंदु, चंदन, गुलाब-नीर,
कहाँ लगि और उपचारन गिनाइए।
छल-बल छलि-बलि वाको मैं मिलाइयत,
कबि 'मतिराम' अब साहबी जनाइए;
ऐसैं मनभावन गुमान है जु मन भायो,
प्यारी के मनाइबे कौं तुमको मनाइए ॥२६४॥
यामैं कौन सयानु है मोहनलाल सुजान!
आपु करत अपराध हौ आपुहि पुनि अभिमान[2] ॥२६५॥

### बचनचतुर-नायक-लक्षण

बचनन मैं जो करत है चतुराई 'मतिराम'।
बचनचतुर-नायक सरस लीजै जानि सकाम ॥२६६॥

### उदाहरण

दूसरे की बात सुनि परत न ऐसी जहाँ,
कोकिल कपोतन की धुनि सरसाति है;
छाई रहे जहाँ द्रुम बेलिन सौं मिलि,
'मतिराम' अलि-कुलन अँध्यारी अधिकाति है।

---

१ जो, २ करत गुमान।

छं० नं० २६४ उसीर—उशीर=शीतोपचारक खस आदि।

नखत[1]-से फूल[2] रहे फूलन के पुंज घन[3],
कुंजन मैं होति जहाँ[4] दिन ही मैं राति है;
ता बन की बाट कोऊ संग न सहेली साथ[5],
कैसे तू अकेली दधि बेचन को जाति है ? ॥२६७॥
तोकौं देउँ बताय हौं तू कत होत उचाट।
ग्वालिनि दधि बेंचन गई बंसीबट की बाट ॥२६८॥

## क्रियाचतुर-लक्षण

करै क्रिया सौं चातुरी जो नायक रसलीन।
क्रियाचतुर ताकौं कहत, कबि 'मतिराम' प्रबीन ॥२६९॥

## उदाहरण

नँदलाल गयो तित ही चलि कै जित खेलति बाल अलीगन[6] मैं;
तहाँ आपु ही मूँदे सलोनी के लोचन चोरमिहीचनि खेलन मैं।
दुरिबे को गईं सिगरी सखियाँ, 'मतिराम' कहै इतने छिन मैं;
मुसकाय कै राधिका कंठ लगाय छिप्यौ कहूँ जाय निकुंजन मैं ॥
२७०॥

साँझ समैं वा छैल की छलनि कही नहिं जाय।
बिन डर बन डरपाय कैं लई मोंहि उर लाय ॥२७१॥

## प्रोषित-नायक-लक्षण

नायक होय बिदेस मैं जो बियोग अकुलाय।
तासों प्रोषित कहत हैं जे प्रबीन कबिराय ॥२७२॥

---

१ तखत, २ फूले, ३ बन, ४ मनो, ५ कहि, ६ सखी।

छं० नं० २६७ बाट=रास्ता। इस छंद की भूमिका विस्तार के साथ भूमिका में दी गई है पाठक उसे वहाँ पढ़ें। छं० नं० २७० चोरमिहीचनि=आँख-मिचौअल खेल। दुरिबे को=छिपने के लिये। छं० नं० २७१ छलनि=छल करने का ढंग। डरपाय कैं=डरवाकर।

## उदाहरण

प्यार पगे बचन-पियूष पान करि-करि,
उमँगि-उमँगि तिय आनँद बिसेखिहौं;
कबि[1] 'मतिराम' तन-तपनि बुझाय जैहै,
तब निज जनम सफल करि लेखिहौं।
हीतल को सीतल करन चारु चाँदनी-सी,
मंद मृदु मुसकानि अनमिख पेखिहौं;
ह्वैहै तब निसा मेरे लोचन-चकोरनि को,
जब वाको आनन अमल इंदु देखिहौं ॥२७३॥
प्रफुलित सुमन-समाज मैं करबी[2] आनँद केलि।
सो नीके दिन लागिहैं उर सोने की बेलि ॥२७४॥

## दर्शन-भेद

दरसन आलंबनहिं मैं कबि 'मतिराम' सुजान।
स्रवन, स्वप्न अरु चित्र त्यों, पुनि प्रत्यच्छ बखान[3] ॥२७५॥

## श्रवण-दर्शन-उदाहरण

आनन-पूरनचंद लसै अरबिंद-बिलास-बिलोचन पेखे;
अंबर पीत लसै[4] चपला छबि अंबुद मेचक अंग उरेखे।
काम हूँ तैं अभिराम महा 'मतिराम' हिए निहचै करि लेखैं;
तैं बरनैं निज बैनन सौं सखी मैं निज नैनन सौं जनु[5] देखैं ॥
२७६॥

---

१ कहै, २ करबो, ३ हि मान, ४ हँसै, ५ मनु ।

छं० नं० २७३ हीतल=हृदय-तल। अनमिख=टकटकी लगाकर, विना पलक गिराए। छं० नं० २७४ प्रफुलित···बेलि=प्रोषित नायक कहता है कि मैं खूब आनंद-केलि करूँगा। वे दिन बड़े ही अच्छे लगेंगे जब मेरी केलि-स्थली सुमनवाली (अच्छे मन की नायिका) होगी और मेरे हृदय में सोने की बेलि पड़ी होगी अर्थात् स्वर्ण वर्ण की (चंपकवर्णी) नायिका हृदय से लिपटी होगी। छं० नं० २७६ उरेखे—अवरेखे=चित्रित किया।

जैसो बरन्यो तैं सखी, रूप कान्ह को आय।
तैसोई मेरे चखन[1] रह्यौ आइ ठहराय ॥२७७॥

**स्वप्न-दर्शन-उदाहरण**

आवत मैं सपने हरि को लखि नैंसुक बाट सकोचन छोड़ी;
आगे ह्वै आड़े भए 'मतिराम' चली सुचितैं चख लालच वोड़ी[2]।
ओठन को रस लेन को मोहन, मेरो गह्यो[3] कर काँपति ठोड़ी;
और भिटू! न भई कछु बात, गई इतने हीं मैं नींद निगोड़ी ॥
२७८॥

पिय-मिलाप को सुख सखी! कह्यौ न जात अनूप।
सौतुक सो सपनो भयो, सपनो सौतुक रूप ॥२७९॥

**चित्र-दर्शन-उदाहरण**

अचल भए हैं, गात परस न जान्यौ जात,
कही न सुनत बात, जात बात न कही;
सूँघै न सुबास, न सुमन की समुझि परै,
टकटकी बड़े-बड़े दृगन मैं उलही।
कबि[4] 'मतिराम' तोहि नेक परवाह नहीं,
ऐसी भाँति भई वह तेरे नेह सौं नही[5];
एरे चितचोर! चलि चाहि चंदमुखि तोहि,
चित्र[6] ही मैं चाहि-चाहि चित्र ही मैं ह्वै रही ॥२८०॥

---

१ उर, २ ओड़ी, ३ मेरी गही कर कंजनि ठोढ़ी, ४ कहैं, ५ सू नहीं, ६ हू।

छं० नं० २७८ वोड़ी—ओड़ी=ओट। आड़े भए=मार्ग अवरुद्ध किया। छं० नं० २७९ सौतुक=प्रत्यक्ष। छं० नं० २८० नेह सौं नही=नेह से संलग्न। चित्र ही मैं·· चित्र ही मैं ह्वै रही=चित्र ही में तुमको चाह-चाह कर वह चित्रमय हो रही है अर्थात् उसको सब कहीं चित्र-ही-चित्र दिखलाई पड़ता है।

चित्रहि मैं जाके लखे होत अनंत अनंद ।
सपने हू कबहू सखी, सो[1] मिलिहैं ब्रजचंद ।।२८१।।

**साक्षात्-दर्शन-उदाहरण**

मोहन लला को मन-मोहनी बिलोकि बाल,
कसकरि[2] राखति है उमग उमाह कौं;
सखिन की दीठि को बचाय कै निहारति है,
आनँद-प्रबाह बीच पावत न थाह कौं ।
कबि 'मतिराम' और सब ही के देखत हूँ[3],
ऐसी भाँति[4] देखति छिपावत उछाह कौं;
वेई नैन रूखे-से लगत और[5] लोगन को,
वेई नैन लागत सनेह[6]-भरे नाह कौं ।।२८२।।
नँदनंदन[7] के रूप पर, रीझ रही रिझवारि ।
अधमूँदी अँखियन दई मूँदी प्रीति उघारि ।।२८३।।

**उद्दीपन-लक्षण**

चंद, कमल, चंदन, अगर, रितु, बन, बाग-बिहार ।
उद्दीपन सिंगार के जे उज्जल संभार ।।२८४।।

**उदाहरण**

पूरन चंद उदोत कियौ घन फूलि रही बन जाति सुहाई;
भौंरन की अवली कल कैरव-कुंजन[8] पुंजन मैं मृदु गाई ।

---

१ मोंहि, २ नीठि गहि, ३ गुरु लोगन के देखत हू, ४ बिधिनि, ५ लागत मिठाई, ६ लोनाई, ७ नंदनंद, ८ कैरव-कुंजन ।

छं० नं० २८२ आनँद-प्रबाह बीच पावत न थाह कौं=अथाह आनंद में मग्न हो रही है। सनेह-भरे=खूब चिकने, प्रेम-परिपूर्ण । छं० नं० २८३ रिझवारि=रीझनेवाली । अधमूँदी···उघारि=अपने अर्द्धनिमीलित नेत्रों से उसने गुप्त प्रीति प्रकट कर दी ।

बाँसुरी ताननि काम के बाननि, लैं[1] 'मतिराम' सबै अकुलाई;
गोपिन गोप कछू न गने, अपने-अपने घर तैं उठि धाई ॥२८५॥

प्रथम कामिजन[2]-मनन कौं रँगत, सुरभि, रितु, राग।
मंडत है नवपल्लवनि, पुनि पीछे बन-बाग ॥२८६॥

### उद्दीपन-भेद

सखी-दूतिका जानिए उद्दीपन के भेद।
नायक अरु नायका को हरै बिरह को खेद ॥२८७॥

### सखी-लक्षण

जा तिय सौं नहिं नायका कछू छिपावे बात।
तासौं बरनत कह सखी, सब कबि मति अवदात ॥२८८॥

### सखी के काम

मंडन अरु सिच्छा-करन, उपालंभ, परिहास।
काज सखी के जानियो, औरौ बुद्धि-बिलास ॥२८९॥

### मंडन-उदाहरण

जावक रंग रँगे पगपंकज, नाह को चित्त रँगे रँगु जातैं;
अंजन दै करि नैनन मैं सुखमा बढ़ि स्याम सरोज प्रभातैं।
सोने के भूषन अंग रचे, 'मतिराम' सबै बस कीबै की घातैं;
यों हीं चलै न सिँगार सुभावहि, मैं सखि भूलि कही सब बातैं॥
२९०॥

---

१ सों, २ काम-कामि-जन मानि को।

छं० नं० २८६ राग=अनुराग। छं० नं० २९० सुखमा—सुषमा=शोभा। सिगार सुभावहि=स्वाभाविक शृंगार, ईश्वरदत्त शरीर-सौंदर्य।

सखी प्रिया[1] की देह मैं सजे सिँगार अनेक।
कजरारी अँखियान मैं भूली[2] काजरु एक ॥२९१॥

## शिक्षा-उदाहरण

मलय पवन मंद-मंद कैं गमन लाग्यौ,
फूलन के बृंदनि तैं मकरंद ढारने;
कबि 'मतिराम' चितचोर चारौं ओर चाहि,
लाग्यौ चैत-चंद चारु चाँदनी पसारने।
अलिन की आली, आली मैन कैसे मंत्र पढ़ि,
लागी सब माननी के मान[3] मद झारने;
सुमन सिँगार साज सेज सुख साजि करो,
लाज करो आज ब्रजराज पर वारने ॥२९२॥
कत सजनी ह्वै अनमनी अँसुवा भरति संसक।
बड़े भाग नँदलाल सौं झूठहु लगत कलंक ॥२९३॥

## उपालंभ-उदाहरण

पान की कहानी कहा, पानी को न पान करै,
आहि कहि उठति अधिक उर आधि कैं;
कबि 'मतिराम' भई बिकल बिहाल बाल,
राधिके जिवावरे अनंग अवराधि कैं।

---

१ तिया, २ भूलो, ३ माननी के री मननि मान।

छं० नं० २९१ कजरारी···काजरु एक=नायिका के नेत्र स्वभावत: ऐसे श्याम वर्ण थे कि श्रृंगार करते समय सखी उनमें काजल लगाना भूल गई। छं० नं० २९२ गमन लाग्यौ=चलने लगा। अलिन की आली···मंत्र पढ़ि=भ्रमरों की पंक्तियाँ मानो काम दूती के मंत्र पढ़ रही हों। लाज करो आज ब्रजराज पर वारने=व्रजराज से समागम करने में आज लज्जा को आश्रय मत दो।

याही को कहायो ब्रजराज दिन चारि ही मैं,
करी है उजारि ब्रज ऐसी रीति नाधि कैं;
जैसे तुम मोहन ! बिलोक्यौ वाकी ओर तैसे[१],
बैरिहू सौं बैरी न बिलोकै बैर साधि कैं ।।२९४।।
वाको मनु लीने[२] लला, बोलो बोल रसाल ।
झुकत तनक ही बात मैं ललित बेलि बर[३] बाल ।।२९५।।

## परिहास-उदाहरण

गौने के द्यौस सिँगारन को 'मतिराम' सहेलिन को गनु आयौ[४];
कंचन के बिछुवा पहिरावत, प्यारी सखी परिहास बढ़ायौ[५] ।
'पीतम स्रौन समीप सदा बजै' यौं कहि कै पहिले पहिरायौं;
कामिनि कौल[६] चलावनि कौं, कर ऊँचो कियौ पै चल्यौ न चलायौ।।
२९६।।
प्रभा तरोना लाल की परी कपोलन आनि ।
कहा छपावत चतुर तिय कंत-दंत-छत जानि ।।२९७।।
भुज फुलेल लावत सखी कर चलाय मुसकाय ।
गाढ़े गहे उरोज पिय, बिहँसी भोंह चढ़ाय ।।२९८।।

---

१ जैसे तू बिलोक्यो हरि वाकी ओर फेरि, २ लीन्हो, ३ सी, ४ कहै, 'मतिराम' सहेलिन को मिलि कै गन आयो, ५ जनायो, ६ कंज ।

छं० नं० २९४ आधि कैं=पीड़ा करके । अनंग अवराधि कैं=काम की आराधना (पूजा) करके । रीति नाँधि कैं=ऐसी रीति को जबर्दस्ती चलाकर । बैरि हू सौं बैरी···साधि कैं=अत्यंत प्रचंड शत्रु भी शत्रता मानकर कर दृष्टि न डालेगा । छं० नं० २९६ परिहास बढ़ायौ=हँसी की । 'पीतम स्रौन समीप सदा बजै' इससे यह अभिप्राय है कि तुममें और नायक में सुरतिकेलि होती रहे । कुछ अश्लील वर्णन है । इस परिहास से बनावटी क्रोध दिखलाने के लिये कमल से मारने को हाथ उठाया पर मारा नहीं । छं० नं० २९७ तरोना=तरिवन, कर्ण भूषण, तरकी ।

## उत्तमादि त्रिविध दूती-भेद वर्णन

निपुन दूतता मैं सदा दूती ताहि बखान।
उत्तम, मध्यम, अधम यौं, तीन भाँति सौं जान ॥२९९॥

## उत्तमा दूती-लक्षण

मोहै जो मृदु बोलि कैं मधुर बचन अभिराम।
ताहि कहत कबिराज हैं उत्तम दूती नाम ॥३००॥

## उदाहरण

जा दिन तें देखे 'मतिराम, तुम, ता दिन तैं
बढ़ी रहै मुसकानि वाके जियराई पर;
भावत न भोजन[1] बनावत न अभारन[2],
हेतु न करत सुधानिधि सियराई पर।
चलो[3] उठि देखौ बड़े भाग हैं तिहारे अब[4],
राखो धरि[5] राधिकै कन्हाई हियराई पर;
दूनी दुति छाई देह आई दुबराई पिय,
राई लौनु वारिए तिया[6] की पियराई पर ॥३०१॥

तिय के हिय के हनन कौं भयो पंचसर बीर।
लाल ! तुम्हैं बस करन कौं रहे न तरकस तीर ॥३०२॥

## मध्यमा दूती-लक्षण

कछू बचन हित के कहै बोलै अहित कछूक।
मध्यम दूती कहत हैं तासौं सुकबि अचूक ॥३०३॥

---

१ भवन, २ भूषनन, ३ नेक, ४ लला, ५ मेलि राखौ, ६ पिया।

छं० नं० ३०१ जियराई—हियराई=हृदय। राई लौनु···पियराई पर=नायिका के पीतवर्ण को देखकर उसकी कुशल कामना के लिये राई लोन (अनिष्ट-निवारक उपचार) उतारा जाना चाहिए।

**उदाहरण-कवित्त**

चरन धरैं न भूमि बिहरैं तहाँई जहाँ,
फूले-फूले फूलनि बिछायौ परजंक है;
भार के डरनि सुकुमारि चारु अंगनि मैं,
करति न अंगराग कुंकुम को पंक है।
कबि 'मतिराम' देखि बातायन बीच आयो,
आतप मलीन होत बदन मयंक है;
कैसैं वह बाल लाल बाहिर बिजन आवै[1],
बिजन बयारि लागैं लचकत लंक है ॥३०४॥

रीझि रही रिझवारि वह तुम ऊपर ब्रजनाथ !
लाज सिंधु की[2] इंदिरा, क्यौंकर आवै हाथ ? ३०५॥

**अधमा दूती-लक्षण**

अधम दूतिका जानिए बचन कहत सतराय।
ग्रंथन को मति देखि कैं बरनत सब कबिराय ॥३०६॥

**उदाहरण**

जानत कछू न पै कहावत रसिकराय,
ल्याउ-ल्याउ अबहीं तिहारे यह टेक है ;
कूरन की रीति है जु डेल ऐसो डारि देत,
'मतिराम' चतुराइ चतुर लिए कहै।
बोली ना नवेली कछू बोल सतराय वह,
मनसिज ओज को सुहानौं कछु[3] सेक है ;

---

१ जाय, २ ज्यों सिंधुर की, ३ आजु।

छं० नं० ३०४ कुंकुम=केसरि। कबि मतिराम देखि बातायन··· मयंक है=मतिराम कहते हैं कि खिड़की से जो थोड़ी धूप आ जाती है उससे मुखचंद्र मलीन हो जाता है। बिजन=निर्जन स्थान। बिजन—व्यजन=पंखी। छं० नं० ३०५ इंदिरा=लक्ष्मी। छं० नं० ३०७ कूरन

बातन[1] सुनत अँगरात अलसात गात,
सोहैं करि नैन बिहसोहैं भई नेक है ॥३०७॥
जोबन मंडित आपनैं अजौं न जानत गात।
तो चित मैं अति चटपटी निपट अटपटी बात ॥३०८॥

## अनुभाव-वर्णन

जिनते चित रति भाव को आछो अनुभव होय।
रस सिंगार अनुभाव तिहि बरनत कबि सब कोय ॥३०९॥
लोचन, बचन, प्रसाद, मृदु, हास, भाव, धृति, मोद।
इनते प्रगटत भाव रति, बरनहि सुकबि बिनोद ॥३१०॥
गहि हाथ सौं हाथ सहेली के साथ मैं, आवति ही बृषभानलली;
'मतिराम' सुबास तैं आवत नीरे, निवारत भौंरन की अवली।
लखि कैं मनमोहन कौं सकुची,करचौ चाहत आपनी ओट अली;
चित चोरि लियो दृग[2]जोरि तिया,मुख मोरि कछू मुसकाय चली॥
३११॥
सहज बात बूझत कछू बिहँसि नवाई ग्रीव।
तरुन हिए तरुनी दई, नए नेह की नीव[3] ॥३१२॥

---

१ बात, के २ चख, ३ सींव।

की रीति···चतुराई चतुराई लिए कहै=मूर्ख लोगों को बात करने का शऊर नहीं होता है। वे बात इस प्रकार से करते हैं मानो कोई ढेला डाल दिया हो, पर चतुर लोग बात करने में भी चतुरता का आश्रय लिए रहते हैं। मनसिज ओज···सेक है=कामदेव के प्रभाव की कुछ गर्मी मुँह पर आ गई है। छं० नं० ३११ नीरे=निकट। अली=सखी। मुख मोरि=मुँह मोड़कर। छं० नं० ३१२ ग्रीव—ग्रीवा=गरदन। तरुन हिए तरुनी दई, नए नेह की नीव=बात पूछने पर नायिका ने गरदन झुका ली तो ऐसा जान पड़ा कि नायिका ने नायक के हृदय में नवीन स्नेह स्थापित कर दिया।

## सात्त्विक-भाव

ते अनुभावै जानियो जे हैं सात्त्विक भाव।
रसग्रंथनि अवलोकि कैं, बरनत सब कबिराव ।।३१३।।
स्तंभ, स्वेद, रोमांच, सुर-भंग, कंप, बैबर्ण।
आँसू औरौ प्रलय कहि, आठौं ग्रंथन वर्ण ।।३१४।।

## स्तंभ-लक्षण

लज्जा, हर्षादिकन तैं अचल होत जहँ अंग।
स्तंभ कहत हैं ताहिको जे प्रबीन रस-रंग ।।३१५।।

## उदाहरण

देखत ही 'मतिराम' रसाल गही मति प्यारी की प्रेमन गाढ़ी;
चाहिबे की चितचाह भई हिय तैं कुलकानि न जाति है काढ़ी[1]।
संग सखीन को जानि दुरावति, आनन आनँद की रुचि बाढ़ी;
पाइँ परे मग मैन मरूकै[2] भई मिस लाजन के फिर ठाढ़ी ।।
३१६।।

पाय इकंत निकुंज मैं भरी अंक ब्रजनाथ।
रोकन कौं तिय करति पै कह्यौ करत नहिं हाथ ।।३१७।।

## स्वेद-लक्षण

हरष, लाज, भय, कोप, स्रम इत्यादिक तैं होय।
पानी परगट देह मैं, स्वेद कहावत सोय ।।३१८।।

## उदाहरण

किंकिनि नेवर की झनकारनि चारु पसार महारस जालहि;
काम कलोलनि मैं 'मतिराम' कलानि निहाल कियो नँदलालहि।

---

१ पै गई हिय तैं कुलकानि न काढ़ी, २ भटू सु।

स्वेद के बूँद लसैं तन मैं, रति अंतर ही, लपटाय[1] गुपालहि;
मानो फली[2] मुकता फल पुंजन, हेमलता लपटानी तमालहि ॥
३१९॥

कुच तैं स्रम जलधार चलि मिलि रोमावलि रंग।
मनो मेरु की[3] तरहटी भयो सितासित संग ॥३२०॥

## रोमांच-लक्षण

हरष भयादिक तैं प्रगट रोम उमँग जो अंग।
ताहि कहत रोमांच हैं, कबिजन सुमति उतंग ॥३२१॥

## उदाहरण

चंद्रमुखी हाँसी मैं चमेली की लता-सी होति,
चंपक-लता-सी अंग जोति को धरति है;
कबि 'मतिराम' तेरे अंग की सुबास लहै,
कौन बेली ऐसी हिए जानि न परति है।
नेंसुक निहारे ते नवेली नैन कोरन[4] सौं,
ऐसी अद्भुत की कलानि आचरति है;

---

१ भरि अंक, २ फूली, ३ मेरु गिरि, ४ कोर नैनन।

छं० नं० ३१९ चारु पसार महारस जालहि=रसजाल का सुंदर प्रसार। अत्यधिक रसविस्तार। निहाल=प्रसन्न। अंतर ही=बीच में ही। मानो···तमालहि=रति-समय में नायिका कृष्ण से लिपटी हुई है और उसके शरीर पर पसीने के बूँद झलक रहे हैं। यह दृश्य ऐसा जान पड़ता है मानो तमाल (श्यामवर्ण) वृक्ष में सोने की लता लिपटी हो और उसमें मोती फले हों। छं० नं० ३२० मेरु की तरहटी=सुमेरु पर्वत का नीचे का भाग। सितासित=गंगा और यमुना।

ललित ललाम[1] स्याम रसिक रसाल को,
कदंब मुकुलित के कुलनि सो करति है ॥३२२॥

जौन अंग ढिंग ह्वै कढ़ी, छुई छैल की छाँह।
अजहूँ लौ अवलोकिए, पुलक पटलता[2] ताह ॥३२३॥

## स्वरभंग-लक्षण

क्रोध, हर्ष, मद, भीति तैं बचन और बिधि होय।
ताहि कहत स्वरभंग हैं कबि कोबिद सब कोय ॥३२४॥

## उदाहरण

ताहि लै आई अली रतिमंदिर जाकी लगै रति हूँ परछाँहीं;
आय गयो 'मतिराम' तहीं जिन कोटिन काम कला अवगाँहीं।
देखत ही सगरी डगरी, पकरी[3] हँसि कै तिय की पिय बाँहीं;
लाजनि तैं मति मंद भई[4], सुकढ़ी मुखचंद मरू करि नाँहीं ॥
३२५॥

कहा जनावति चातुरी, कहा चढ़ावति भौंह ?
अधनिकरे अखरान सौं, सौहें कीजै सौंह ॥३२६॥

---

१ तमाल, २ पलक न पलटी, ३ लाज नई सुरगंग भई।

छं० नं० ३२२ अद्भुत की कलानि आचरति है=अद्भुत बातों का प्रयोग करती है। ललित ललाम···सो करति है=रसिक प्रवर सुंदर श्रीकृष्णचंद्र को कंटकित कदंब के समान कर देती है। तात्पर्य यह कि नायिका के कटाक्षपात से श्रीकृष्ण का शरीर रोमांचित हो जाता है। छं० नं० ३२३ पटलता=अधिकता, पुलक रोमांचाधिक्य। छं० नं० ३२५ सगरी डगरी=सब सखियाँ भाग गईं। कढ़ी मरू करि नाँहीं=कठिनता से नहीं कहा।

### कंप-लक्षण

क्रोध[1], हर्ष, भय, आदि तैं थरथराति जो देह।
ताहि कंप यौं कहत हैं कबि कोबिद मतिगेह ॥३२७॥

### उदाहरण

चंद्रमुखी[2] अरबिंद की बालनि गूदत रूप अनूप सुधारचौ ;
काम-सरूप तहाँ 'मतिराम' अनंद सौं नंदकुमार पधारचौ[3]।
देखत कंप छूटचो तिय के तन यौं चतुराई को बोल उचारचौ;
सीरे सरोज लगे सजनी कर काँपतु जातु न हार सँवारचौ ॥
३२८॥

लाल बदन लखि बाल के कुचन कंप रुचि होति।
चपल होत चकवा मनो चाहि चंद की जोति ॥३२९॥

### बैवर्ण्य-लक्षण

मोह, कोह, भय, आदि तैं, बरण और बिधि होय।
ताहि कहत बैबर्ण हैं, सकल सयाने लोय ॥३३०॥

### उदाहरण

छल सौं छबीली कौं सहेलिन लिवाय[4] करि,
ऊपर अटारी जाय रूप रच्यौ ख्याल को;
कबि 'मतिराम' भूषनन की झनक सुनि,
चाय भौ चपल चित रसिक रसाल को।
अली चली सकल अलीक मिस करि-करि,
आवत निहारि करि मदनगोपाल को ;
लालन को इंदु सौ बदन अवलोकि,
अरबिंद-सौ बदन कुम्हिलाय गयौ बाल को ॥३३१॥

---

१ कोप, २ इंदुमुखी, ३ सिधारचो, ४ बुलाय।

छं० नं० ३२८ पधारचौ=आए । सीरे=ठंढे। छं० नं० ३३१ अलीक मिस करि-करि=झूठा बहाना कर-करके।

बाल रही इकटक निरखि लाल बदन अरबिंदु।
सियराई नैनन परी, पियराई मुख इंदु[1] ॥३३२॥

**अश्रु-लक्षण**

हरष, दुःख, भय आदि तें जल आवे अँखियान।
ताहि बखानत आँसु[2] कहि ग्रंथन को मत जान ॥३३३॥

**उदाहरण**

बैठे हुते लाल मनमोहन छबीली[3] बाल,
छिनक सकोच राख्यौ गुरुजन भीर को;
कबि 'मतिराम' दीठि और की बचाय देखै,
देखत ही औरै भय राखै अब धीर को।
तन को न मोह धरै मन की खबरि भूली,
आँखिन मैं छायो पूर आनँद के नीर को;
उमँगि हिए तें आयो प्रेम को प्रबाह तातैं,
लाज गिरि गई[4] जैसे तरुबर तीर को ॥३३४॥

बिन देखे दुख के चलैं, देखें सुख के जाहिं।
कहौ लाल इन दृगन तें, अँसुवा क्यौं ठहराहिं? ॥३३५॥

**प्रलय-लक्षण**

जीवित तनु मैं होत है ईहा सकल निरोध।
हर्ष, दुःख, भय आदि तै प्रलय कहत मतिसोध ॥३३६॥

---

१ चंद, २ अश्रु, ३ मोहनी, ४ परी।

छं० नं० ३३४ पूर=बाढ़। छं० नं० ३३५ बिन देखे दुख के चलैं···ठहराहिं=वियोग-दशा में तो दुःख के कारण अश्रुप्रवाह जारी रहता है और संयोग-दशा में सुख के आँसू बहने लगते हैं। हर हालत में आँसू जारी रहते हैं। कहिए लालजी, इनके रोकने की तरकीब क्या है?

## उदाहरण

जा दिन तें छबि सों मुसक्यात कहूँ निरखे नँदलाल विलासी;
ता दिन[1] तें मन-ही-मन मैं 'मतिराम' पियैं मुसक्यानि सुधा-सी।
नैकु निमेष न लागत नैन चकी चितवै तिय देव-तिया-सी ;
चंद्रमुखी न हलै, न चलै, निरबात निवास मैं दीप-सिखा[2]-सी ॥
३३७ ॥

तो मैं अनमिषनैनता मोहन मूरति मैन।
अनमिष नैन सुनैन ये निरषत अनमिष नैन ॥ ३३८ ॥

## जृंभा-लक्षण

जृंभा कौं कबि कहत हैं नवयों सात्त्विक भाव।
उपजै आलस आदि तैं बरनत सब कबिराव ॥ ३३९ ॥

## उदाहरण

केलि कै सकल राति प्रात उठि अँगिराति[3],
नींद भरे लोचन जुगल बिलसत है;
लाजनि तैं अंगनि दुरावति हैं बार-बार,
खैंचि करि बसन बिहारी बिहँसत है।
कबि 'मतिराम' आई आलस[4] जँभाई मुख,
ऐसी मनभावती की छबि सरसति है;
अरुन उदोत मनो सोभा के सरोवर मैं,
सोभा मानि सोभा को सरोज विकसत है ॥ ३४० ॥

आयो पीव बिदेश तैं बहुतैं द्यौस बिताय।
सखी[5] उठाई पास तैं साँझहि तैं जमुहाय ॥ ३४१ ॥

---

१ छन, २ देह दिया-सी, ३ अँगराति, अरसाति, ४ आरस, ५ सखिन।

छं० नं० ३३७ देव-तिया=सुरांगना; इनकी पलक नहीं लगती है ऐसा प्रसिद्ध है। निरबात निवास=वायुशून्य स्थान। छं० नं० ३३८ अनमिषनैनता=नेत्रों की पलकों के न गिरने की दशा।

### श्रृंगार-वर्णन

जो बरनत तिय पुरुष को कबि कोबिद रतिभाव।
तासौं रीझत हैं सुकबि सो सिंगार रसराव ॥ ३४२ ॥
कहि सिंगार रसभाव द्वै, प्रथम कहत संयोग।
ग्रंथन को मत देखि कैं, दूजो कहत बियोग ॥ ३४३ ॥

### संयोग-श्रृंगार-लक्षण

प्रमुदित नायक नायका जिहिं मिलाप मैं होत।
सो संजोग सिंगार कहि बरनत सुमति उदोत ॥ ३४४ ॥

### उदाहरण

प्रान प्रिया प्रिय आनँद सौं, बिपरीति रची रति रंग रह्यौ भ्वै ;
काम कलोलनि मैं 'मतिराम' रही धुनि त्यौं कलिकिंकिनि की ह्वै।
आनन की उजियारी परी स्रमबूँद समेत[1] उरोज लखै द्वै ;
चंद की चाँदनी के परसें मनौं चंद पखान पहार चले च्वै ॥
३४५ ॥

छुवत परसपर हेरि कैं राधा नंदकिसोर।
सबमैं द्वै ही होत हैं चोर मिहीचनि चोर ॥ ३४६ ॥

### हाव-लक्षण

दंपति के संयोग मैं होत प्रकट जे भाव।
ते संयोग सिंगार मैं बरनत सब कबि हाव ॥ ३४७ ॥
लीला प्रथम, बिलास पुनि, त्यौं बिच्छित्ति बखान।
बिभ्रम, किलकिंचित बहुरि, मोट्टाइत मन आन ॥ ३४८ ॥
बहुरि कुट्टमित कहत हैं, पुनि बिब्बोक बखान।
ललित बरनि अरु बिहित कहि, सकल हाव-दस जान ॥३४९॥

---

१ समीप।

छं० नं० ३४५ चंदपखान—चंद्रपाषाण=वह पत्थर जिसमें चंद्र-किरणों का स्पर्श होने से जल-बुंद टपकने लगते हैं।

### लीलाहाव-लक्षण

पिय भूषन बचनादि की लीला करै जो बाल।
तासौं लीलाहाव कहि बरनत सुकबि रसाल ॥ ३५० ॥

### उदाहरण

प्यार पगी पगरी पिय की धर[1] भीतर आपने सीस सँवारी ;
एतें मैं आँगन तैं उठिकैं तहाँ आय गयो 'मतिराम' बिहारी।
देखि उतारन लागी पिया पिय सौंहनि सौं बहुरचौ न उतारी ;
नैन नवाय लजाय रही उर लाय लई मुसकाय पियारी ॥
३५१ ॥

मेरे सिर कैसी लगै ? यों कहि बाँधी पाग।
सुंदर रति बिपरीत मैं, प्रगट कियो अनुराग ॥ ३५२ ॥

### बिलासहाव-लक्षण

गवन नयन बचनादि मैं होत जो कछुक बिसेष।
बरनत ताहि बिलास कहि, रसमय सुकबि असेष ॥ ३५३ ॥

### उदाहरण

किंकिनी कलित कल, नूपुर ललित रव,
गौन तेरो देखि कैं सकतु करि गौन को ?
मृदु मुसकानि मुखचंद चारु चाँदनी सौं,
राख्यो कैं उज्यारो अभिराम द्वार भौन को।
सहज सुभावनि सौं भौंहनि[2] के भावनि सौं,
हरति है मन 'मतिराम' मनरौन को ;
रूपमद छकी आजु छबि सौं छबीली देति,
तिरछी चितोनि मैन बरछी-सी कौन को ॥ ३५४ ॥

---

१ बसि, २ मोहनी।

छं० नं० ३५१ पिय सौंहनि सौं बहुरचौ न उतारी=प्रियतम के शपथ दिलाने पर फिर पगड़ी नहीं उतारी। छं० नं० ३५४ मन रौन= मनरमण।

तेरी चलनि, चितौनि, मृदु, मधुर-मंद मुसकानि ।
छाय रही लखि लाल की सखियन मिस अँखियान ।। ३५५ ।।

### बिच्छित्तिहाव-लक्षण

थोरे ही भूषन बसन जहँ सोभा सरसाय।
ताहि कहत बिच्छित्ति हैं, जे प्रबीन कबिराय ।। ३५६ ।।

### उदाहरण

वारने सकल एक रोरी ही की आड़ पर,
हा हा न पहिरि आभरन और अंग मैं ;
कबि 'मतिराम' जैसे तीछन कटाछ तेरे,
ऐसे कहाँ सर हैं अनंग के निखंग मैं।
सहज सुरूप सुघराई[1] रीझो मन मेरो,
डोलत है तेरी अद्भुत[2] की तरंग मैं ;
सेत सारी ही सौं सब सौतें रँगी स्याम रँग,
सेत सारी ही सौं रँगे स्याम लाल रंग मैं ।। ३५७ ।।

नथुनी गज मुकतान की लसत चारु सिंगार।
जिन पहिरे सुकुमारि तनु और आभरन भार ।। ३५८ ।।

### विभ्रमहाव-लक्षण

उलटे भूषन बसन कौ होतु जु है पहिराव।
तासौं विभ्रमहाव कहि बरनत सब कबिराव ।। ३५९ ।।

### उदाहरण

साँझहि तैं[3] चलि आवत जात,जहाँ-तहाँ लोगनि हूँ न डरौंगी;
प्रीतम सौं रति ही यह रूप धौं[4], ह्वैहै कहाँ जब अंक भरौंगी ?

---

१ सुथराई, २ अचरज, ३ साँझ समै, ४ सु।

छं० नं० ३५७ वारने सकल एक रोरी ही की आड़ पर=सब कुछ एक रोली के आड़े तिलक पर न्योछावर किया जा सकता है। निखंग—निषंग=तरकस।

जानति हौं 'मतिराम' तऊ, चतुराई की बात नहीं उचरौंगी[1] ?
किंकिनि को उरु हारु किए, कहि कौन सौं जाय बिहार करौंगी?
३६० ॥

अली चली कहि कौन पै ? बड़े कौन के भाग ।
उलटी कंचुकि कुचन पै कहै देत अनुराग ॥ ३६१ ॥

## किलकिंचितहाव-लक्षण

हरष, गरब, अभिलाष, स्रम, हास, रोष अरु भीति ।
होत एक ही संग हैं, किलकिंचित यह रीति ॥ ३६२ ॥

## उदाहरण

लालन बाल के द्वै ही दिना तैं परी मन आनि सनेह की फाँसी ;
काम कलोलनि मैं 'मतिराम' लगैं मनौ बाँटन मोद की आँसी ।
पीतम के उर बीच चुभ्यो दुलही के बिलास मनोज की गाँसी ;
स्वेद बढ़्यौ तन कंप उरोजनि, आँखिन आँसू कपोलनि हाँसी ॥
३६३ ॥

सकुचि न रहिए साँवरे ! सुनि गरबीले बोल ।
चढ़त भौंह, बिकसत नयन, बिहँसत गोल कपोल ॥ ३६४ ॥

## मोट्टाइतहाव-लक्षण

बातन को बिघटन भए, पुनि मिलाप की चाह ।
सो मोट्टाइत जानियो, बरनत सब कबिनाह ॥ ३६५ ॥

---

१ न हीय धरौंगी ।

छं० नं० ३६० चउरौंगी=उच्चारण करेगी ।

छं० नं० ३६३ सनेह की फाँसी=प्रेम का बधन । लगैं मनौ बाँटन मोद की आँसी=मानो आनंद का बायन (मिठाई जो विशेष आनंदोत्सवों पर बाँटो जाती है) बँटने लगा । आँसी=बैना । मनोज की गाँसी=काम का तीखा बाण ।

### उदाहरण

फूलि रहे द्रुम बेलनि सौं मिलि पूरि रहीं अँखियाँ रतनारी ;
मोहि अकेली बिलोकि यहाँ कछू और ही-सी भई दीठि तिहारी ।
जैसी हुती हमसौं तुमसौं अब होयगी ऐसिये प्रीति निहारी ;
चाहत जो चित मैं हित तौ जिन बोलिए कुंजन बीच बिहारी ।।
३६६ ।।

झूठे ही ब्रज में लग्यौ मोहि कलंक गुपाल !
सपने हू कबहूँ हिए लगे न तुम नँदलाल ! ।। ३६७ ।।

### कुट्टमितहाव-लक्षण

ईहा[1] दुख अरु सुक्ख को प्रगट करे जहँ बाम ।
परम ललित यह हाव है, होत कुट्टमित नाम ।। ३६८ ।।

### उदाहरण

सोने की-सी बेली अति सुंदर नबेली बाल,
ठाढ़ी ही अकेली अलबेली द्वार महियाँ ;
'मतिराम' आँखिन सुधा की बरखा-सी भई,
गई जब दीठि वाके मुखचंद पहियाँ ।
नेकु नीरे जाय करि बातनि लगाय करि,
कछु मन पाय हरि वाकी गही बहियाँ ;
चैनन चरचि लई सैनन[2] थकित भई,
नैनन में चाह करै बैनन मैं नहियाँ ।। ३६९ ।।

---

१ जहाँ, २ गौनन ।

छं० नं० ३६६ रतनारी=लाल । छं० नं० ३६९ महियाँ=में । पहियाँ=पर । बहियाँ=बाँह । नहियाँ=नहीं । चैनन चरचि लई= उसके सुख को देखकर भाँप लिया ।

प्रीतम को मनभावती मिलति बाँह दै कंठ।
बाहीं छुटै न कंठ तें, नाहीं छुटै न कंठ॥ ३७०॥

**बिब्बोकहाव-लक्षण**

जो पिय को, अभिमान तैं, करै अनादर बाम।
ताहि कहत बिब्बोक हैं, जे प्रबीन गुन धाम॥ ३७१॥

**उदाहरण**

मानहु आयो है राज कछू चढ़ि बैठे हो ऐसै पलास के खोढ़े ;
गूँज गरे सिर-मोर पखा 'मतिराम' हों गाय[1] चरावत चोढ़े।
मोतिन को मेरो तोरचौ हरा, गहि हाथन सों रहे चूनरी पोढ़े ;
ऐसें ही डोलत छैल[2] भए तुम्हें लाज न आवत कामरी ओढ़॥
३७२॥

प्रान पियारो पग परचौ, तू न तकत यहि ओर।
ऐसो उर जु कठोर तौ न्यायहि[3] उरज कठोर॥ ३७३॥

**ललितहाव-लक्षण**

बनै बानिकन सौं सरस, सकल आभरन अंग।
ललितहाव तासौं कहैं, जे कबि बुद्धि उतंग॥ ३७४॥

**उदाहरण**

मंद गयंद की चाल चलै कटि[4] किंकिनि नेवर की धुनि बाजै ;
मोती के हारनि सौं हियरो हरिजू के बिलास हुलासनि साजै।

---

१ धनु, २ साह, ३ उचितहि, ४ कल।

छं० नं० ३७० बाँही छुटै··कंठ=गले में जो बाँह पड़ी है न तो वह छूटती है और न मुँह से 'नहीं' की रट ही छूटती है। छं० नं० ३७२ खोढ़े=छेद जो लकड़ी के सड़ जाने से हो जाता है। चोढ़े=उत्साह के साथ। पोढ़े=मज़बूती के साथ। छं० नं० ३७३ उर=हृदय। उरज=कुच। न्यायहि=वाजिब तौर से।

सारी सुही 'मतिराम' लसै मुख संग किनारी की यौं छबि छाजै ;
पूरन चंद पियूष मयूष मनो परबेष की रेख बिराजै ॥
३७५ ॥

बिरी अधर, अंजन नयन, मिहँदी पग अरु पानि ।
तनु कंचन के आभरन, नीठि परत पहिचानि ॥ ३७६ ॥

**बिहितहाव-लक्षण**

जो परिपूरन होत नहिं पिय समीप अभिलाख ।
ताकौं बिहित बतावहीं, जिनकी कबिता दाख[1] ॥ ३७७ ॥

**उदाहरण**

सकल सहेलिन के पीछ-पीछे डोलति है,
मंद-मंद गौनु आजु हिय को हरत है ;
सनमुख होत 'मतिराम' सुख होत जबै,
पौन लागे घूँघट को पट उघरत है ।
कालिंदी[2] के तट बंसीबट के निकट,
नंदलाल कौं[3] सकोचन तें चाह्यौ न परत है ;
तनु तो तिया को बर भाँवरें भरत मनु,
सामरे बदन पर भाँवरै भरत है ॥ ३७८ ॥

रूप साँवरो साँचु है सुधा-सिंधु मैं[4] खेल ।
लखि न सकें अँखियाँ सखी परी लाज[5] की जेल ॥ ३७९ ॥

---

१ साख, २ जमुना, ३ पैं, ४ को, ५ लाल ।

छं० नं० ३७५ सुही=सूही हलके कासनी रंग की । पूरन चंद पियूष मयूष···रेख बिराजै=अमृत किरणों वाले पूर्ण चंद्र के आस-पास मानो मंडल की रेखा हो । परबेष=मंडल । छं० नं० ३७६ नीठि=कठिनता से । छं० नं० ३७८ तन तो तिया···भरत है=नायिका का शरीर तो बरगद के आस-पास फेरे कर रहा है, पर मन तो श्यामवर्ण कृष्ण के ऊपर मँडला रहा है । छं० नं० ३७९ लाज की जेल=लाज का बंधन ।

## वियोग-शृंगार

प्यारी पीव[1] मिलाप बिनु होत नहीं[2] आनंद ।
सो वियोग-सिंगार कहि बरनत सब कबि-बृंद ।। ३८० ।।

## वियोग-शृंगार-भेद

कहि पूरब अनुराग अरु[3] मान, प्रवास बिचारि ।
रस सिंगार बियोग के तीन भेद निरधारि ।। ३८१ ।।

## पूर्वानुराग-लक्षण

जो प्रथमहिं देखे, सुने बढ़ै प्रेम की लाग ।
बिन मिलाप जो बिकलता सो पूरब अनुराग ।। ३८२ ।।

## उदाहरण

न्योते गए कहुँ नेह बढ़्यौ 'मतिराम' दुहूँ के लगे दृग गाढ़े;
ऊँचे अटा पर काँधे सहेली के ठोढ़ी दिए चितवैं दुख बाढ़े ।
लाल चले सुनि कैं गृह कौं, तिय-अंग अनंग की आगि सौं डाढ़े;
मोहनजू मन गाढ़ो करैं, पग द्वैक चलैं फिर होत हैं ठाढ़े ।।
३८३ ।।

निरखो ! नेह दुहून की[4] दई नई यह बात ।
सूखति देंह दुहूँन की त्यौं पानिप सरसात ।। ३८४ ।।

## मान-वर्णन

मान कहत हैं तीनि विधि, लघु, मध्यम, गुरु नाम ।
तिनके भेद बनाय कैं बरने कबि 'मतिराम' ।। ३८५ ।।

---

१ पिया, २ न हिय, ३ कहि, ४ नवीन मैं ।

छं० नं० ३८३ अनंग की आगि सौं डाढ़े=कामाग्नि से संतप्त । छं० नं० ३८४ सूखति देंह··पानिप सरसात=ज्यों-ज्यों दोनों का शरीर सूखता जाता है त्यों-त्यों उसकी आब बढ़ती जाती है ।

### लघुमान-लक्षण

और बाल कौं लखत जहँ, लखै कंत कौं बाल ।
बरनत हैं लघुमान सो छूटत तनकहि[1] ख्याल ।। ३८६ ।।

### उदाहरण

देखत और तियाहि छबीले कौं[2] मान छबीली के नैनन छायो ;
प्रीतम यों चतुराई करी 'मतिराम' कछू परिहास बढ़ायौ ।
रीति रची बिपरीति जु प्रीति सौं[3] ताको कबित्त बनाय सुनायौ;
भूलि गई रिस लाजन तैं मुसकाय पिया[4] मुख नीचे कौं नायौ ।
३८७ ।।

मानु जनावति सबनि कौं मन न मान को ठाट ।
बाल मनावन कौं लखै लाल तिहारी बाट ।। ३८८ ।।

### मध्यममान-लक्षण

पिय मुख औरहि[5] नारि को सुनै नाँव जब[6] नारि ।
होत मान मध्यम तहाँ, बरनत सुकबि बिचारि ।। ३८९ ।।

### उदाहरण

दोऊ अनंद सौं[7] आँगन माँझ बिराजैं असाढ़ की साँझ सुहाई ;
प्यारी कौं बूझत और तिया को अचानक नाँउ लियो रसिकाई ।
आयौ उनै मुँहु मैं हँसी, कोपि[8] प्रिया[9] सुर-चाप[10]-सी भौंह चढ़ाई;
आँखिन तैं गिरे आँसू के बूँद, सुहासु गयो उड़ि हंस की नाँई ।।
३९० ।।

---

१ नेकहि, २ देखत औरै तिया पिय को लखि, ३ प्रीतम, ४ तिया, ५ औरै, ६ जहँ, ७ आनँद सों दोउ, ८ कोह, ९ तिया, १० सर-चाप ।

छं० नं० ३८७ रीति रची विपरीति जु प्रीति···सुनायौ=जो विपरीत काम-कलोल हुई थी, उसका छंदोबद्ध वर्णन पढ़ सुनाना । मुख नीचे कौं नायौ=मुख नीचे कर लिया । छं० नं० ३९० प्यारी··रसिकाई= प्यारी से बातचीत करते-करते रसिकता की झोंक में नायक अचानक अपनी दूसरी प्रेयसी का नाम ले बैठा । सुर-चाप=इंद्र-धनुष ।

भई देवता भाव बस[1] वह, तुमकौं बलि जाउँ।
वाही को मन ध्यान है, वाही को मन नाउँ ।। ३९१ ।।

## गुरुमान-लक्षण

बोलत और तियान सौं पिय कौं देखैं बाम।
होत तहाँ गुरुमान, सो बरनत कबि 'मतिराम' ।। ३९२ ।।

## उदाहरण

तेरे प्रानप्यारे कहूँ सहज सुभाय प्यारी!
कहा भौ कही जो कछू बात[2] काहू बाल सौं ;
ताको एती[3] रिस है[4] अयानिन की रीति तू तौ,
दीप की-सी जोति जगे जोबन रसाल सौं।
कबि 'मतिराम' मेरो कह्यौ उर आनि आली !
ठान जिन मान ऐसे मदनगुपाल सौं ;
भौंहैं करि सूधी बिहसोहैं कै कपोल नैंक[5],
सौंहैं करि लोचन रसौहैं[6] नंदलाल सौं ।। ३९३ ।।

बहु नायक सौं बात मैं मानु भलो न सयानु।
दुख-सागर मैं बूड़िहै, बाँधि गरे गुरु मानु ।। ३९४ ।।

## प्रवास-लक्षण

पीतम बसे बिदेस मैं, बिरह जहाँ सरसाय।
बरनत तहाँ प्रवास कहि, जे प्रबीन कबिराय ।। ३९५ ।।

---

१ सब, २ भयो बात जो कही सु, ३ ऐसी, ४ कै, ५ गोल, ६ रिसौहैं।

छं० नं० ३९३ अयानिन=अज्ञानी लोग। सौंहैं करि लोचन रसौंहैं नंदलाल सौं=अरी सखी, तू रसिक नंदलाल के सामने अपनी आँखें कर अर्थात् मान छोड़कर उनको स्नेह-पूर्वक देख। छं० नं० ३९४ दुख-सागर ···गुरु मानु=इस गुरुमान को गले में बाँधने से तू दुखसागर में डूब जायगी, उससे पार न पा सकेगी।

## उदाहरण

धुरवानि की धावनि मानो अनंग की तुंग धुजा फहरान लगी;
नभमंडल ह्वै छितिमंडल छ्वै, छनदा की छटा छहरान लगी।
'मतिराम' समीर लगै लतिका, बिरही बनिता थहरान लगी;
परदेस मैं पीव, सँदेस न पायौ, पयोद-घटा घहरान लगी ॥
३९६ ॥

चलत लाल के मैं कियौ सजनी ! हियो पखान।
कहा करौं[1], दरकत नहीं, इतैं वियोग कृसान ॥ ३९७ ॥

## नवदशा-वर्णन

होत बियोग सिंगार मैं, प्रगट दशा नव जानि।
प्रथम कहै अभिलाष पुनि, चिंता, समृति बखानि ॥
३९८ ॥

गुन बर्नन, उद्बेग पुनि, कहि प्रलाप, उन्माद।
ब्याधि, बहुरि जड़ता कहत, कबि-कोबिद अबिबाद ॥
३९९ ॥

## अभिलाष-लक्षण

ताहि कहत अभिलाष हैं, जो[2] मिलाप की चाह।
प्रेम कथन तैं जानिए, बरनत सब कबिनाह ॥ ४०० ॥

---

१ कहौं, २ जहाँ।

छं० नं० ३९६ धुरवानि=लटकती हुई मेघ-मालाएँ। अनंग की तुंग धुजा=कामदेव की ऊँची पताका। छिति मंडल छ्वै=पृथ्वी को छूकर। छनदा की छटा छहरान लगी=बिजली की शोभा दिखलाई पड़ने लगी। बिरही बनिता थहरान लगी=विरहिणियाँ काँपने लगीं। पयोद-घटा घहरान लगी=बादल की घटाएँ गर्जन-तर्जन करने लगीं।

## उदाहरण

मोर-पखा 'मतिराम' किरीट, मनोहर मूरति सौं मनु लैगो;
कुंडल डोलनि, गोल कपोलनि, बोल सनेह के बीज-से बैगो।
लाल बिलोचनि-कौलन[1] सौं, मुसकाइ इतैं अरुझाइ चितैगो;
एक घरी घन-से तन सौं, अँखियाँन घनों घनसार सौ दैगो ॥
४०१ ॥

मो मन सुक लौं उड़ि गयौ, अब क्यौं हूँ न पत्याय।
बसि मोहन बनमाल मैं, रहो बनाउ बनाय ॥
४०२ ॥

## चिंता-लक्षण

दरसन सुख की भावना करे चित्त की चाह।
चिंता तासौं कहत हैं जे प्रबीन रस[2]-नाह ॥ ४०३ ॥

## उदाहरण

जैयै अकेली महाबन बीच तहाँ 'मतिराम' अकेलोई आवै;
आपने आनन चंद की चाँदनी सो पहिलैं तन-ताप बुझावै।
कूल कलिंदी के कुंजन मंजुल मीठे अमोल वै[3] बोल सुनावै;
ज्यौं हँसि हेरि लियो हियरो हरि, त्यौं हँसिकै हियरे हरि लावै ॥
४०४ ॥

---

१ कोरनि, २ कबि, ३ सु।

छं० नं० ४०१ लाल बिलोचनि-कौलनि सौं मुसकाइ इतैं अरुझाइ चितैगो=लाल यहाँ पर मुसकिराकर अपने नेत्रकमलों से चित्त को उलझा गया। एक घरी घन-से तन सौ, अँखियान घनों घनसार सौ दैगो=एक घड़ी-भर में अपने घनश्याम शरीर को दिखलाकर उसने यह स्थिति पैदा कर दी कि मानो नायिका की आँखों में खूब कर्पूर लगाया गया हो।

काजु कहा कुलकानि सौं, लोक-लाज किन जाय ?
कुंज बिहारी कुंज मैं कहूँ मिलै[1] मुसकाय ॥ ४०५ ॥

### स्मृति-लक्षण

लखी-सुनी पिय बात को, जो सुमरन मन होय ।
स्मृति तासौं कबि कहत हैं, सब रसग्रंथ बिलोय ॥४०६॥

### उदाहरण

आलस बलित कोरे काजर कलित,
'मतिराम' वे ललित बहु पानिप धरत हैं;
सारस सरस सोहैं सलज सहास सगरब,
सबिलास ह्वै मृगनि निदरत हैं ।
बरुनी सघन बंक तीच्छन तरल बड़े,
लोचन कटाच्छ उर पीर ही करत हैं;
गाढ़े ह्वै गड़े हैं न निसारे निसरत मैन-
बान-से बिसारे, न बिसारे बिसरत हैं ॥४०७॥

सोभा सो रति सुंदरी, नव सनेह सौं बाम ।
तन बूड़त रँग पीत मैं, मन बूड़त रँग स्याम ॥४०८॥

### गुण-वर्णन-लक्षण

बिरह बीच जो पीय की, सुंदरितादि सराह ।
गुन बर्नन तासौं कहैं, जे प्रबीन कबिनाह ॥४०९॥

---

१ मिलैं मोहिं ।

छं० नं० ४०७ आलस बलित=आलसयुक्त । बहु पानिप धरत=बहुत आबदार हैं । सारस=कमल । मृगनि निदरत हैं=मृग के नेत्रों का निरादर करते हैं । तरल=चंचल । गाढ़े ह्वै गड़े हैं=खूब गहरे गड़े हैं । मैन बान-से बिसारे, न बिसारे बिसरत हैं=नेत्र कामदेव के बाण के समान हैं, विषसंयुक्त हैं और भुलाने से भी नहीं भूलते हैं ।

## उदाहरण

मोर-पखा 'मतिराम' किरीट मैं, कंठ बनी बनमाल सुहाई;
मोहन की मुसकानि मनोहर, कुंडल डोलनि मैं छबि छाई।
लोचन लोल बिसाल बिलोकनि, को न बिलोकि भयो बस माई?
वा मुख की मधुराई कहा कहौं? मीठी लगै अँखियान-लुनाई।। ४१०।।

सरद चंद की चाँदनी, जारि डारि किन मोहि?
वा मुख की मुसकानि सम[1], क्यौं हूँ कहौं न[2] तोहि? ४११।।

## उद्वेग-लक्षण

बिरह बिथा की बिकलता, जहाँ कछू न सुहाय।
ताहि कहत उद्वेग हैं, जे प्रबीन कबिराय।।४१२।।

## उदाहरण

चाहि तुम्हें 'मतिराम' रसाल, परी तिय के तन मैं पियराई;
काम के तीच्छन तीरन सों, भरि भीर तुनीर भयो हियराई।
तेरे बिलोकिबे कौं उतकंठित, कंठ लौं आय रह्यौ जियराई;
नेंक परे न मनोज के ओजनि, सेज सरोजनि मैं सियराई।। ४१३।।

---

१ सरि, २ कबहुँ कहौं नहिं।

छं० नं० ४१० वा मुख की मधुराई···लुनाई=जिन कृष्णजी की आँखों का नमकीनपन मीठा लगता है उनके मुख की मधुरता की क्या बात कही जाय। छं० नं० ४११ सरद चंद की···तोहि?=विरहिणी कहती है कि अरी शरद्-ऋतु की चाँदनी, तू मुझे जला ही क्यों न डाले, पर मैं कृष्णचंद्र के मुख की मुसकराहट के बराबर तुझे कभी न कहूँगी। छं० नं० ४१३ भरि भीर तुनीर भयो हियराई=हृदय में इतने तीर लगे कि वह तरकस समझ पड़ने लगा। कंठ लौं आय रह्यो जियराई=प्राण कंठगत हुए। नेंक परै···सियराई=काम-संताप के कारण कमलशय्या में भी ठंठक नहीं पडने पाती है।

जे अंगन पिय संग मैं बरसत हुते पियूष।
ते बीछू के डंक-से, भए मयंक मयूष ॥४१४॥

### प्रलाप-लक्षण

उतकंठा ते कहत हैं जहाँ मोहमय बैन।
बरनत तहाँ प्रलाप हैं, जे प्रबीन रस-ऐन ॥४१५॥

### उदाहरण

कहियो सँदेसो प्रानप्यारी को गमन कीनौ[1],
बिक्रम बिलास जे वे आपने परस के ;
चंद कर-बरछीन छेदि-छेदि हारयौ तीर,
तीछन मनोज के कछुक करि न सके।
कबि 'मतिराम' ये कुलिस-कैसे घाव क्यौं हू,
गनत न कोकिल की कूकन के कसके ;
कैसे दरकतु मेरो उर सदा सहि रह्यौ,
तेरे कुच निपट कठोरनि के मसके ॥४१६॥
बिकल लाल कौं बाल तू, क्यौं न बिलोकति आनि ?
बोलि कोकिलनि सौं कहै, बोल तिहारे जानि ॥४१७॥

### उन्माद-लक्षण

उतकंठा तें मोहमय, बृथा करत कछु काज।
ताहि कहत उन्माद हैं, कबि-कोबिद-सिरताज ॥४१८॥

---

१ पयान कीने।

छं० नं० ४१४ मयूष=किरण। छं० नं० ४१६ चंद कर-बरछीन ···करि न सके=चंद्र अपनी किरण रूपी बरछियों से छिद्र कर-करके हार गया तथा कामदेव के तीक्ष्ण शर भी मेरा कुछ न कर सके। कुलिस=वज्र। कैसे दरकतु···मसके=मेरा हृदय सदा से तुम्हारे कठोर कुचों के घिस्से सह रहा है इसलिये वह कैसे विदीर्ण हो सकता है।

### उदाहरण

जा छिन तें 'मतिराम' कहै मुसकात
कहूँ निरख्यौ नँदलालहि ;
ता छिन तें छिन हीं-छिन छीन बिथा
बहु बाढ़ी बियोग की बालहि ।
पोंछति है कर सौं किसलै गहि बूझति
स्याम सरीर गुपालहि ;
भोरी भई है मयंकमुखी भुज भेटति
है भरि अंक तमालहि ॥४१९॥
रोय उठै, छिन हँसि उठै, छिन उठि चलै रिसाय ।
बौरी करी[1] बनाय कै, रूप ठगौरी लाय ॥४२०॥

### व्याधि-लक्षण

काम पीर तें पियरई, ताप दूबरी होय ।
तासौं ब्याधि बखानहीं कबि-कोबिद सब कोय ॥४२१॥

### उदाहरण

बरषा-सी लागी निसि बासर बिलोचननि ,
बाढ़ो परबाह भयो नावनि उतरिबौ ;
सहौ[2] जान कौन पै सुकबि 'मतिराम' अति ,
बिरह अनल ज्वाल जालन ते[3] जरिबौ ।
जैयतु समीप तो उड़ैयत उसासनि सौं ,
हमकौं तौ होतु उत हेरत हहरिबौ ;

---

१ भोरी बाल, २ रह्यो, ३ सों, ।

छं० नं० ४२० बौरी करी बनाय कै, रूप ठगौरी लाय=सुंदरता-रूपी मोहनी का प्रयोग करके नायिका को बिलकुल बावली बना डाला ।

कियौ कहा चाहत सु करो[1] न कुँवर कान्ह,
रह्यौ अब वाको उपचारनि को करिबौ ॥४२२॥
देखि परै नहिं दूबरी, सुनियो स्याम सुजान।
जान परै परजंक मैं, अंग आँच अनुमान ॥४२३॥

**जड़ता-लक्षण**

उतकंठादिक तैं जु ह्वै, अचल चित्त अरु अंग।
तासौं जड़ता कहत हैं, कबि, कोबिद रस रंग ॥४२४॥

**उदाहरण**

सूँघै न सुबास, रहै राग-रंग तैं उदास,
भूलि गई सुरति सकल खान-पान की;
कबि 'मतिराम' इकटक अनमिष नैन,
बूझै न कहति बात समुझै न आन की।
थोड़ी-सी हँसनि मैं ठगौरी तैंने डारी स्याम[2],
बौरी कीनी गोरी[3] तैं किसोरी बृषभान की;
तब तैं बिहारी! वह भई है पखान की-सी,
जब तैं निहारी रुचि मोर के पखान की ॥४२५॥

---

१ कहो, २ तुम, ३ भोरी, ।

छं० नं० ४२२ हमकौं तो होतु उत हेरात हहरिबो=हमको तो उस ओर देखने से भी बड़ा डर लगता है। रह्यो अब वाको उपचारनि को करिबौ=अब तो उसकी दवा करना ही ठीक है। उपचार=दवा। छं० नं० ४२३ जान परै परजंक मैं, अंग आँच अनुमान=नायिका इतनी दुबली है कि चारपाई में दिखलाई नहीं पड़ती है। हाँ उसके संतप्त शरीर की गरमी का अनुभव करके उसकी स्थिति का पता लगया जाता है। छं० नं० ४२५ तब तैं बिहारी···पखान की=हे कृष्णचंद्र जब से उसने तुम्हारे मयूर-पक्षों (किरीट आदि) की शोभा देखी है, तब से वह पाषाणवत् हो गई है।

अनमिष लोचन बाल के, यातैं नंदकुमार !
मीच गई जरि बीच[1] ही, बिरहानल की झार ॥४२६॥

**कवि-निवेदन**

समुझि-समुझि सब रीझिहैं, सज्जन सुकबि समाज ।
रसिकन के रस को कियौ, नयो ग्रंथ 'रसराज' ॥४२७॥

---

१ बीज ।

छं० नं० ४२६ मीच=विरहाग्नि की तीव्रता में मत्यु बीच में ही जलकर रह गई ।

# ललितललाम

## मंगलाचरण

सुखद साधुगन[1] कौं सदा गज-मुख दानि उदार।
सेवनीय[2] सब जगत को जग-मा-बाप-कुमार[3] ।।१।।
कबि 'मतिराम' गनेस कौं सुमिरत सुख सरसात[4]।
स्रौन-पौन लागें बिघन[5], तूल-तूल उड़ि जात ।।२।।
मदरस मत्त मिलिंदगन, गान मुदित गननाथ।
सुमिरत कबि 'मतिराम' कौं, ऋद्धि-सिद्धि-निधि हाथ ।।३।।
पारबती के पयोधर के पय ज्योति जगै अति उज्जल जो है;
ईस के सीस ससी सरसिंधु अमीजुत पावन पाप बिमोहै।

---

१ जन, २ बर्ननीय, ३ माया सुकुमार, ४ दरसात, ५ दुरि।

छं० नं० १ सेवनीय सब जगत को, जग-मा-बाप-कुमार=संसार-पूज्य पार्वती-शिव के पुत्र गणेशजी की सेवा सारे संसार को करनी चाहिए। गज-मुख=गणेशजी, दानि=दानी; जिसमें मद की धारा बहती हो। छं० नं० २ स्रौन-पौन=श्रवण-पवन; हाथी के बृहदाकार कानों के फटकारने से जो हवा पैदा होती है। बिघन=विघ्न। तूल तूल=रुई के समान। छं० नं० ३ का भाव यह है कि जब कवि मतिराम उन गणेशजी का स्मरण करता है जो मदरस पीकर उन्मत्त होनेवाले भौंरों की गुंजार से प्रसन्न हो रहे हैं तो उसकी सारी मनोकामनाएँ पूर्ण हो जाती हैं। छं० नं० ४ का भाव यह है कि साधुओं को भली भाँति बस में करनेवाले (सु बसी करतार) अथवा साधुओं को सारी संपति दिलानेवाले (सब सी करतार) गजमुख गणेशजी (करी-मुख) की सूड़ (कर) में जल-कण (सीकर) शोभा पा रहे हैं। वे जल-कण ऐसे जान

सिद्धिबधू-कुच मंडन को मतिराम' मनौं मुकता ,मन मोहै;
साधुन को सु बसी[1] करतार करी-मुखकेकर सीकर सोहै ॥४॥
मुकुट मोर-पर पुंज मंजु सुरधनुष बिराजत;
पीत बसन छन-छन नवीन छन-छन छबि छाजत ।
बचन मधुर गंभीर घोष, बरषत प्रमोदबर[2];
बृंदाबन बर बाल-बेलिबृंदन बिलास कर ।
'मतिराम' सकल संतापहर भावसिंह भूपाल-मन;
गोबिंद नंदनंदन सुखद घन सुंदर आनंदघन ॥ ५ ॥

**बूँदी-वर्णन**

जगत-बिदित बूँदीनगर, सुख[3] संपति को धाम ।
कलिजुग हू मैं सत्यजुग, तहाँ करत बिस्राम ॥ ६ ॥
पढ़त सुनत मन दै निगम, आगम, समृति, पुरान ।
गीत-कबित्त कलानि को, तहँ सब लोग सुजान ॥ ७ ॥
सरद-बारिधर से लसत, अमल धौलहर धौल ।
चित्रनि-चित्रित सिखर जहँ, इंद्रधनुष-से नौल ॥ ८ ॥

---

१ सबसी, २ भर, ३ सब ।

पड़ते हैं मानों सिद्धि-बधू के उरोजों का शृंगार करनेवाले मोती हों अथवा अमृतसंयुक्त महादेवजी के शीश पर विराजमान चंद्रकला हो अथवा वहीं स्थित पापनाशिनी पवित्र गंगाजी हों अथवा पार्वतीजी के स्तन से जो दुग्ध-धारा प्रवाहित होती है उसकी समुज्ज्वल ज्योति जगमगा रही हो । छं० नं० ५ सुरधनुष=इंद्रधनुष । पीत बसन··· छाजत=पीतांबर के भीतर से शरीर की शोभा प्रतिक्षण बिजली के समान छन-छनकर नवीनता लिए निकलती थी । घोष=शब्द । घन सुंदर=मेघ के समान सुंदर । आनंद-घन=कृष्ण । छं० नं० ७ समृति= स्मृति, धर्मग्रंथ । छं० नं० ८ सरद-बारिधर=शरत्काल के मेघ । धौल— धवल=श्वेत । नौल—नवल=सुंदर ।

महलनि ऊपर जहँ बने कंचन-कलस अनूप।
निज प्रभानि सौं करत हैं गगन पीत अपनुरू[1] ॥ ९ ॥
जहँ बिमान-बनितान के, स्रमजल हरत अनूप।
सौध-पताकनि के बसन, होइ बिजन अनुरूप ॥१०॥
बीनाबेनु-निनाद मृग मोहि, अचल कर चंद।
सौध-सिखर ऊपर[2] जहाँ, दंपति करत अनंद ॥ ११ ॥
जहाँ छहौं ऋतु मैं मधुर सुनि मृदंग मृदु सोर।
संग ललित ललनानि के, नृत्य करत गृह मोर ॥ १२ ॥
मरकत, लाल, प्रबाल, मनि, मुकुत, हीर अवदात।
ललित राजपथ मैं जहाँ, जरकस बसन बिकात ॥ १३ ॥
मद जल बरषत भूमि के जलधर सम मातंग।
बिना परनि के खग जहाँ सुंदर[3] तरलि तरंग ॥ १४ ॥
सदा[4] प्रफुल्लित फलित जहँ द्रुम बेलिन के बाग।
अलि कोकिल कलधुनि सुनत[5], लहत स्रवन अनुराग ॥ १५ ॥
कमल, कुमुद,[6] कुबलयन के परिमल मधुर पराग।
सुरभि-सलिल पूरे जहाँ, बापी कूप तड़ाग ॥ १६ ॥
सुक, चकोर, चातक, चुहिल[7], कोक, मत्त कलहंस।
जहँ तरबर सरवरन के लसत ललित अवतंस ॥ १७ ॥
अक्षयबट बालक-उदर ज्यौं संसार समाय[8]।
सकल जगत-पानिप रह्यौ बूँदी मैं ठहराय[9] ॥ १८ ॥
तामैं प्रतिबिंबित मनौं, संपतिजुत सुरलोक।
घर-घर नर-नारी लसैं दिब्य रूप के ओक ॥ १९ ॥

---

१ पीत गंग तल रूप, २ ऐसे, ३ चंचल, ४ सरस, ५ करत, ६ कुंद, ७ चडुल, ८ अमाय, ९ त्यों बूँदी मैं आय।

छं० नं० १० सौंध…अनुरूप = महलों पर जो पताकाएँ फहरा रही हैं वे पंखे का काम करती हैं। छं० नं० १३ जरकस = बहुमूल्य। छं० नं० १९ ओक = समूह।

चंद्रमुखिन के भौंह जुग, कुटिल कठोर उरोज।
बानिन सौं मन कौं जहाँ मारत एक मनोज ॥ २० ॥
जहाँ चित्त-चोरी करै मधुर-बदन-मुसकानि।
रूप ठगत हैं दृगन कौं और न दूजो जानि ॥ २१ ॥
ता नगरी को प्रभु बड़ो हाड़ा सुरजनराव।
रच्यो एक सब गुनिन को बर बिरंचि समुदाव ॥ २२ ॥

## नृपवंश-वर्णन

एक धर्म[1] गृह खंभ जंभरिपु-रूप अवनि पर;
एक बुद्धि गंभीर धीर बीराधिबीरबर।
एक ओज[2] अवतार सकल सरनागतरच्छक;
एक जासु करबाल निखिल[3] खलकुल[4] कहँ तच्छक।
'मतिराम' एक दातानिमनि जगजस अमल प्रगट्टियउ;
चहुवानबंस-अवतंस इमि एक राव सुरजन भयउ ॥ २३ ॥
दान समै गनै धन तृन सों कुबेर हू को,
तनक सुमेरु महादानि ऊँचे मन को;
पृथु सों प्रथित[5] पृथ्वी प्रबल प्रतापवंत,
प्रभु पुरहूत सों प्रगट पूरे पन को।
'मतिराम' कहै बैरी-बारन बिदारिबे कौं,
रूप धरें राजै मृगराज रनबन को;
दुरजनबधू-उरजन को सिंगारहर,
ऐसो जस गावैं सुरजन सुरजन को ॥ २४ ॥

---

१ धरमु, २ भोज, ३ सकल, ४ अरिकुल, ५ पृथीप।

छं० नं० २३ जंभरिपु=इंद्र। करबाल=तलवार। निखिल=सब। प्रगट्टियउ=प्रकट किया। अवतंस=सूर्य। छं० नं० २४ प्रथित=स्थित। पुरहूत=इंद्र। दुरजनबधू···सिंगारहर=खलों की स्त्रियों के योवन श्रृंगार को नष्ट करनेवाला है अर्थात् उनको सौभाग्यहीन बनानेवाला है।

भयो भोज सुरजन-तनै अतुल ओज[1] की खानि।
हिंदुन की राखी सरम निज मूँछन मैं आनि ॥ २५ ॥
जेते ऐंड़दार दरबार[2]-सिरदार सब,
ऊपर प्रताप दिल्लीपति को अभंग भो ;
'मतिराम' कहै करवार के कसैया केते[3],
गाड़र-से मूड़े जग हाँसी कौ प्रसंग भौ।
सुरजन-सुत रज-लाज-रखवारो एक,
भोज ही तैं साहि को हुकुम-पग पंग भौ ;
मूँछनि सौं राव मुख लाल रंग देखि मुख,
औरनि को मूँछनि बिना ही स्याम रंग भौ ॥ २६ ॥
बंस-बारिनिधि-रतन भौ रतन भोज को नंद।
साहनि सौं रन-रंग मैं जीत्यौ बखतबिलंद ॥ २७ ॥
बिगर हथ्यारन हजूर आइबे को न,
हुकुम मान्यौं दिल्लीपति आलम पनाह को ;
'मतिराम' कहै दल दक्खिनी समेत,
साहिजहाँ सो हटायो बीर बारिधि उछाह को।
भोज को सपूत भयो फौज को सिंगार अति[4],
ओज को दिनेश दुरजन दिलदाह को ;
रावरतनेश कर ओट राख्यो कर वार[5],
करि वार ओट राख्यौ कोट पातसाह को ॥ २८ ॥

---

१ योग, २ जेते ये उदार दरबार, ३ गहि, ४ अरु, ५ बार।

छं० नं० २६ करवार के कसैया=तलवार बाँधनेवाले। गाड़र=भेड़। रज-लाज=रजपूती की हया, क्षत्रियोचित शौर्य। हुकुम-पंग पंग भौ=आज्ञा की अवज्ञा की गई, हुक्म नहीं माना गया। छं०नं० २७ बंस···नंद=वंश रूपी समुद्रमें भोजराजा का पुत्र रत्नसिंह एक रत्न के समान हुआ। बखतबिलंद=ऊँचा इक़बाल। छं०नं०२८ आलम पनाह=संसार का आश्रयदाता। करि वार=वार करके, हमला करके। करवार=तलवार।

भयो राव रतनेस को गोपीनाथ कुमार।
सुजस अपार बखानियै, दान-कृपान-उदार ॥ २९॥
संगर में सिंह-सम कीने करिबर सूर,
पुर के निवासी सूर सत्रुन के साथ के;
कहै 'मतिराम' गज-गाँव दै निवाजि कीनें,
सकल निहाल जे गवैया गुन-गाथ के।
राव रतनेस के कुमार के सुजस फैलि,
रहे पुहुमी मैं ज्यों प्रबाह गंग-पाथ के ;
रीझ-खीझ-मौज-फौज-दान औ कृपान ऊँचे,
जगत बखानैं दोऊ हाथ गोपीनाथ के॥ ३० ॥
गोपीनाथ-तनै भयो, पानिप-पारावार।
सत्रुसाल[1] छितिपालमनि[2] छत्र धर्म-अवतार ॥ ३१ ॥
पंडित-सुकबि-भाट-चारन को गुन
समुझैया सावधान सदा सुजस बिधान मैं ;
कबि[3] 'मतिराम' जाको तेजपुंज-दिनकर,
दुज्जन को दाहकर दस हूँ दिसान मैं।
गोपीनाथ-नंद चित चाही बकसीसनि सौं,
जाचक धनेस[4] कीनें सकल जहान मैं ;
ज्ञान मैं दिवान सत्रुसाल सुरुगुरु,
साहिबी मैं सुरपति, सुर-तरबर दान मैं ॥ ३२ ॥
औरंग दारा जुरे दोउ जुद्ध[5], भए भट क्रुद्ध[6] बिनोद बिलासी;
मारू बजै 'मतिराम' बखानैं भई, अति अस्त्रनि की बरखा-सी।

---

१ छत्र, २ छिति, ३ कहै, ४ जनेस, ५ जंग, ६ युद्ध।

छं० नं० २९ दान-कृपान-उदार=तलवार का दान देने में उदार अर्थात् जबर्दस्त योद्धा। छं० नं० ३२ दुज्जन=दुर्जन। ज्ञान मैं···दान मैं=दीवान क्षत्रसाल ज्ञान में बृहस्पति, ऐश्वर्य में इंद्र और दान देने में कल्प वृक्ष के समान थे।

नाथ-तनै तिहिं ठौर भिरचौ, जिय जानि कै छत्रिन कौं रन कासी;
सीस भयो हर हार सुमेरु, छता[1] भयो आपु सुमेरु को बासी।।३३।।

सत्रुसाल सुत सत्य मैं, भावसिंह भूपाल ।
एक जगत मैं जगत है, सब हिंदुन की ढाल ।।३४।।

तिमिर तुलति तुरकान प्रबल दिसि बिदिस प्रगट्टत ;
चलत पंथ पंथीन धरम स्त्रुति[2] करम निघट्टत ।
लखत न लोचन[3] लोक अवनिपति मोह नींद रस ;
धरनि बलय सब करत जानि[4] कलिकाल आप बस ।
'मतिराम' तेज अति जगमत
भावसिंह भूपाल महँ;
दिनकर दिवान दिन-दिन उदित—
करत सुदिन सब जगत[5] कहँ ।।३५।।

परम प्रबीन धीर धरमधुरीन दीन
बंधु सदा जाकी परमेसुर मैं मति है ;
दुज्जन बिहाल करि, जाचक निहाल करि,
जगत मैं कीरति जागई जोति अति है ।
राव सत्रुसाल को सपूत पूत भावसिंह,
'मतिराम' कहै जाहि साहिब्री फबति है ;
जानपति, दानपति, हाड़ा हिंदुवानपति,
दिल्लीपति-दलपति बलाबंधपति है ।।३६।।

---

१ सता, २ सत, ३ लोचननि, ४ रजनि, ५ संसार ।

छं० नं० ३३ नाथ-तनै=गोपीनाथ के पुत्र छत्रसाल । सीस··· बासी=छत्रसालजी का मुंड महादेवजी की धारण की हुई मुंडमाला में सुमेरु गिना गया और स्वयं छत्रसालजी को स्वर्ग प्राप्त हुआ । छं० नं० ३५ निघट्टत=मिटाता है । छं० नं० ३६ जानपति=ज्ञानपति अथवा सुजानपति । बलाबंधपति=अड़ाबेला-नामक पर्वत-माला का स्वामी ।

मौजन सों 'मतिराम' कहै कबि लोगन
कौं जिमि भोज बढ़ावै ;
रोस किए रनमंडल मैं खल-देह की
खालनि भूमि बढ़ावै ।
रीझ हू खीज मैं राव सता-सुत
कीरति मैं अति जोत चढ़ावै ;
भाऊ दिवान गुरू सब भूपर
भूपन दान कृपान पढ़ावै ॥३७॥

भावसिंह की रीझ कौं, कविता भूषन-धाम ।
ग्रंथ सुकबि 'मतिराम' यह कीनौं ललितललाम ॥३८॥

## उपमा-लक्षण

जाको बर्नन कीजिए, सो उपमेय प्रमान ।
जाकी समता दीजिए, ताहि कहत उपमान ॥३९॥
जहाँ बरनिए दुहनि की सम छबि को उल्लास ।
पंडित कबि 'मतिराम' तहँ उपमा कहत प्रकास ॥४०॥

## उदाहरण

एक रजपूत है दिवान भावसिंह जाको,
जंग जुरैं चौगुनो चढ़त चित चाव मैं ;
सत्रुसाल-नंद को सुजस 'मतिराम' यातैं,
फैलत महीपति-समाज समुदाव मैं ।
दिल्ली के दिनेस के प्रचंड तेज आँच लागे,
पानिप रह्यो न काहू भूपति तलाव मैं ;

---

छं० नं० ३७ दान कृपान पढ़ावै=युद्ध करना सिखलाता है ।
छं० नं० ४० उल्लास=व्यंग्य-मर्यादा के विना जो प्रकट हो ।

ऐसे सब खलक तैं सकल सकिलि रही,
राव मैं सरम जैसैं सलिल दरयाव मैं ॥४१॥

प्रानपियारो मिल्यो सपने मैं परी
जब नै सुक नींद निहोरें ;
कंत को आइबो त्यौं ही जगाय सखी
कहे बैन पियूषनिचोरें।
यों 'मतिराम' भयो हिय मैं सुख
बाल के बालम सौं दृग जोरें ;
ज्यौं पट मैं अति ही चटकीलो चढ़ि
रँग तीसरी बार के बोरें ॥४२॥*

## पूर्णोपमा-लक्षण

बाचक अरु उपमेय जहँ, साधारन उपमान।
पूरन उपमा कहत हैं, तहँ 'मतिराम' सुजान ॥४३॥

## उदाहरण

आलस बलित कोरैं काजल-कलित 'मति-
राम' वै ललित अति पानिप धरत हैं ;
सारस सरस सोहैं सलज सहास,
सगरब सबिलास ह्वै मृगनि निदरत हैं।
बरुनी सघन बंक तीछन कटाछ बड़े,
लोचन रसाल उर पीर ही करत हैं;

---

छं० नं० ४१ समुदाव=समुदाय, समूह। दिल्ली···तलाव=दिल्लीश्वररूप प्रचंड सूर्य के ताप से संतप्त राजारूप सरोवरों में आब (पानिप) निःशेष है। खलक=संसार। दरयाव=समुद्र।

* देखो रसराज उदाहरण प्रौढ़ा आगतपतिका।

गाढ़े ह्वै गड़े हैं न निसारे निसरत,
मैन-बान से बिसारे न बिसारे बिसरत हैं ॥४४॥†
भौंह कमान, कटाच्छ सर, समर-भूमि बिचलैं न ।
लाज तजे हू दुहुनि के, सलज सूर-से नैन ॥४५॥

## लुप्तोपमा-लक्षण

होत एक द्वै तीन कौं, इन चारिहु मैं लोप ।
तहाँ होत लुप्तोपमा, बरनत कबि मति-ओप ॥४६॥

## उदाहरण

सत्ता को सपूत भावसिंह भूमिपाल जाकी,
कित्ति जौन्ह करत जगत चित चाव है ;
कबिन को 'मतिराम' कामतरु ऐसो कर,
अंगद को ऐसो रन मैं अडोल पाँव हैं ।
चंद कैसी जोत, चंडकर-जैसो तेज पुर-
हूत-कैसो पुहुमी मैं प्रगट प्रभाव है ;
अरजुन पन, मुनि मन, धनपति धन,
जगपति तन, मृगपति रन राव है ॥४७॥

## मालोपमा-लक्षण

जहाँ एक उपमेय कौं होत बहुत उपमान ।
तहाँ कहत मालोपमा, कबि 'मतिराम' सुजान ॥४८॥

---

छं० नं० ४५ समर भूमि=रणभूमि, प्रेम (समर=स्मर) स्थल । सूर=वीर । छं० नं० ४७ सत्ता=छत्रसाल । कित्ति=कीर्ति, यश । चंडकर=सूर्य । पुहुमी=पृथ्वी । पन=प्रण । मृगपति=सिंह ।

† देखो रसराज उदाहरण स्मृति ।

**उदाहरण**

तेज-निधाननि मैं रबि ज्यौं, छबिवंतन मैं
बिधु ज्यौं छवि छाजै ;
सैलनि मैं ज्यौं सुमेर लसै, बर बृक्षनि
मैं कलपद्रुम साजै ।
देवनि मैं 'मतिराम' कहै मघवा जिमि[1]
सोहत सिद्ध समाजै ;
राव सता-सुत भाव दिवान जहान के
राजनि मैं इमि राजै ।।४९।।

रूपजाल नँदलाल के, परि करि बहुरि छुटैं न ।
खंजरीट-मृग-मीन-से, ब्रजबनितन के नैन ।।५०।।

**रसनोपमा-लक्षण**

जहाँ प्रथम उपमेय सो, होत जात उपमान ।
तहाँ कहत रसनोपमा, कबि 'मतिराम' सुजान ।।५१।।

**उदाहरण**

काहु को न बड़ो कुल, काहू को न बड़ो भाग,
देखे बर[3] भूमिपाल सकल जहान के ;
काहू को न बड़ो हियो, काहू को न बड़ो हाथ,
काहू के न बड़े हाथी सुकबि बखान के ।
कहै 'मतिराम' सब राजत अनूप गुन,
राव भावसिंह बलाबंध सुलतान[4] के ;
बंस सम बखत बखत, सम ऊँचो मन,
मन सम कर, कर सम करी दान के ।।५२।।

---

१ सम, २ सदा जै, ३ बड़े, ४ सुरतान ।

राव=राव भावसिंह । छं० नं० ४९ बिधु=चंद्रमा । मघवा=इंद्र ।
सता-सुत=छत्रसाल के पुत्र । छं० नं० ५० खंजरीट=खंजन ।

### अनन्वय-लक्षण

जहाँ एक ही बात कौं, उपमेयो उपमान।
तहाँ अनन्वय कहत हैं, कवि 'मतिराम' सुजान ॥५३॥

### उदाहरण

सुरजन कैसी सुरजन हीं में साहिबी है,
भोज कैसी भोज में अकड़[1] बड़ भाल मैं ;
रतनेस कैसी रतनेस मैं कहत 'मति-
राम' करतूति जीति जाके करबाल मैं।
गोपीनाथ कैसी गोपीनाथ मैं सपूती भई,
सत्रुसाल कैसी रजपूती सत्रुसाल मैं ;
भूमि सब[2] देखी और काहू मैं[3] न पेखी छबि,
भावसिंह कैसी भावसिंह भूमिपाल मैं ॥५४॥

### उपमेयोपमान-लक्षण

जहाँ होत है परसपर, उपमेयो उपमान।
तहँ उपमेयोपमा कहि, बरनत सुकबि सुजान ॥५५॥

### उदाहरण

बारन ते बकसै जिनकी समता न लहै बड़ि बिंध्य समूचो ;
कित्ति सुधा दिगभित्ति पखारत चंद-मरीचिन को करि कूचो।
राव सता-सुत कौं 'मतिराम' महीपति क्यौं करि और पहूँचो;
भूपर भाऊ भुवप्पति को मन सो कर औ कर सो मन ऊँचो ॥
५६॥

---

१ अगड़, २ बर, ३ ऐसी और मैं।

छं नं० ५६ बिंध्य समूचो=पूरा बिंध्याचल पर्वत। कित्ति सुधा··· कूचो=कीर्त्तिरूपी सुधा चंद्र-किरणों की कूची बनाकर उससे दिशारूपी

### प्रतीप-लक्षण

जहँ प्रसिद्ध उपबर्न[1] कौ पलट कहत उपमेय ।
बरनत तहाँ प्रतीप हैं कवि जन जगत अजेय ।।५७।।

### उदाहरण

जाकी[2] खीज[3] भूपति भिखारी से निहारे होत,
भूप से भिखारी जाकी रीझि पै सराह की;
नृपति को थप्पन उथप्पन समर्थ सत्रु,
साल-सुत करै करतूति चित चाह की।
कहै 'मतिराम' फली चहूँ चक्क आन,
चहुवान-कुल-भानु भावसिंह नरनाह की ;
राव सरिवर उमराव कैसे पावैं पात-
साह सरि पावै बलाबंध पातसाह की ।।५८।।

### द्वितीय प्रतीप-लक्षण

जहाँ और उपमान[4] लहि, बर्न्य अनादर होय ।
तहाँ प्रतीपहि कहत हैं, कबि-कोबिद सब[5] कोय ।।५९।।

### उदाहरण

सागर मैं गहराई, मेरु मैं उचाई रति-
नायक मैं रूप की निकाई निरधारिए ;
दान देवतरु मैं, सयान सुरगुरु मैं,
प्रसाद गंगनीर मैं, सु कैसे कै बिसारिए।

---

१ उपमान, २ के, ३ खीझे, ४ उपमेय, ५ जन ।

दीवालों को पोतती है अर्थात् कीर्ति-धवलता दिग्दिगंत व्याप रही है। सुधा=अमृत, चूना । भुवप्पति=भूपति, राजा । छं० नं० ५८ थप्पन-उथप्पन=बनाने और बिगाड़ने का काम । रति-नायक=काम ।

तरनि मैं तेज बरनत 'मतिराम' जोति,
　　जगमगै जामिनीरमन मैं बिचारिए ;
राव भावसिंह कहा तुम ही बड़े हौ जग,
　　रावरे के गुन और ठौर हू निहारिए ॥६०॥

### तृतीय प्रतीप-लक्षण

जहाँ अनादर आन को, उपाबर्न्य[1] उपमेय ।
बरनत तहाँ प्रतीप हैं, कोऊ सुकबि अजेय ॥६१॥

### उदाहरण

जलधर छोड़ि गुमान कौं, हौं ही जीवन-दानि ।
तोसो ही[2] पानिप भर्यौ, भावसिंह को पानि ॥६२॥

### चतुर्थ प्रतीप-लक्षण

जहाँ बर्न्य सों और को उपमा बचन न होय ।
ताहू[3] कहत प्रतीप हैं, कबि-कोबिद सब कोय ॥६३॥

### उदाहरण

बिक्रम मैं बिक्रम, धरम-सुत धरम मैं,
　　धुंधमार धीर मैं, धनेस वारौं धन मैं ;
'मतिराम' कहत प्रियब्रत प्रताप मैं,
　　प्रबल बल पृथु, पारथहि वारौं पन मैं ;
सत्रुसालनंद रैंयाराव भावसिंह आजु,
　　मही के महीप सब वारौं तेरे तन मैं ;
नल वारौं नैननि मैं, बलि वारों बैननि मैं,
　　भीम वारौं भुजनि मैं, करन करन मैं ॥६४॥

---

१ पापबर्न्य, २ है, ३ को ।

छं० नं० ६० रतिनायक=काम । तरनि=सूर्य । जामिनीरमन=चंद्रमा । छं० नं० ६२ जलधर=मेघ । जीवन-दानि=जल देने वाला । छं० नं० ६४ धरम-सुत=युधिष्ठिर । पारथ=अर्जुन । करन=कर्ण ।

## पंचम प्रतीप-लक्षण

कहा कछु न उपमान को, यौं जहँ करत बखान ।
तहाँ प्रतीपहि कहत हैं, कोऊ कबि सज्ञान ॥६५॥

## उदाहरण

दिन-दिन दीने दूनी संपति बढ़त जाति,
ऐसो याको कछू कमला को बर बर है ;
हेम, हय, हाथी, हीर बकसि अनूप जिमि,
भूपनि को करत, भिखारिन को घर है ।
कहै 'मतिराम' और जाचक जहान सब,
एक दानि सत्रुसालनंदन को कर है ;
राव भावसिंहजू के दान की बड़ाई देखि,
कहा कामधेनु है, कछू न सुरतरु है ॥६६॥
कहा दवागनि के पियें, कहा धरें गिरि धीर ।
बिरहानल मैं जरत ब्रज, बूड़त लोचन नीर ॥६७॥

## रूपक-लक्षण

बरनत बिषयी विषय कों[1], करि अभिन्न, तद्रूप ।
अधिक, हीन, सम उक्ति[2] सों, रूपक त्रिबिध अनूप ॥६८॥

---

१ जहँ बरनत है वस्तु को, २ उकुति ।

छं० नं० ६६ कमला को बर बर है—लक्ष्मी का आशीर्वाद है । छं० नं० ६७ भावार्थ—हे व्रजराज आप एक बार दावानल पान कर चुके हैं और इंद्र के कोप की परवा न करके आपने गोवर्द्धन गिरि को भी धारण कियाथा । पर वह सब तो हो चुका । उससे अब क्या होता जाता है । इस समय तो व्रजमंडल गोपियों के विरहताप में जला जाता है और उनके असीम अश्रु-प्रवाह में डूबा जाता है। इससे रक्षा कीजिए तो आपके पूर्व वीरत्व की बात समझें ।

## समोक्ति अभिन्न-रूपक

### उदाहरण

मौज-दरियाव राव सत्रुसाल तनै जाको,
जगत मैं सुजस सहज सतिभान है ;
बिबुध-समाज सदा सेवत रहत जाहि,
जाचकनि देत जो मनोरथ को दान है।
जाके गुन-सुमन-सुबास ते मुदित मन,
साँच 'मतिराम' कबि करत बखान हैं ;
जाकी छाँह बसत बिराजै ब्रजराज यह,
भावसिंह सोई कलपद्रुम दिवान है।। ६९ ।।

## हीनोक्ति अभिन्न-रूपक

### उदाहरण

महादानि जाचकन कौं, भाऊ देत तुरंग।
पच्छनि बिगिर बिहंग हैं[1], सुंडन बिगिर मतंग ।। ७० ।।

## अधिकोक्ति अभिन्न-रूपक

### उदाहरण

जंग मैं अंग कठोर महा मदनीर झरै झरना सरसे हैं ;
झूलनि रंग घने 'मतिराम' महीरुह फूल प्रभा निकसे[2] हैं।
सुंदर सिंदुरमंडित कुंभनि गैरिक शृंग उतंग लसे हैं ;
भाऊ दिवान उदार अपार सजीव पहार करी बकसे हैं ।।
७१ ।।

---

१ जे, २ प्रभानि फँसे।

छं० नं० ७० पच्छनि···मतंग=भावसिंह के दिए घोड़े विना परों के पक्षी और विना सूँड़ के हाथी के समान हैं। छं० नं० ७१ महीरुह=वृक्ष। सिंदुरमंडित कुंभ=सिंदूर लगे हुए मस्तक। गैरिक शृंग=गेरू की लाल चोटियाँ।

## समोक्ति तद्रूप-रूपक

### उदाहरण

छाँह करैं छितिमंडल कौं सब ऊपर यौ 'मतिराम' भए हैं ;
पानिप कौं सरसावत, हैं सगरे[1] जग के मिटि ताप गए हैं ।
भूमि-पुरंदर भाऊ के हाथ पयोद नहीं बर काज ठए हैं ;
पंथिन के पथ रोकिबि कौं घने[2] बारिद बृंद बृथा उनए हैं ।।
७२ ।।

## हीनोक्ति तद्रूप-रूपक

### उदाहरण

बिप्रनि के मंदिरन तजि करत ताप सब ठौर ।
भावसिंह भूपाल को तेज-तरनि यह और ।। ७३ ।।

## अधिकोक्ति तद्रूप-रूपक

### उदाहरण

दूरि भयो अधरम अंधकार अति[3] सब,
मुदित निहारि[4] द्विज चक्कनि को गोत है ;
बैरिबधू-बदन कलानिधि मलीन भयो,
सकल सुखानौ पर पानिप को सोत है ।
कहै 'मतिराम' राव सत्रुसालनंदन को,
प्रबल प्रताप पुंज आतप उदोत है ;
भावसिंह भानु बलाबंधु को दिवान तपै,
आठऊँ[5] फहर दुपहर दिन होत है ।। ७४ ।।

---

१ सिगरे, २ घन, ३ दूरि भई अधरमिनी अब अँधियारी, ४ रौं, ५ हूँ ।

छं० नं० ७२ भूमि-पुरंदर=पृथ्वी के इंद्र । उनए=उठे । छं० नं० ७३ 'ब्रिप्रनि के मंदिरन तजि' से अभिप्राय है कि भावसिंह ब्राह्मणों पर कोप नहीं करते थे । छं० नं० ७४ द्विज-चक्क=ब्राह्मणरूप चक्रवाक या पक्षी चक्रवाक ।

## परिणाम-लक्षण

बिषयी-बिषय अभेद सौं, जहाँ करत कछु काज ।
बरनत तहँ परिनाम हैं, कबि-कोबिद-सिरताज ॥ ७५ ॥

## उदाहरण

बाजत नगारे जहाँ, गाजत गयंद तहाँ,
सिंह-सम कीनो बीर संगर बिहार हैं ;
कहै 'मतिराम' कबि लोगनि कौं रीझि करि,
दीने ते दुरद जे चुवत मदधार हैं ।
सत्रुसालनंद राव भावसिंह तेग त्याग,
तोसे और औनितल आज न उदार हैं ;
हाथिन बिदारिबे कों हाथ हैं हथ्यार तेरे,
दारिद बिदारिबे कों हाथिए हथ्यार हैं ॥ ७६ ॥

## द्विविध उल्लेख-लक्षण

कै बहुतै कै एक जहँ, एकहि को उल्लेख ।
बहुत करत उल्लेख तहँ, कहत सुकबि सबिसेख ॥ ७७ ॥

## प्रथमोदाहरण

कबिजन कलपद्रुम कहैं, ज्ञानी ज्ञान-समुद्र ।
दुरजन के गन कहत हैं, भावसिंह रन-रुद्र ॥ ७८ ॥

## द्वितीयोदाहरण

सत्ता को सपूत राव संगर को सिंह सो है,
जैतवार जगत करेरी किरवान को ;

---

छं० नं० ७६ औनितल=अवनीतल, पृथ्वी पर । हाथिन···हथ्यार= भावसिंह ऐसा शक्तिमान् है कि अपनी भुजाओं के बल से हाथी मार डालता है; और लोगों की दरिद्रता को हाथियों का दान देकर नष्ट कर डालता है ।

कहै 'मतिराम' अवलंब राजै धरम को,
महोदधि मरजाद मेरु परिमान को।
कीरति की कौमुदी सु छाई छिति छोरनि लौं,
बिमल कलानिधि है कुल चहुवान को;
दानि-कलपद्रुम सुजानमनि भावसिंह,
भानु भूमितल को दिवान हिंदुवान को ॥ ७९ ॥

## स्मृति-भ्रम-संदेह-लक्षण

एक बस्तु लखि आन को, सुमरन-भ्रम-संदेह।
बरनत भूषन तीन बिधि, जे कबिजन मति-गेह ॥ ८० ॥

## स्मृति-उदाहरण

सोय संग सुख, जागि दुख लहि समुझ्यो निरधार।
छीन पुन्य सुरलोक ते, लेत अवनि अवतार ॥ ८१ ॥

## भ्रम-उदाहरण

उँजियारी मुख-इंदु की परी उरोजनि आनि।
कहा अँगोछति मुगुध तिय, पुनि-पुनि चंदन जानि ॥ ८२ ॥

---

छं० नं० ७९ जैतवार=जीतनेवाला। महोदधि मरजाद=मर्यादा-रक्षा में समुद्रवत्। मेरु परिमान=प्रमाण या परिमाण में सुमेरु पर्वतवत्। छं० नं० ८१ भावार्थ—स्वप्न में संयोग-सुख हुआ, जगने पर वह सुख जाता रहा और दुःख हुआ। यह स्थिति ऐसी समझ पड़ने लगी मानो पहले स्वर्ग में निवास (स्वप्न-संयोग-अवस्था) था, और फिर पुण्य क्षीण हो जाने पर इस पृथ्वी पर अवतार लेना पड़ा। स्वप्न-संयोग स्वर्ग-निवास के सुख के समान था और जगने पर वियोग पाप-पूर्ण मृत्युलोक के निवास के तुल्य है। छं० नं० ८२ मुगुध तिय=मुग्धा नायिका, भोली स्त्री।

आभा तरिवन लाल की परी कपोलनि आनि।
कहा छपावति चतुर तिय कंत-दंत-छत जानि ॥ ८३ ॥*

मान कियो सपने मैं सुहागिन भौंहैं चढ़ीं 'मतिराम' रिसौंहैं ;
बातैं बनाय मनाय लई मनभावन कंठ लगाय हसौंहैं।
एते अचानक जागि परी सुख ते अँगिरात उठी अलसौंहैं ;
लालन के लखि लोचन लाज ते होत न बाल के लोचन सौंहैं ॥ ८४ ॥

## संदेह-उदाहरण

परचि[1] परै नहिं अरुन रँग, अमल अधरदल माँझ।
कैधौं फूली दुपहरी, कैधौं फूली साँझ ॥ ८५ ॥

बानी को बसन, कैधौं बात के बिलास डोलै,
कैधौं मुखचंद चारु-चंद्रिका प्रकास है ;
कबि 'मतिराम' कैधौं काम को सुजस कै ?
पराग-पुंज प्रफुलित-सुमन सुबास है।
नाक नथुनी के गजमोतिन की आभा कैधौं ?
देहवंत प्रगटित हिए को हुलास है ;
सीरे करिबे कों पियनैन घनसार कैधौं ?
बाल के बदन बिलसत मृदु हास है ॥ ८६ ॥

## शुद्धापह्नुति-लक्षण

औरै को आरोप करि, साँच छपावत धर्म।
शुद्धापह्नुति कहत हैं, जे प्रबीन कबिकर्म ॥ ८७ ॥

---

१ बरनि।

छं० नं० ८५ दुपहरी=गुल दुपहरी। फूली साँझ=संध्या की लालिमा फैली है।

*देखो रसराज उदाहरण परिहास।

### उदाहरण

पारावार पीतम कों प्यारी ह्वै मिली है गंग ,
बरनत कोऊ कबि कोबिद निहारि कै ;
सो तो मतो 'मतिराम' के न मनमानै निज ,
मति सौं कहत यह बचन बिचारि कै ।
जरत बरत बड़वानल सों बारिनिधि ,
बीचिनि के सोर सौं जनावत पुकारि कै ;
ज्यावति बिरंचि ताहि प्यावत पियूष निज,
कलानिधि मंडल कमंडल तैं ढारि कै ।। ८८ ।।

### हेत्वपह्नुति-लक्षण

युक्ति-सहित 'मतिराम' जहँ शुद्धापह्नुति होय ।
हेतु अपह्नुति कहत हैं, तहाँ सुकबि सब कोय ।। ८९ ।।

### उदाहरण

बालबदन-प्रतिबिंब बिधु, उयो रह्यो तिहि[1] संग ।
उयो रहत अब रजनि दिन, तपन तपावत अंग ।। ९० ।।

### पर्यस्तापह्नुति-लक्षण

धर्म और मैं राखिए, धर्मी साँचु छपाय ।
परजस्तापह्नुति कहत, ताहि बुद्धि सरसाय ।। ९१ ।।

---

१ उदित बिंब रह्यो ।

छं० नं० ८८ पारावार=समुद्र । जरत बरत⋯ढारि कै=समुद्र बड़वानल के विषम संताप से झुलसा जाता है और अपने इस कष्ट को प्रकट करने के लिये तरंगमालाओं का शोर करता है अर्थात् तरंगों के उठने में जो शब्द होता है वह मानो संतप्त समुद्र अपना दुःख जताने को शोर कर रहा हो । इस शब्द को सुनकर ब्रह्माजी अपने चंद्रमा-कमंडलु को उठा लेते हैं और उससे अमृत ढालकर समुद्र को पिलाते हैंऔर उसके जीवन की रक्षा करते हैं । इस प्रकार ब्रह्मा ने अपने चंद्र-रूपी कमंडलु से जो सुधा-धारा बहाई है वही गंगाजी हैं ।

**उदाहरण**

कोमल कमलन से कहैं, तिन्हैं न नैक सयान।
होत पार लागत[1] हियै, नैन मैन के बान ॥ ९२ ॥

**भ्रांत्यपह्नुति-लक्षण**

जहाँ और संका भए,[2] करत झूठ भ्रम दूरि।
भ्रांताह्नुति कहत हैं, तहाँ सुकबि मति भूरि ॥ ९३ ॥

**उदाहरण**

सेवत हैं बिबुधै, 'मतिराम' सदा गुरु-बैन प्रमान कै मान्यौ ;
कोप किए सब भूतल के अरि भूभृत पक्षनि को गन भान्यौ।
पानिप पूरन बारिद हाथनि ताप रह्यो जग मैं जस ठान्यौ ;
तैं समुझे पुरहूत के रूपहि मैं प्रभु भाऊ दिवान बखान्यो ॥ ९४ ॥

**छेकापह्नुति-लक्षण**

जहाँ और की संक ते साँच छपावत बात।
छेकापह्नुति कहत हैं, तहाँ बुद्धि अवदात ॥ ९५ ॥

**उदाहरण**

ओठ खंडिबे कौं अरचौ मुख-सुबास-रस-रत्त।
स्यामरूपनँदलाल अलि, नहिं अलि,अलि उनमत्त ॥ ९६ ॥
पावस भीति बियोगिनि बालनि, यौं समुझाय सखी सुख साजैं;
जोति जवाहिर की 'मतिराम,' नहीं सुर-चाप छिनौछबि छाजैं।

---

१ लागे, २ की शंक ते।

छं० नं० ९४ गुरु=विद्यादान करनेवाला, बृहस्पति । बिबुधै =पंडित, देवता। भूभृत=राजा, पर्वत । पक्षनि=पक्षपाती, पर। छं० नं० ९६ अलि का प्रयोग तीन बार हुआ है, प्रथम दो बार, उसका अर्थ सखी है और अंतिम बार भ्रमर।

दंत लसैं बक पाँति नहीं, धुनि दुंदुभी की, न घने घन गाजैं;
रीझि कै भाऊ नरिंद दिए कबिराजनि के गजराज बिराजैं ॥
९७ ॥

## छलापह्नुति-लक्षण

जहँ छल आदिक पदनि सौं, साँच छपावत बात ।
तहँ छलपह्नुति कहत हैं, कबिजन मति अवदात ॥ ९८ ॥

## उदाहरण

सुंदरिबदनि राधे सोभा को सदन तेरो,
बदन बनायो चारिबदन बनाय कै;
ताकी रुचि लैन कौं उदित भयो रैनपति,
मूढ़मति राख्यो निजकर बगराय कै।
'मतिराम' कहै निसिचर चोर जानि याहि,
दीनी है सजाइ कमलासन रिसाय कै;
रातौं दिन फेरै अमरायल के आस पास,
मुख मैं कलंक मिसि कारिख लगाय कै ॥ ९९ ॥

## उत्प्रेक्षा-लक्षण

जहँ कीजे संभावना सो उत्प्रेक्षा जानि ।
बस्तु-हेतु-फल-रूप ते ताको त्रिबिधि बखानि ॥ १०० ॥
एक उक्तबिषया कही, अनुक्तबिषया और ।
बहुरि भेद द्वै बस्तु मैं, जानहु कबि-सिर-मौर ॥ १०१ ॥
एक सिद्धविषया कही, असिद्धबिषया और ।
भेद-हेतु-फल दुहुनि मैं द्वै कहियत मतिदौर ॥ १०२॥

---

छं० नं० ९९ चारिबदन=चतुर्मुख, ब्रह्मा। बनाय कै=अच्छी प्रकार से । रुचि=शोभा । कर बगराय कै=किरणें फैलाकर । कमलासन=ब्रह्मा । छं० नं० १०२ मति-दौर=बुद्धि-विस्तार ।

## उक्तविषया वस्तूत्प्रेक्षा

### उदाहरण

बासव की राजै रुचि ललित बसंत खेल,
खेलत दिवान बलाबंध सुलतान मैं ;
कहै 'मतिराम' कबि मृगमद पंक छबि,
छावत फुलेल औ गुलाल आपगान मैं।
कुंकुम गुलाल घनसार औ अबीर उड़ि,
छाय रहे सघन अवनि आसमान मैं ;
मेरे जानि राव भावसिंह को प्रताप जस,
रूप धरे फैलि रह्यो दसहू दिसान मैं ॥ १०३ ॥

## अनुक्तविषया वस्तूत्प्रेक्षा

### उदाहरण

जगमग जोबन अनूप तेरो रूप चाहि,
रति ऐसी रंभा-सी रमा-सी बिसराइए ;
देखिबे कौं प्रानप्यारी पास प्रानप्यारो खरो,
घूंघट उघारि नैंकु बदन दिखाइए।
तेरे अंग-अंग मैं मिठाई औ लुनाई भरी,
'मतिराम' कहत प्रगट यह पाइए ;
नायक के नैननि मैं नाइए सुधा सों सब,
सौतिन के लोचननि लौन सो लगाइए ॥ १०४ ॥*

## सिद्धविषया हेतूत्प्रेक्षा

### उदाहरण

प्रबल बिलंद बर-बारनि के दंतनि सौं,
बैरिन के बाँके-बाँके दुरग बिदारे हैं ;

---

छं० नं० १०३ बासव=इन्द। आपगा=नदी।

*देखो रसराज ३० स्वाधीनपतिका।

कहै 'मतिराम' दीने दीरघ दुरदबृंद,
मुदिर से मेदुर मुदित मतवारे हैं।
तेग त्याग राजत जगतराव भावसिंह,
मेरे जान तेरे गज याही तैं पियारे हैं;
दुज्जनि के दल कबि लोगनि के दारिदनि,
नीकै करि गजन की फौजनि सौं मारे हैं[1] ॥ १०५ ॥

## सिद्धविषया

### उदाहरण

मोचन लागी भुराई की बातनि सौतिनि सोच भुरावन लागी;
मंजन कै नित न्हाय कै अंग अँगोछि कै बार झुरावन लागी।
मोरि मुखै मुसकाय कै चारु चितै 'मतिराम' चुरावन लागी;
ताही सकोच मनो मृगलोचनि लोचन लोल दुरावन लागी ॥
१०६ ॥

## सिद्धविषया फलोत्प्रेक्षा

### उदाहरण

बारन[2] धूपि अगारनि धूपि कै धूम अँध्यारी पसारी महा है;
आननचंद समान उग्यौ मृदु मंजु हँसी जनु जौन्ह-छटा है।

---

१ दुज्जन के दल कबि लोगन के दारिद गयंदनि की फौजनि सों मौजनि सों मारे हैं। २ द्वारनि।

छं० नं० १०५ बिलंद=ऊँचा। दुरग=दुर्ग, क़िला। मुदिर=मेघ। मेदुर=स्निग्ध, चिक्कड़, चरबीसंयुक्त। छं० नं० १०६ मोचन लागी भुराई की बातनि=भोलेपन की बातें छोड़ने लगी। दुरावन लागी=छिपाने लगी। छं० नं० १०७ बारन धूपि=बालों को सुखलाकर। अगारनि धूपि=मकानों को धूप की सुगंधि से युक्त करके।

फैलि रही 'मतिराम' जहाँ तहाँ दीपति दीपनि की परभा है ;
लाल तिहारे मिलाप कौं बाल सु आज करी दिन ही मैं निसा
है ॥ १०७ ॥

## असिद्धविषया फलोत्प्रेक्षा

### उदाहरण

मनौ भजी अरि तियनि कौं पकरन जो दृढ़ दाप ।
भावसिंह को दिसनि मैं फैलत प्रबल प्रताप ॥ १०८ ॥

### गुप्तोत्प्रेक्षा-लक्षण

उत्प्रेक्षा बाचक जहाँ, शब्द कह्यो नहिं होय ।
गुप्तोत्प्रेक्षा कहत हैं, तहाँ सुकबि सब कोय ॥ १०९ ॥

### उदाहरण

बाल रही इकटक निरखि ललित लालमुखइंदु ।
रीझ भार अखियाँ थकीं, झलके श्रमजलबिंदु ॥ ११० ॥

### रूपकातिशयोक्ति-लक्षण

जहँ केवल उपमान ते प्रगट होत उपमेय ।
रूपकातिशयउक्ति तहँ बरनत सुकबि अजेय ॥ १११ ॥

### उदाहरण

इंद्रजाल कंदर्प को गहै कहा 'मतिराम' ।
आगि लपट वर्षा करै, ताप धरै घनस्याम ॥ ११२ ॥
चलौ लाल या बाग मैं, लखौ अपूरब केलि ।
आलबाल घन समय को, ग्रीषम ऋतु की बेलि ॥ ११३ ॥

---

छं० नं० ११२ काम-देव के खेल इंद्रजाल-कैसे हैं । अग्नि की लपट (विरहानल) से वर्षा होती है (अश्रुप्रवाह) और घनश्याम (बादल, कृष्ण) से संताप (विरहताप) होता है । छं० नं० ११३ आलबाल=थाल्हा ।

### सापह्नवातिशयोक्ति-लक्षण

जहाँ अपन्हुति सहित सो, बरनत मति अभिराम।
सापह्नव अतिशय उकति, तहाँ कहत 'मतिराम' ॥ ११४ ॥

### उदाहरण

झूठ[1] इंदु अरविंद मैं, कहत सुधा मधुबास[2]।
तो मुख मंजुल अधर मैं, तिनको प्रगट प्रकास ॥ ११५ ॥

### भेदकातिशयोक्ति-लक्षण

औरै यों करि कै जहाँ बरनत सोई बात।
भेदकातिशय उक्ति तहँ कहत बुद्धि-अवदात ॥ ११६ ॥

### उदाहरण

औरै कछु चितवनि चलनि, औरै मृदु मुसकानि।
औरै कछु सुख देति है, सकै न बैन बखानि ॥ ११७ ॥

### द्विविध संबंधातिशयोक्ति-लक्षण

जहँ अजोग है जोग मैं, जहँ अजोग मैं जोग।
संबंधातिशयोक्ति यह, भाषत सब कबि लोग ॥ ११८ ॥

### उदाहरण

सुरजनबंश राव भावसिंह सूरज तू,
तोते आज जगै जग जप-तप-जाग हैं;
झलकै ललाई मुख अमल कमल तेरे,
हिए हरिचरन-कमल अनुराग हैं।
सत्ता के सपूत तैं जगाई 'मतिराम' कहै,
लहलही कीरति कलपबेलि बाग हैं;

---

१ मूढ़, २ मृदुबास।

छं० नं० ११९ जाग=यज्ञ। करी=हाथी।

ऊँचे मन, ऊँचे कर, ऊँचै - ऊँचै करी दै कै,
ऊँचे करे भूमि के भिखारिन के भाग हैं ॥ ११९ ॥
सजल जलद जिमि झलकत मदजल,
छिति-तल हलत चलत मंद गति मैं ;
कहै 'मतिराम' बल बिक्रम बिहद्द सुनि,
गरजनि परै दिगवारन[1] बिपति मैं ।
सत्ता के सपूत भाऊ तेरे दिए हलकनि,
बरनी उँचाई कबिराजन की मति मैं ;
मधुकरकुल करटीनि[2] के कपोलनि तैं,
उड़ि उड़ि पियत अमृत[3] उड़पति मैं ॥ १२० ॥

## द्वितीय संबंधातिशयोक्ति-लक्षण

### उदाहरण

चरन धरै न भूमि बिहरै तहाँई जहाँ,
फूले-फूले फूलन बिछायो परजंक है ;
भार के डरनि सुकुमारि चारु अंगनि मैं,
करत न अंगराग कुंकुम को पंक है ।
कहै 'मतिराम' देखि वातायन बीच आयो,
आतप मलीन होत बदन - मयंक है;
कैसैं वह बाल लाल बाहर बिजन आवै,
बिजन-बयारि लागे लचकत लंक है ॥ १२१ ॥*
अंगनि उतंग जंग जैतवार जोर जिन्हैं,
चिक्करत दिक्करि हलत कलकत हैं;

---

१ दिगदंतिन, २ करनीक, ३ अमिय, पियूष ।

छं० नं० १२० बिहद्द=बेहद, अत्यधिक । हलकनि=समूह । करटीनि=हथिनियाँ । उड़पति=चंद्रमा ।

*देखो रसराज उदाहरण मध्यम दूती ।

कहै 'मतिराम' सैन सोभा के ललाम अभि-
राम जरकस झूल झाँपे झलकत हैं।
सत्ता के सपूत राव भावसिंह रीझि देत,
छहूँ ऋतु छके मदजल छलकत हैं;
मंगन की कहा है, मतंगनि के माँगिबे को,
मनसबदारन के मन ललकत हैं॥ १२२॥

## अक्रमातिशयोक्ति-लक्षण

जहाँ हेतु अरु काज मिलि, होत एक ही अंग।
अक्रमातिशय उक्ति तहँ, बरनत कबि रसरंग॥ १२३॥

## उदाहरण

जूथपति पैठ्यो पानी[1] पोषत प्रबलमद,
कलभ करेनु-कनि लीनैं संग सुख ते;
ग्राह गह्यौ गाढ़े बैर पीछले के बाढ़े भयो,
बलहीन बिकल[2] करन दीह दुख ते।
कहै 'मतिराम' सुमरत ही समीप लखे,
ऐसी[3] करतूति भई साहिब सुरुख ते;
दोऊ बातैं छूटी गजराज की बराबर ही,
पाँव ग्राह-मुख ते पुकार निज मुख ते॥ १२४॥

---

१ मानी, २ भयो बदन बिकल है, ३ कैसी।

छं० नं० १२२ दिक्करि=दिग्गजें। मंगन की कहा…ललकत हैं=भिखारियों की कौन कहे, बड़े-बड़े मनसबदारों के मन में भावसिंहजी से हाथी माँगने की इच्छा उत्पन्न हो जाती है। छं० नं० १२४ कलभ=हाथी का बच्चा। करेनु-कनि—करेणु=हथिनी। दीह—दीर्घ=बड़ा। सुरुख=अच्छे रुखवाला, सत्सहानुभूति-पूर्ण।

### चंचलातिशयोक्ति-लक्षण

बरनत हेतु प्रसक्ति ते उपजत है जहँ काज ।
चंचलातिशय उक्ति तहँ, बरनत हैं कविराज ॥ १२५ ॥

### उदाहरण

बारि के बिहार बरबारन के बोरिबे कौं,
बारिचर बिरची इलाज जय काज की;
कहै 'मतिराम' बलवंत जल-जंतु जानि,
दूर भई हिम्मति दुरद सिरताज की ।
असरन-सरन के चरन-सरन तके,
त्यौं ही दीनबंधु निज नाम की सुलाज की;
धाए रति[1] मान अति आतुर गुपाल मिली,
बीच ब्रजराज कौं गरज गजराज की ॥ १२६ ॥
सतरौहीं भौंहनि नहीं दुरत दुराए नेह ।
होत नाम नँदलाल के नीपमाल-सी देह ॥१२७॥*

### अत्यतातिशयोक्ति-लक्षण

होत हेतु पीछै जहाँ, होत प्रथम ही काज ।
अत्यंतातिशयोक्ति तहँ, बरनत सब कबिराज ॥ १२८ ॥

### उदाहरण

जीते जोर जंग[2] अति अतुल उतंग तन,
दूनी स्यामरंग छबि छपदनि छाए तैं;

---

१ एते, २ अंग ।

छं० नं० १२६ बारिचर=ग्राह । दुरद—द्विरद=हाथी । असरन-सरन के चरन-सरन तके=अशरणों को शरण देनेवाले भगवान् के चरणों का आश्रय लिया । रति मान=प्रीति-पूर्वक । गरज=गर्जन, गरज । छं० नं० १२९ छपद—षट्पद=भौंरा । अनिल=वायु । धाराधर=मेघ ।

* देखो रसराज उदाहरण लक्षिता ।

कहै 'मतिराम' नभ-नदी के कुसुम[1] सम,
उड़ै उड़गन सुंड अनिल उड़ाए तैं ।
मदजल-धार बरषत जिमि धाराधर,
धक्कनि सौं धुक्करैं[2] धरनिधर धाए तैं;
आवैं कबिराज ऐसे पावैं गजराज राव,
भाव सतासुत सौं अगार गुन गाए तैं ॥१२९॥

**प्रथम तुल्ययोगिता-लक्षण**

जहाँ अबर्ण्यन को धरम, कै बर्ण्यन को एक ।
तुल्ययोगिता कहत हैं, तहाँ सुबुद्धि बिबेक ॥१३०॥

**अवर्ण्य का उदाहरण**

सूबनि कौं मेटि[3] दिल्ली देस दलिबे कौं चमू,
सुभट समूहनि सिवा की उमहति है;
कहै 'मतिराम' ताहि रोकिबे कौं संगर मैं,
काहूके न हिम्मति हिए में उलहति है ।
सत्रुसाल-नंद के प्रताप की लपट सब,
गरबी गनीम बरगीन कौं दहति है;
पति पातसाह[4] की इजति उमरावन की,
राखी रैया राव भावसिंह की रहति है ॥१३१॥

**वर्ण्य का उदाहरण**

अभिनव जोबन-जोति सौं, जगमग होत बिलास ।
तिय के तन पानिप बढ़ैं, पिय के नैननि प्यास ॥१३२॥*

---

१ कुमुद, २ धुक्कत, ३उमेड़ि, ४ पातसाही ।

धक्कनि सौं धुक्करैं धरनिधर=शेषजी धक्का लगने से कसमसा उठते हैं । अगार—अगाड़ी=पहले ही । छं० नं० १३१ सूबनि=सूबों को (प्रांतों को) या सूबेदारों को । गरबी गनीम बरगीन=अभिमानी शत्रु-मंडल ।

*देखो रसराज उदाहरण मुग्धा ।

### द्वितीय तुल्ययोगिता-लक्षण

जहँ हित मैं अरु अहित मैं, बरनत बर्न्यहि तूल ।
तुल्ययोगिता और तहँ, कहत सुकबि मतिमूल ।।१३३।।

### उदाहरण

जे निसि-दिन सेवन करैं, अरु जे करैं बिरोध ।
तिन्हैं परम पद देत हरि, कहौ कौन यह बोध ।।१३४।।

### दीपक-लक्षण

बर्न्य-अबर्न्यनि को जहाँ, धरम होत है एक ।
बरनत हैं दीपक तहाँ, कबि करि बिमल बिबेक ।।१३५।।

### उदाहरण

चंचल निसि उदबस रहैं, करत प्रात बसि राज ।
अरबिंदनि मैं इंदिरा, सुंदरि नैननि लाज ।।१३६।।

### दीपकावृत्ति-लक्षण

जहँ दीपक मैं होत है आबर्तन को जोग ।
त्रिबिधि कहत आबृत्तिजुत दीपक सब कबि लोग ।।१३७।।

### शब्दावृत्ति-उदाहरण

जागत हौ तुम जगत मैं भावसिंह की बान[1] ।
जागत गिरिबर कंदरनि अरिबर तजि अभिमान ।।१३८।।

### अर्थावृत्ति-उदाहरण

लखौ लाल तुमकौं लखत, यौं बिलास अधिकात ।
बिहँसत ललित कपोल हैं, मधुर नैन मुसकात ।।१३९।।

---

१ दीवान ।

छं० नं० १३४ बोध=ज्ञान । छं० नं० १३६ चंचल निसि उदबस रहैं···लाज=सुंदरी के नेत्रों में लज्जा की श्री और कमलों की श्री यह दोनों रात में उजड़ी रहती हैं और प्रातःकाल होते ही उनका चमत्कार आ जाता है ।

## शब्दार्थावृत्ति-उदाहरण

मंदर-बिलंद मंद गति के चलैया एक,
पल मैं दलैया पर-दल बलखानि के;
मदजल झरत झुकत जरकस[1] झूल,
झालरिनि झलकत झुँड मुकुतानि के।
ऐसे गज बकसे दिवान दुहूँ दीननि कौं,
'मतिराम' गुन बरनैं उदारि पानि के;
फौज के सिंगार हाथी और महिपालन के,
मौज के सिंगार भावसिंह महादानि के ॥१४०॥

सकल सहेलिनि के पीछे-पीछे डोलति है,
मंद-मंद गौन आजु आपु ही करत है;
सनमुख होत सुख होत 'मतिराम' जब,
पौन लागे घूँघट के पट उघरत है।
जमुना के तट बंसीबट के निकट,
नंदलाल पै सँकोचन से चाह्यो ना परत है;
तन तौ तिया को बर भाँवरे भरत, मन
साँवरे बदन पर भाँवरे भरत है ॥१४१॥*

## प्रतिवस्तूपमा-लक्षण

पद समूह जुग धर्म जहँ, भिन्न पदनि सौं एक।
परगट प्रतिबस्तूपमा तहँ, कवि कहत अनेक ॥१४२॥

---

१ जरबाफ।

छं० नं० १४० मंदर-बिलंद=मंदराचल पर्वत के समान ऊँचे। पर-दल=शत्रुदल। जरकस झूल=जरी के बहुमूल्य वस्त्र की झूल। दुहूँ दीननि कौं=हिंदू और मुसलमानों को।

*देखो रसराज उदाहरण विहृत-हाव।

**उदाहरण**

संकर कौं ध्याय सरस्वती कौं रिझाय सीष,
सेष हू की पाय मति अति सरसाय कै;
कहै 'मतिराम' सत्रुसाल नंद भावसिंह,
तब कोऊ सकै तेरे गुननि गनाय कै।
औरनि के औगुननि तपि कबिजन राव,
होत हैं सुखित तेरी कित्ति बर न्हाय कै;
खाय कै अँगार आँच औटि कै चकोर गन[1],
होत हैं मुदित चंद चाँदनी कौं पाय कै ॥१४३॥
पिसुन बचन सज्जन चिते सके न फोरि न फारि।
कहा करे लगि तोय मैं तुपक तीर तरवारि ॥१४४॥

**दृष्टांत-लक्षण**

पद समूह जुग धर्म जहँ, जिमि बिंबहि प्रतिबिंब।
सुकबि कहत दृष्टांत है, जे मन दर्पन बिंब ॥१४५॥

**उदाहरण**

पगी प्रेम नँदलाल के हमैं न भावत जोग।
मधुप, राजपद पाय के, भीख न माँगत लोग ॥१४६॥
भोज बली रतनेस भए 'मतिराम' सदा जस चाड़न ही मैं;
नाथ सता समरत्थ दुहूनि दले अरि तेज सौं ताड़न ही मैं।
भाऊ नरिंद के धाक धुके अरि जाय गिरे गिरि-गाड़न ही मैं;
जीत महीपति हाड़नहीं महँ जोति दधीच के हाड़न ही मैं ॥१४७॥

---

१ जैसे

छं० नं० १४३ सीष=सिखापन अथवा आशीर्वाद। औरनि के औगुननि···न्हाय कै=कविगण और राजाओं के अवगुणों का बखान करते-करते संतप्त हो जाते हैं वही राव भावसिंह की कीर्ति को अवगाहन करके सुखी होते हैं। छं० नं० १४४ पिसुन=नीच। तोय=जल। छं० नं० १४६ मधुप=उद्धवजी। छं० नं० १४७ गाड़=गढ़ा।

## प्रथम निदर्शना-लक्षण

सदृश वाक्य जुग अर्थ को जहाँ एक आरोप ।
बरनत तहाँ निदर्शना कबिजन मति अति ओप ॥१४८॥

### उदाहरण

जो गुन बृंद सतासुत मैं कलपद्रुम मैं सो प्रसून समाजै ;
कीरति जो 'मतिराम' दिवान चंद मैं चाँदनी सौ छबि छाजै ।
राव मैं तेज को पुंज प्रचंड सो आतप सूरज मैं रुचि[1] साजै;
जो नृप[2] भाऊ के हाथ कृपान सो पारथ के कर बान बिराजै॥
१४९॥

## द्वितीय निदर्शना-लक्षण

जहँ बरनन[3] पद अर्थ को बरनत हैं कबिराज ।
निदरसना यह दूसरी बरनत[4] बिबुध समाज ॥१५०॥

### उदाहरण

जब कर गहत कमान सर देत परनि कौ भीति ।
भावसिंह मैं पाइए तब अर्जुन की रीति ॥१५१॥

## तृतीय निदर्शना-लक्षण

करत असत सत अर्थ को, एक क्रिया सौं बोध ।
निदरसना यह और हू, कहत सुकबि मति सोध ॥१५२॥

### असत-उदाहरण

मधुप, त्रिभंगी हम तजी प्रगट परम करि प्रीति ।
प्रगट करत सब जगत मैं कटु कुटिलन की रीति ॥१५३॥

### सत-उदाहरण

हरिमुख लखि लोचन सखी, सुख मैं करत बिनोद ।
प्रगट करत कुबलयन कौं, चंद्रोदय तैं मोद ॥१५४॥

---

१ शुभ, २ प्रभु, ३ बर्तन, ४ समुझत ।

छं० नं० १५१ परनि=शत्रुओं को ।

## व्यतिरेक-लक्षण

जहाँ होत उपमान ते उपमेय मैं बिसेख ।
तहाँ कहत व्यतिरेक हैं कबिजन मति उल्लेख ॥१५५॥

## उदाहरण

बड़े-बंस-अवतंस राव भावहिं तेरे,
बड़े तेज नए गये देसपती दबि हैं;
कहै 'मतिराम' बड़ी कित्ति उमड़ाई यातैं,
सकल बड़ाई आज तो मैं रही फबि हैं ।
सुनिए पुराननि मैं जंबूदीप बड़ो एक,
जंबू-तरु जामैं फल हाथिन की छबि हैं;
ताहू ते बड़ो है तेरो कर कामतरु,
जासौं बड़े करिबर फल पावत सुकबि हैं ॥१५६॥

## सहोक्ति-लक्षण

काज हेतु कौं छोड़ि जहँ ओरनि के सहभाव ।
बरनत तहाँ सहोक्ति हैं कबिजन बुद्धि प्रभाव ॥१५७॥

## उदाहरण

महाबीर राव भावसिंह को प्रताप साथ,
जस के पहूँच्यौ छोर दसहूँ दिसानि के;
दल के चढ़त फनमंडल फनीपति को,
फूटि फाट जात साथ सैल की सिलानि के ।
दुज्जन के गन कलपद्रुम के बागनि मैं,
करन बिहार साथ सुर-प्रमदानि के;
संपति के साथ कबि सौधनि बसत बन,
दारिद बसत साथ बैरी-बनितान के ॥१५८॥

---

छं० नं० १५६ जंबू=जामुन का वृक्ष । छं० नं० १५८ प्रमदा=स्त्री । सौध=चूने से धवलित महल ।

### विनोक्ति-लक्षण

जहँ प्रस्तुत कछु बात बिन, कै नीको, कै हीन ।
बरनत तहाँ बिनोक्ति हैं, कवि 'मतिराम' प्रवीन ।।१५९।।

### उदाहरण

विषयनि ते निर्बेदवर, ज्ञान, योग, ब्रत, नेम ।
विफल जानिए ये बिना, प्रभु-पद-पंकज प्रेम ।।१६०।।
देखत दीपति दीप की, देत प्रान अरु देह ।
राजत एक पतंग मैं, बिना कपट को नेह ।।१६१।।

### समासोक्ति-लक्षण

जहँ प्रस्तुत मैं होत है, अप्रस्तुत को ज्ञान ।
समासोक्ति तहँ कहत हैं, कबिजन परम सयान ।।१६२।।

### उदाहरण

चिंता मैं चितै कै सब सुधि बिसरावत है,
मंडल बिमल तेरे मुख द्विराज को;
सोयबे कौं साजत सरस परजंक तेरौ,
स्याम अंग छबि इंदीबर की समाज को ।
कबि 'मतिराम' काम-बाननि सौं बेध्यो यौं,
जु दुःख भयो सकल समूह सुख साज को;
कहा कहौं लाल तलबेली तलफत पर्‌यो,
बाल अलबेली को बियोगी मन लाज को ।।१६३।।

### परिकर तथा परिकरांकुर-लक्षण

साभिप्राय विशेषननि, सो परिकर 'मतिराम' ।
साभिप्राय बिशेष्य तें, परिकर-अंकुर नाम ।।१६४।।

### परिकर-उदाहरण

समर के सिंह सत्रुसाल के सपूत,
सहजहि बकसैया सदा[1] सिंधुर मदंध के;

---

१ बर ।
छं० नं० १६३ द्विजराज=चंद्रमा । तलबेली=हड़बड़ी ।

'मतिराम' चारिहूँ समुद्रनि के कूलनि लों,
फैलत समूह तेरे सुजस सुगंध के।
जगत बखानी चहुवानी सुलतानी और,
नहीं अवनी में अवनीप समकंध के;
तो मैं दोऊ देखिए दिवान भावसिंह,
चहुवान कुलभानु सुलतान बलाबंध के ॥१६५॥
क्यों न फिरै सब जगत मैं करत दिगविजै मार।
जाके दृग-सामंत हैं कुबलय जीतनहार[1] ॥१६६॥

**परिकरांकुर-उदाहरण**

देखें बानिक आजु को वारौं कोटि अनंग।
भलो चलौ मिलि साँवरो अंग-रंग पट-रंग ॥१६७॥

**श्लेष-लक्षण**

श्लेष कहावत है जहाँ, उपजत अर्थ अनेक।
प्रकृत अप्रकृत मिलि बिबिधि, प्रकृताप्रकृत बिबेक ॥१६८॥

**प्रकृत-उदाहरण**

ललित राग राजत हिए नायक जोति बिसाल।
बाल तिहारे कुचन बिच लसत अमोलिक लाल ॥१६९॥

---

१ वार।

छं० नं० १६५ सिंधुर=हाथी। समकंध=बराबरी के। छं० नं० १६६ भावार्थ—कामदेव का सारी पृथ्वी पर दौरा क्यों न हो जब उसके नेत्र-सेनापति कुवलय (कमल, पृथ्वीमंडल) को जीतने वाले हैं। काम की ऐसी मोहनी आँखें हैं कि वह सभी कुछ वश मैं कर लेता है। १ कुवलय=चंद्रविकासी कमल। २ कु (पृथ्वी), वलय (मंडल)=पृथ्वी-मंडल। छं० नं० १६९ लाल=१ कृष्ण, २ रत्न। कृष्ण और रत्न दोनों ललित हैं, कृष्ण हृदयानुरागी हैं, रत्न का रंग हृदयस्थल पर शोभित है, कृष्ण नायक और ख़ूब दीप्तिमान है, रत्न भी दीप्तिमान रत्नों में श्रेष्ठ है।

### अप्रकृत-उदाहरण

कहा भयो जग मैं बिदित भए उदित छबि लाल।
तो ओठनि की रुचिर रुचि पावत नहीं प्रबाल ॥१७०।

### प्रकृताप्रकृत-उदाहरण

छबिजुत छीरधि तरंगनि बढ़ावत है,
जगत पसारत चमेली की सुबास कौं;
कहै 'मतिराम' कुमुदिनि के परागनि[1] सौं,
सरस करत चारु चाँदनी प्रकास कौं।
सब ही के प्रान रूप हिय मैं बसत अति,
ब्यापक ह्वै फैलि रह्यौ अवनि अकास कौं;
राव भावसिंह जस रावरो करत दिसि,
बिदिसि बिहार गहे बात के बिलास कौं ॥१७१॥

बसत जासु हिय बासुदेव पानिप अति छाजत;
तजत न बर मरजाद परम गंभीर बिराजत।
रतन सुतन[2] अवलोकि लोक-पतिमान सलुंभहि[3];
मुकुत रूप धरि सुजस नृपति स्रवननि सुभसुंभहि।
महिमा अपार 'मतिराम' कहि जगत जगत सब घेरि तिमि;
भुव भावसिंह भूपाल मनि रोज मौज दरियाव इमि ॥१७२॥

### अप्रस्तुतप्रशंसा-लक्षण

अप्रस्तुतै प्रसंसिए, प्रस्तुत लीने नाम[4]।
तहँ अप्रस्तुत परसंस को, बरनत है 'मतिराम'[5] ॥१७३॥

### उदाहरण

आनन-चंद निहारि-निहारि नहीं तनु औ धन-जीवन वारैं;
चारु चितौनि चुभी 'मतिराम' हिए मति कौं गहि ताहि निकारैं।

---

१ प्रकासनि, २ सतन, ३ सालुंभहि, ४ बात, ५ मति-अवदात।
छं० नं० १७२ सलुंभहि=ललचाते हैं। दरियाव=समुद्र।

क्यौं करि धौं मुरली मनि कुंडल मोर-पखा बनमाल बिसारैं ;
ते धनि जे ब्रजराज लखैं गृह-काज करैं अरु लाज सँभारैं ॥१७४॥

**प्रस्तुतांकुर-लक्षण**

प्रस्तुत करि प्रस्तुत जहाँ प्रकट होत 'मतिराम'।
प्रस्तुत अंकुर कहत हैं तहाँ बुद्धि के धाम ॥१७५॥

**उदाहरण**

सुबरन-बरन सुबासजुत, सरस दलनि सुकुमार।
चंपकली कौं तजत अलि, तैंहीं होत गँवार ॥१७६॥

**प्रथम पर्यायोक्ति-लक्षण**

गम्य अर्थ प्रगटै तहाँ, और बचन रचनानि।
बरनत पर्यायोक्ति तहँ, कबिजन ग्रंथन जानि ॥१७७॥

**उदाहरण**

जाके लोचन करत हैं कुबलय कंज[1] प्रकास।
सो भाऊ भूपाल के करत हिए नित[2] बास ॥१७८॥
प्रगट दरप कंदरप को तेरो अंग अनूप।
सु तौ लियो कंदर्प[3] जिति सुंदर स्याम सरूप ॥१७९॥

**द्वितीय पर्यायोक्ति-लक्षण**

जहाँ कपट सौं करत है रुचिर मनोरथ काज।
बरनत पर्यायोक्ति तहँ दूजी सुकबि समाज ॥१८०॥

**उदाहरण**

मनमोहन आय गए तित ही, जित[4] खेलति बाल सखीमन[5] मैं;
तहँ आपु ही मूँदे सलोनी के लोचन[6], चोर-मिहीचनी[7] खेलनि मैं।
दुरिबे कौं गईं सगरी सखियाँ[8], 'मतिराम' कहै इतने छन मैं;
मुसकाय के राधिके कंठ लगाय, छिप्यौ कहूँ जाय निकुंजन मैं ॥
१८१॥

---

१ कमल, २ करो हिए निज, ३ नँदलाल, ४ जहँ, ५ जन, ६ नैन, ७ लला, लरिकाई, ८ सहेली गईं सिगरी।

## व्याजस्तुति-लक्षण

निंदा मैं स्तुत पाइए, स्तुति मैं निंदा होय।
ब्याजस्तुति सो कहत हैं, कबि-कोबिद सब कोय ॥१८२॥

## उदाहरण

देखत ही सबके चुरावती[1] है चित्तनि कौं,
फेरि कै न देती यौं अनीति उमड़ाई है;
कबि 'मतिराम' काम तीर हू तें तीछन,
कटाछनि की कोरें छेदि छाती मैं गड़ाई है।
खंजरीट-कंज-मीन, मृगनि के नैननि की,
छीनि-छीनि लेती छबि ऐसी तैं लड़ाई है;
तेरी अखियानि मैं बिलोकी यह बड़ी बात,
इते[2] पर बड़ी-बड़ी पावती बड़ाई है ॥१८३॥
याही कौं पठाई बड़ो[3] काम करि आई बड़ी,
तेरी ये बड़ाई लखै लोचन लजीले सों;
साँची क्यों[4] न कहै कछू[5] मोकौं किधौं आपु ही कौं,
पाय बकसीस लाई बसन छबीले सों।
'मतिराम' सुकबि सँदेसो अनुमानियत,
तेरे नख सिख अंग हरख कटीले सों;
तू तो है रसीली रस-बातनि बनाय जानैं,
मेरे जानि आई रस राखि कै रसीले सों ॥१८४॥*

## व्याज-निंदा-लक्षण

निंदा सों जहँ और की निंदा प्रगटित होय।
तहाँ ब्याज-निंदा कहत कबि कोबिद सब कोय ॥१८५॥

---

१ चुरावत, २ एते, ३ ऐसो, ४ सो, ५ यह।
*देखो रसराज उदाहरण अन्यसुरतिदुःखिता।

**उदाहरण**

प्रगट कुटिलता जो करी हम पर स्याम सरोस ।
मधुप जोग बिष उगलिए कछू न तिहारो दोस ॥१८६॥

**प्रथमाक्षेप-लक्षण**

जहाँ कही निज बात कौं समुझि करत प्रतिषेध ।
तहाँ कहत आछेप हैं कबिजन मति उत्सेध ॥१८७॥

**उदाहरण**

दै[1] मृदुपायन जावक को रँग, नाह को चित्त रँगै रँग जातैं ;
अंजन दै करौ नैननि मैं सुखमा, बढ़ि[2] स्याम सरोज प्रभातैं ।
सोने के भूषण अंग रचौ 'मतिराम' सबै बस कीवे की घातैं;
यौं ही चलै न सिँगार सुभावहि मैं सखि भूलि कही सब बातैं ॥
१८८॥*

**द्वितीयाक्षेप-लक्षण**

जहाँ न साँच निषेध है, है निषेध आभास ।
तहँ औरो आछेप को, कबिजन करत प्रकास ॥१८९॥

**उदाहरण**

हौं न कहत[3] तुम जानिहौ लाल बाल की बात ।
अँसुवा उड़गन परत[4] हैं हौंन चहत उतपात ॥१९०॥

**तृतीताक्षेप-लक्षण**

जहँ बिधि प्रगट बखानिए छप्यौ निषेध प्रकास ।
तहँ औरौ आछेप कहि बरनत बुद्धि बिलास ॥१९१॥

---

१ है, २ अंजनि सो करि सुंदरि नैननि यों कुबलै दल, ३ कहीं, ४ गिरत ।

छं० नं० १९० उड़गन=तारागण । उल्कापात अशुभ है । आँसू-रूप उल्कापात भी भविष्य अनिष्ट की सूचना देता है ।

*देखो रसराज उदाहरण मंडन ।

## उदाहरण

जा दिन ते चलिबे की चरचा चलाई तुम,
ता दिन ते वाकै पियराई तन छाई है;
कबि 'मतिराम' छोड़े भूषन-बसन-पान,
सखिन सौं खेलनि-हँसनि बिसराई है।
आई ऋतु सुरभि सुहाई प्रीति वाके चित्त,
ऐसे मैं चलौ तौ लाल रावरी बड़ाई है;
सोवति न रैन-दिन रोवति रहति बाल,
बूझे तैं कहत सुधि मायके की आई है ॥१९२॥*

कोपनि तैं किसलय जबै होहिं कलिन तैं कौल।
तब चलाइए चलन की चरचा नायक नौल ॥१९३॥†

## विरोधाभास

जहँ बिरोध सो लगत है, होत न साँच बिरोध।
कहत बिरोधाभास तहँ, बुधजन बुद्धि बिबोध ॥१९४॥

## उदाहरण

दोऊ जुरे सहजादिन के दल, जानत है सगरो जग साखी;
मारू बजै[1] रस बीर छके बर, बीरनि कित्ति बड़ी अभिलाखी।
नाथ-तनै करतूति करी जस-जोति जगी 'मतिराम' सुभाखी;
स्रोनित बैरिन को बरसाय कै, राव सता रन मैं रज राखी ॥
१९५॥

---

१ मचै।

छं० नं० १९५ साखी—साक्षी=गवाह। नाथ-तनै=गोपीनाथ के पुत्र छत्रसाल। रज राखी=रजपूती रक्खी। मुख्य अर्थ यह है पर प्रकट में यह जान पड़ता है कि धूल रक्खी।

*देखो रसराज उदाहरण मुग्धा प्रवत्स्यत्प्रेयसी।

†देखो रसराज उदाहरण प्रौढ़ा प्रवत्स्यत्प्रेयसी।

### प्रथम विभावना-लक्षण

बिना हेतु जहँ बरनिए प्रगट होत है काज।
प्रगटित तहाँ बिभावना कहत सकल कबिराज ॥१९६॥

बातनि जाय लगाय लई रस ही, रस मैं मन हाथ कै लीनौं;
लाल तिहारे बुलावन को 'मतिराम' मैं बोल कह्यौ परबीनौं।
बेग चलौ न बिलंब करौ लख्यौ, बाल नबेली को नेह नबीनौं;
लाज भरी अँखियाँ बिहँसी बलि, बोल कहें बिन उत्तर[1] दीनौं॥
१९७॥

### द्वितीय विभावना-लक्षण

थोरे हेतुनि सौं जहाँ प्रगट होत है काज।
तहँ बिभावना औरऊ बरनत बुद्धि जहाज ॥१९८॥

### उदाहरण

तेरो कह्यो सिगरो मैं कियो निसि-द्योस तप्यो[2] तिहुँ तापनि पाई[3];
मेरो कह्यो अब तू करि जो सब, दाह मिटे परिहै सियराई।
संकर-पायनि मैं लगि रे मन, थोरे ही बातनि सिद्धि सुहाई;
आक-धतूरे के फूल चढ़ाए तें, रीझत हैं तिहुँलोक के[4] साँई॥१९९॥

### तृतीय विभावना-लक्षण

जहाँ हेतु प्रतिबंध हू बरनत प्रगटै काज।
बरनत और बिभावना तहँ कबिराज समाज ॥२००॥

### उदाहरण

मानत लाज लगाम नहिं नैक न गहत मरोर।
होत तोहि[5] लखि बाल के दृग-तुरंग मुँहजोर ॥२०१॥

---

१ ऊतरु, २ ते यों, ३ तताई, ४ को, ५ लाल।

छं० नं० १९७ बोल कह्यो परबीनौं=प्रवीणता से बात कही। बलि=बलि जाऊँ, बलिहारी जाऊँ, बलइया लूँ। छं० नं० १९९ आक—अर्क=मदार। साँई=स्वामी, मालिक। छं० नं० २०१ मरोर=रोक। मुँहजोर=सबल, चंचल।

## चतुर्थ विभावना-लक्षण

हेतु काज को जो नहीं ताते काज उदोत।
या सौं और बिभावना कहत सकल कबिगोत ॥ २०२ ॥

## उदाहरण

हँसत बाल के बदन मैं यौं छबि कछू अतूल।
फूली चंपक बेलि तैं झरत चमेली-फूल ॥ २०३ ॥

चंदमुखी हाँसी मैं चमेली की लता-सी होति,
चंपकलता-सी अंग जोति कौं[1] धरति है;
कबि 'मतिराम' तेरे अंग की सुबास लहै,
कौन बेलि रूप यह जानी ना परति है।
नैसुक निहारि कै छबीली नैन-कोरनि ते,
ऐसी अचिरज की कलानि आचरति है;
ललित तमाल स्याम रसिक रसाल कौंते,
कदम मुकुल के कुलनि[2] सौ करति है ॥ २०४ ॥*

## पंचम विभावना लक्षण

बरनत हेतु बिरोध ते उपजत हैं जहँ काज।
तहँ बिभावना औरऊ बरनत कबि[3] सिरताज ॥ २०५ ॥

## उदाहरण

मोरपखा 'मतिराम' किरीट मैं, कंठ बनी बनमाल सुहाई;
मोहन की मुसकानि मनोहर, कुंडल-डोलनि मैं छबि छाई।
लोचन लोल बिसाल बिलोकनि, को न बिलोकि भयी बस माई;
वा मुख की मधुराई कहा कहौं, मीठी लगै अँखियान लुनाई ॥
२०६ ॥†

---

१ सी, २ कदंब हू पुलक मुलकनि, कदंब मुकलित के, ३ कहत सुकबि।

*देखो रसराज उदाहरण रोमांच।

†देखो रसराज उदाहरण गुण-कथन।

**षष्ठ विभावना-लक्षण**

जहाँ काज ते हेतु कौं बरनत प्रगट प्रकास।
तहँ बिभावना औरऊ बरनत बुद्धि बिलास ॥ २०७ ॥

**उदाहरण**

भयो सिंधु ते बिधु सुकबि बरनत बिना बिचार।
उपज्यौ तौ मुख इंदु तें प्रेम पयोधि अपार ॥ २०८ ॥

**विशेषोक्ति-लक्षण**

जहँ परिपूरन हेतु ते प्रगट होत नहिं काज।
बिशेषोक्ति तहँ कहत हैं सकल सुकबि सिरताज ॥ २०९ ॥

**उदाहरण**

पियत रहत पिय नैन यह[1] तेरी मृदु मुसकानि।
तऊ न होति मयंकमुखि तनिक प्यास की हानि ॥ २१० ॥
प्यौ राख्यौ परदेस तें अति अद्‌भुत दरसाय[2]।
कनक-कलस पानिप-भरे सगुन उरोज दिखाय ॥ २११ ॥

**असंभव-लक्षण**

जहाँ अर्थ के सिद्धि को संभव बचन न होय।
तहाँ असंभव होत है बरनत हैं सब कोय ॥ २१२ ॥

**उदाहरण**

यौं दुख दै ब्रजबासिन कौं, ब्रज कौं तजि कै मथुरा सुख पैहैं;
वै रसकेलि[3] बिलासिनि कौं, बन-कुंजनि की बतियाँ बिसरैहैं।
जोग सिखावन कौं हमकौ, बहुरचौं तुम-से उठि धावन ऐहैं[4];
ऊधो नहीं हम जानत ही मनमोहन कूबरीहाथबिकैहैं ॥ २१३ ॥

---

१ वह, २ सरसाय, ३ निसि केलि, ४ धैहैं।

छं० नं० २११ भावार्थ—यात्रा के समय जलपूर्ण कुंभ मिलना शकुन है। नायिका ने यही शकुन-पूरा किया पर यहाँ कुंभ उरोज थे। नायक प्रसन्न होकर रुक गया और परदेश नहीं गया। छं० नं० २१३ धावन=दूत।

## प्रथम असंगति-लक्षण

होत हेतु जहँ और थल, काज और थल होय ।
तहाँ असंगति कहत हैं, कबि रस बुद्धि समोय ।। २१४ ।।

## उदाहरण

दारुन तेज दिलीस के बीरनि, काहू न बंस के बाने बजाए[1];
छोड़ि हथ्यारनि हाथनि जोरि, तहाँ सबही मिलि मूड़ मुड़ाए ।
हाड़ा हठी रह्यौ ऐंड़ किए 'मतिराम' दिगंतन मैं जस छाए[2];
भोज के मूछनि लाज रही मुख औरनि लाज के भार नवाए ।।
२१५ ।।

राधा के दृग खेल में मूँदे नंद-कुमार ।
करन लगी दृगकोर सो भई छदि उर पार ।। २१६ ।।

## द्वितीय असंगति-लक्षण

और ठौर करनीय जो, करत और ही ठौर ।
बरनत सब कबिराज हैं, यहौ असंगति और ।। २१७ ।।

## उदाहरण

पिय नैननि के राग कौं भूषन सजे बनाय ।
लखें तिहारी छबि सुतौ सौति-दृगनि अधिकाय ।। २१८ ।।

## तृतीय असंगति-लक्षण

करन लगै जो काज कछु ताते करै बिरुद्ध ।
यहौ असंगति कहत हैं कबि 'मतिराम' बिबुद्ध ।। २१९ ।।

---

१ जमाए, २ गाए ।

छं० नं० २१५ बंस के बाने बजाए=वंश के अनुरूप वीरता नहीं दिखलाई । छं० नं० २१८ भूषण धारण करने का अभिप्राय था प्रियतम के नेत्रों का अनुरंजन, पर उससे सौतों की आँखों में क्रोध की ललाई (राग) छा गई ।

**उदाहरण**

उदित भयो है जलद तू जग को जीवन-दानि ।
मेरो जीवन लेत है, कौन बैर मन आनि[1] ॥ २२० ॥

**प्रथम विषम-लक्षण**

जहाँ न हैं अनुरूप द्वै, तिनकी घटना होय ।
बिषम तहाँ बरनन करत[2], कबि-कोबिद सब कोय ॥ २२१ ॥

**उदाहरण**

ऊधोजू सूधो बिचार है धौं जु कछू समुझैं हमहूँ ब्रजबासी;
मानिहैं जो अनुरूप कहौ 'मतिराम' भली यह बात प्रकासी ।
जोग कहाँ मुनि लोगन जोग, कहाँ अबला मति है चपला-सी;
स्याम कहाँ अभिराम सरूप, कुरूप कहाँवहकूबरीदासी ॥२२२॥
मानहु आयो है राज कहूँ चढ़ि बैठ्यो है ऐसे पलास के खोढ़ैं;
गुंज गरै सिर मोरपखा 'मतिराम' हो गाय चरावत चोढ़ैं ।
मोतिन को मेरो तोर्‌यो हरा गहि हाथनि सौं रही चूनरी पोढ़ैं;
ऐसे ही डोलत छैल भए तुम्हैं लाज न आवत कामरी ओढ़ैं ॥
२२३॥*

**द्वितीय विषम-लक्षण**

जहाँ बरनिए हेतु ते उपजत काज बिरूप ।
और बिषम तहँ कहत हैं कबि 'मतिराम' अनूप ॥ २२४ ॥

**उदाहरण**

वारने सकल एक रोरी ही की आड़ पर,
हाहा[3] न पहरि आभरन और अंग मैं ;

---

१ मानि, २ कहैं, ३ यों ही ।

छं० नं० २२२ मानिहैं जो अनुरूप कहौ=अगर वाजिब बात कहोगे तो मानेंगी । जोग दो बार आया है एक बार उसका अर्थ है योग-साधन और दूसरी बार योग्य । अभिराम=सुंदर ।

* देखो रसराज उदाहरण बिब्बोक-हाव ।

कबि 'मतिराम' जैसे तीछन कटाच्छ तेरे,
ऐसे कहा सर हैं अनंग के निखंग मैं।
सहज सरूप सुथराई रीझ्यो मेरो मन,
डोलत है तेरी अदभुत[1] की तरंग मैं।
सेत सारी ही सौं सब सौतैं रँगी स्याम रंग,
सेत सारी ही सौं स्याम रँगे लाल रंग मैं॥ २२५॥

**तृतीय विषम-लक्षण**

इष्ट अर्थ उद्यमहि ते जहँ अनिष्ट ह्वै जाय।
और बिषम बरनत तहाँ जे कबि कोबिद राय॥ २२६॥

**उदाहरण**

बिरह[2]आँच डरि मन सखी, घन सुंदर तन जाय।
दुगुन दाह बाढ़ै तहाँ, आपुहि जाय सिराय[3]॥ २२७॥

**प्रथम सम-लक्षण**

जहाँ दुहूँ अनुरूप को, कबिजन करत बखान।
तहाँ समुझि सम कहत हैं, जे सुरंग रस[4]-ज्ञान॥ २२८॥

**उदाहरण**

मोहन को मुखचंद अली निज नैन चकोरन को दरसावै;
लोचन भौंर गुपाल के आपने आनन बारिज बीच बसावै।

---

१ अचरज, २ ताप, ३ बिलाय, ४ सम सुरगुरु।

छं० नं० २२७ विरह-संताप से डरकर सखी शरीर में कपूर लगाती है पर उससे संताप दूना हो जाता है और फिर आप-ही-आप ठंडा हो जाता है। इसका एक अर्थ यह भी हो सकता है—नायिका विरहिणी है, इसलिये उसका शरीर संतप्त है। ऐसे शरीर में निवास करनेवाला मन डरकर घनश्याम (सरस कृष्ण) का स्मरण करता है, पर इससे दुःख और भी दूना हो जाता है। घन—घनसार=कपूर। छं० नं० २२९ मोहन का मुख चंद्र और मोहिनी के नैन चकोर, गोपाल के लोचन भौंर और नायिका का मुख कमल, सुवर्णांगी नायिका और लाल यह सब सम हैं।

तोतैं लहै 'मतिराम' महा छबि प्रानपियारे तैं तू छबि पावै ;
तो सजनी सबके मन भावै जु सोन[1]-से अंगनि लाल मिलावै ॥
२२९॥

**द्वितीय सम-लक्षण**

जहाँ हेतु ते काज को, बरनत उचित सरूप ।
बरनत तहँ सम औरऊ, जे कबि कोबिद भूप ॥ २३० ॥

**उदाहरण**

करत लाल मनुहारि[2] पै तू[3] न लखति इहि ओर ।
ऐसो उर जो कठोर तो उचितहि[4] उरज कठोर ॥ २३१ ॥*

**तृतीय सम-लक्षण**

ताकी सिद्धि अनिष्ट बिन, उद्यम जाके अर्थ ।
तासौं सम औरौ कहत, जे कबिराज समर्थ ॥ २३२ ॥

**उदाहरण**

कोऊ नहीं बरजै 'मतिराम' रहौ तित ही जित ही मन भायो;
काहे को सौहैं हजार करौ तुम तौ कबहूँ अपराध न ठायो[5] ।
सोवन दीजै न दीजै महा दुख यौं ही कहा रसबाद बढ़ायो;
मान रह्यौई नहीं मनमोहन मानिनी होय सो मानै मनायो ॥
२३३ ॥†

**विचित्र-लक्षण**

जहाँ करत उद्यम कछू, फल चाहत बिपरीति ।
बरनत तहाँ बिचित्र कहि, जे कबित्त-रस-प्रीति ॥ २३४ ॥

**उदाहरण**

औरनि के तेज सीरे करिबे के हेत आँच,
करै तेज तेरो दिसि बिदिसि अपार मैं ;

---

१ सोने, २ प्रानपियारो पग परचो, ३ है, ४ न्यायहि, ५ ठायो ।

* देखो रसराज उदाहरण बिब्बोक-हाव ।

† दे० रसराज उदाहरण मध्या अधीरा ।

परमुख[1] अधिक अँधेरी करिबे कौं फैली,
जस की उजेरी तेरी जग के पसार मैं।
राव भावसिंह सत्रुसाल के सपूत यह,
अदभुत बात 'मतिराम' के बिचार मैं;
आय कै मरत अरि चाहत अमर भयो,
महाबीर तेरी खग्ग-धार गंगधार मैं ॥ २३५ ॥

**प्रथम अधिक-लक्षण**

जहाँ बड़े आधार तैं बरनत बढ़ि आधेय।
कहत सुकबिजन अधिक तहँ जिनकी बुद्धि अजेय[2] ॥ २३६ ॥

**उदाहरण**

जिनके अतुल बिलोकिए, पानिप पारावार।
उमड़ि चलत नित दृगनि भरि, तो मुखरूप अपार ॥ ३३७ ॥

**द्वितीय अधिक-लक्षण**

जहाँ बड़े आधेय तैं बरनत बढ़ि आधार।
तहाँ अधिक औरौ कहत कबिजन बुद्धि अपार ॥ २३८ ॥

**उदाहरण**

जाके कोस भीतर भुवन करतार ऐसो,
जाके नभिकुंड मैं कमल बिकसत है;
कहै 'मतिराम' सब थावर जंगम जग,
जाकी दिग्घ उदर-दरी मैं दरसत है।

---

१ परसुख, २ अमेय।

छं० नं० २३५ परमुख=शत्रुमुख। परमुख अधिक अँधेरी=शत्रुओं के मुख पर स्याही दौड़ जाती है अर्थात् वे निस्तेज हो जाते हैं। खग्ग-धार—खड्गधार=तलवार की धार। छं० नं० २३९ दिग्घ उदर-दरी—दीर्घ उदर=भारी पेट।

जाके एक-एक रोम कूपनि मैं कोटिन,
अनंत ब्रह्मांडनि को वृंद बिलसत है ;
राव भावसिंह तेरी कहाँ लौं बड़ाई करौं,
ऐसो बड़ो प्रभु तेरे मन मैं बसत है ॥ २३९ ॥

**अल्प-लक्षण**

जहँ सूछम आधेय तैं अति सूछम आधार।
अल्प अलंकृत कहत हैं कबिजन बुद्धि उदार ॥ २४० ॥

**उदाहरण**

मन जद्यपि अनुरूप है तऊ न छूटति संक।
टूटि परै जनि भार ते निपट पातरी लंक ॥ २४१ ॥

**परस्पर-लक्षण**

जहाँ परस्पर उपकरत, तहाँ परस्पर नाम।
बरनत सब ग्रंथनि मते, कबि-कोबिद 'मतिराम' ॥ २४२ ॥

**उदाहरण**

तुहि राखी सखि लाल करि निज उर की बनमाल।
तैं राख्यो करि लाल निज कंठमाल को लाल ॥ २४३ ॥
कब की हौं देखति चरित्र निज आँखिन सौं,
राधिका रसीली स्याम रसिक रसाल के ;
'मतिराम' बरनै दुहूँनि के मुदित अति,
मन भए मीन-से अमृतमय ताल के।
इकटक देखैं लिए ब्रत-से निमेखनि के,
नेम किए मानौं पूरे प्रेम प्रतिपाल के ;

---

छं० न० २४१ भार—यद्यपि मन भी कटि के समान सूक्ष्म है फिर भी यह शंका लगी ही रहती है कि मन के भार से बिलकुल पतली कमर कहीं टूट न जाय; क्योंकि मन ४० सेर के भारवाले मन नाम के समान ही है।

लाल मुख-इंदु नैन बाल के चकोर,
बालमुख-अरबिंद, चंचरीक नैन लाल के ॥ २४४ ॥

**प्रथम विशेष-लक्षण**

जहाँ अधेय बखानिए बिन प्रसिद्ध आधार।
कबिजन तहाँ बिशेष कहि बरनत बुद्धि उदार ॥ २४५ ॥

**उदाहरण**

चलौ लाल वाकी दशा, लखौ कही नहिं जाय।
हियरे है सुधि रावरी, हियरो गयो हिराय ॥ २४६ ॥

**द्वितीय विशेष-लक्षण**

जहँ अनेक थल मैं कछू बात बखानत एक।
तहँ विसेष औरो कहत कबिजन बुद्धि बिबेक ॥ २४७ ॥

**उदाहरण**

मंदर बिंध्य सुमेर कलिंद[1] गिरिंदन कौं हिम-सैलहि साजै;
देवनदी सम तीनहु लोक पबित्र[2] करै सब जीव समाजै।
छाय रही 'मतिराम' कहै छिति-छोरनि छीरधि की छबि छाजै;
पूरब पछिम उत्तर दक्खिन भाऊ दिवान की कीरति राजै ॥
२४८ ॥

**तृतीय विशेष-लक्षण**

करत कछू आरंभ ते जहँ असक्य कछु और।
तहँ बिसेष औरो कहत कबि-कोबिद सिरमौर ॥ २४९ ॥

---

१ किंकिध, २ पुनीत।

छं० नं० २४४ लिए ब्रत-से निमेखनि के=मानो पलक न लगने देने का व्रत ले लिया हो। चंचरीक=भौंरा। छं० नं० २४६ हियरे… हिराय=नायिका के हृदय में आपकी स्मृति का निवास अब भी है पर स्वयं उसका हृदय न-जाने कहाँ खो गया है अर्थात् उसको आपकी याद तो बनी है पर हृदय ठिकाने नहीं है।

## उदाहरण

छीरधि की छबि छिति-छोर चारचौं ओरनि मैं,
फैलि रह्यौ जस कुल ललित ललाम को ;
बखतबिलंद मुख सुंदर सरदचंद,
देखि करि गरदं गुमान होत काम को ।
बाढ़ै पुन्य ओघ अघमरषण आखरनि,
'मतिराम' करत जगत जप नाम को ;
सत्ता के सपूत राजऋषि भावसिंह कीन्हौं,
आपुने चरित्रनि प्रगट रूप राम को ॥ २५० ॥

## प्रथम व्याघात-लक्षण

जो जैसो करतार, सो बिरुद्ध कारी जहाँ ।
बरनत सुमति उदार, तहाँ कहत व्याघात हैं ॥ २५१ ॥

## उदाहरण

मोहन-लला कौं मनमोहनी बिलोकि बाल,
कसि करि[1] राखति है उमगे उमाह कौं ;
सखिनि की दीठि कौं बचाय कै निहारत है,
आनँद प्रबाह बीच पावति न थाह कौं ।
कबि 'मतिराम' और सबही के देखत ही,
ऐसी भाँति देखति छिपावति उछाह कौं ;
वे ही नैन रूखे-से लगत और[2] लोगनि कौं,
वेई नैन लागत सनेह-भरे नाह कौं ॥ २५२ ॥*

---

१ बिलोकिबे को दीठि गहि, २ लागत रुखाई भरे ।

छं० नं० २५० अघमरषण आखरनि—अघमर्षणाक्षर=पापनाशक मंत्र ।

* देखो रसराज उदाहरण प्रत्यक्ष-दर्शन ।

### द्वितीय व्याघात-लक्षण

जहाँ क्रिया की सुकरता बरनत काज बिरोध।
तहाँ कहत व्याघात हैं औरौ बुद्धि-बिबोध ॥ २५३॥

### उदाहरण

जु पै सखी ब्रज गाँव मैं घर-घर चलत[1] चवाव।
तौ हरिमुख लखि देति किन नैन चकोरनि चाव ॥२५४॥

### प्रथम हेतुमाला-लक्षण

पूरब-पूरब हेतु जहँ, उत्तर-उत्तर काज।
तहाँ हेतुमाला कहत, कबि-कोबिद सिरताज ॥२५५॥

### उदाहरण

मन प्रगटित हरि[2] प्रीति, प्रीति तिहिं तेज प्रकासिय ;
प्रबल तेज तिहिं जगत जीव रच्छा उल्लासिय।
तिहिं रच्छा बढ़ि धर्म, धर्म तिहिं संचित संपति ;
तिहिं संपति किय दान, दान तिहिं सुजस बिमल अति।
'मतिराम' सुजस दिन-प्रति[3] बढ़त, सुनत दुवन-उर फट्टियउ;
भुव भावसिंह सत्रुसालसुत[4] इहि बिधि चरित प्रगट्टियउ ॥२५६॥

### द्वितीय हेतुमाला-लक्षण

उत्तर-उत्तर हेतु जहँ, पूरब-पूरब काज।
इहौ हेतुमाला कहत, कबिजन बुद्धि-जहाज ॥२५७॥

### उदाहरण

दु:ख मूल गनि पाप पाप, कहँ कुमति प्रकासै;
कुमति मोह बिस्तरै, क्रोध मोहै उल्लासै।

---

१ सहज, २ अति, ३ दिन-दिन, ४ सुव।

छं० नं० २५३ सुकरता=सहज में हो जाने का काम। छं० नं० २५६ दुवन-उर=शत्रु-हृदय। फट्टियउ=फटता है। प्रगट्टियउ=प्रकट किया।

क्रोध लोभ कहँ रचै, काम कहँ लोभ करत पुनि;
संग जनित जग काम कहत 'मतिराम' बेदधुनि।
इहिं विधि बिबेक कर संग तजि सुमिरत मन संकर चरन।
संसार सकल संताप तजि लहत परम आनंद-घन ॥२५८॥

**एकावली-लक्षण**

एक अर्थ लै छोड़िए, और अर्थ लै ताहि।
अर्थ पाँति इमि कहत हैं, एकावली सराहि ॥२५९॥

**उदाहरण**

सुरजनसुत नृप भोज भूमि सुर-जन रच्छाकर;
भोज-तनय नृप रतन भोज सम दानि बिदितबर।
रतनपुत्र नृप नाथ रतन जिमि ललित जोतिमय;
नाथ नंद तिमि सत्रुसाल नरनाथ महोदय।
जग सत्रुसालनंदन नवल सत्रुन उर सालत रहिय;
नृपभावसिंह'मतिराम' कहि सुजस अमलप्रतिदिनलहिय॥२६०॥

**मालादीपक-लक्षण**

जहँ दीपक एकावली होत दुहुनि को जोग।
मालादीपक नाम तहँ वरनत सब[1] कबि लोग ॥२६१॥

**उदाहरण**

महाबीर सत्रुसाल नंद राव भावसिंह,
हाथ[2] मैं तिहारे खग्ग जीति को जमान है;
परम पुरुष परमेस्वर कृपा ते आज,
तिहारो सरूप रज लाज को निधान है।
अरनि के मुंडन सौं रावरो रिझायो हर,
कीन्हौ 'मतिराम' बकसीस को बखान है;

---

१ कहत है तहाँ सकल, २ कर।

छं० नं० २६२ ज़मान=ज़माना, जामन।

तुम पायो सुजस, सुजह गायो[1] कबि लोग,
पायो कवि लोगनि गयंदनि को दान है ॥२६२॥
कनक-बेलि मैं कोकननद, तामैं स्याम सरोज।
तिनमैं मृदु मुसकानि है, तामैं मुदित मनोज ॥२६३॥

## सार तथा यथासंख्य-लक्षण

उत्तर-उत्तर उतकरष, सार कहत सग्यान।
यथासंख्य क्रम सौं कहैं, क्रम ही बहुरि बखान[2] ॥२६४॥

## सार-उदाहरण

सैलनि कौ जग ऊँचे कहैं तिनमैं कनकाचल कौं स्तुति गावै ;
तापर ऊँचो पुरंदर मंदिर जो छबि बृंदनि सौं नभ छावै।
तापर यों 'मतिराम' बखानत ऊँचो मनोरथ दानि कहावै ;
दान मैं भाऊ के हाथ उचाई कौं सोऊ नहीं कलपद्रुम पावै ॥
२६५॥

## यथासंख्य-उदाहरण

महाबीर सत्रुसाल-नंद राव भावसिंह,
तेरी धाक अरिपुर जात भय भोय-से ;
कहैं 'मतिराम' तेरे तेज पुंज लिए गुन,
मारुत औ मारतंड मंडल बिलोय-से
उड़त नवत टूटि फूटि मिटि फाटि जात,
बिकल सुखात बैरी दुखिन समोय-से ;
तूल-से तिनूका-से तरोबर-से तोयद-से,
तारा-से तिमिरि-से तमीपति-से तोय-से ॥२६६॥

---

१ पाए, २ निदान।

छं० नं० २६३ कोकनद=लाल कमल। छं० नं० २६६ मारतंड=सूर्य। बिलोय=मथकर। समोय=संयुक्त। तूल=रुई। तरोबर=वृक्ष। तोयद=बादल। तमीपति=चंद्र।

## द्विविध पर्याय-लक्षण

कै अनेक है एक मैं, कै अनेक मैं एक।
रहत जहाँ पर्याय सो, है पर्याय बिबेक ॥२६७॥

## एक में अनेक-उदाहरण

मृदु बोलत कुंडल डोलत कानन, कानन-कुंजनि ते निकस्यौ ;
बनमाल बनी 'मतिराम' हिए, पियरो पट त्यौं कटि मैं बिलस्यौ।
जब ते सिर-मोर-पषानि धरैं, चितचोरि चितै इत ओर हँस्यौ ;
जब तैं दुरि भाजि कै लाज गई अब लालचु नैननि आनि बस्यौ ॥
२६८॥

## अनेक में एक-उदाहरण

सखी तिहारे दृगनि की सुधा मधुर मुसकानि।
बसी रहत निसिद्यौस हू अब उनकी अँखियानि ॥२६९॥

## परिवृत्ति-लक्षण

घाटि बाढ़ि द्वै बात को जहाँ पलटिबो होय।
तहाँ कहत परिबृत्ति हैं कबि-कोबिद सब कोय ॥२७०॥

## उदाहरण

मो मन मेरी बुद्धि लै, करि हर कौं अनुकूल।
लै त्रिलोक की साहिबी, दै अधूर के फूल ॥२७१॥
जोर दल जोरि साहिजादो, साहिजहाँ जंग,
जुरि मुरि गयो रही राव में सरम-सी[1] ;
कहै 'मतिराम' देवमंदिर बचाए जाके,
बर बसुधा मैं बेद, स्रुति-बिधि यौं बसी।
जैसो राजपूत भयो भोज को सपूत हाड़ा,
ऐसो और तूसरो भयो न जग मैं जसी ;

१ राव भावसिंह मैं बिजय-सी।
छं० नं० २७२ स्रुति-बिधि=वेद की रीति, कर्मकांड।

गायनि कौं बकसी कसाइनि की आयु[1] सब,
गायनि की आयु सो कसाइनि कौं बकसी ।।२७२।।

**परिसंख्या-लक्षण**

और ठौर ते मेटि कछु, बात एक ही ठौर ।
बरनत परिसंख्या कहत,कबि-कोबिद सिरमौर ।।२७३।।

**उदाहरण**

सोवत ही मोह-गुन, सुजस को लोभ,
तरुबरनि कौं छोभ जहाँ करत बयारिए ;
कहै 'मतिराम' एक मान बिना मानिनी,
सयान बिना चित्रनि के रूप निरधारिए ।
तुरंग चपल चंद्रमंडल बिकल बेला,
कुंद हैं बिफल जहाँ नीच गति बारिए ;
दानहीन कलभ कदलिदल कंपजुत,
राव भावसिंहजू के राज मैं निहारिए ।।२७४।।

---

१ मीचु ।

छं० नं० २७४ भावार्थ—राव भावसिंहजी के राज्य में अगर कोई काँपता है तो वह केले क पत्ता है (और सब निर्भय हैं), अगर कोई दान-हीन (जिसको पारितोषिक न मिला हो) है तो वह हाथी का बच्चा है (कलभ इस दृष्टि से दान-हीन है कि बच्चा होने से उसके दान—मदजल—नहीं बहता है), अगर कोई नीच-गामी है तो जल है, अगर कोई फलवान् नहीं है तो बेला और कुंद हैं, अगर किसी की कला क्षीण है तो वह चंद्रमा है, अगर किसी में चपलता है तो वह घोड़ा है, अगर कोई सज्ञान (सयान बिना) नहीं है तो वह चित्रों में बने स्वरूप हैं, अगर किसी का मान-मोचन (मान बिना) होता है तो वह मानिनी नायिका हैं, अगर कोई क्षुब्ध (छोभ) होता है तो वह वायु-विधूमित वृक्ष है, अगर किसी बात का लोभ है तो सुयश का और यदि कोई सुषुप्त है तो वह मोह है ।

### विकल्प-लक्षण

सम बलजुत द्वै बात को बरनत जहाँ बिरोध।
कबि-कोबिद सब कहत हैं तहँ बिकल्प स्रुति[1] सोध ॥
२७५॥

### उदाहरण

बिपिन-सरन कै चरन तकौ राव ही के,
चढ़ौ गिरि पर कै तुरंग परवर मैं ;
राखौ परिवार कौं कि आपनीये हठ राज-
संपति दै मिलौ कै नगारे दै समर मैं।
कहै 'मतिराम' रिपुरानी निज नाहनि सौं,
बौलैं यों डरानी, भावसिंहजू के डर मैं ;
बैर तौ बढ़ायो[2] कह्यौ काहू कौ न मान्यौ, अब
दाँतनि तिनूका कै कृपान गहौ कर मैं ॥२७६॥

### प्रथम समुच्चय-लक्षण

बहुत भए इकबारगी, तिनको गुंफ जु होय।
ताहि समुच्चय कहत हैं, कबि-कोबिद सबकोय ॥२७७॥

### उदाहरण

पाइ इकंत कै बाल सो बालम जो रति रूप कला दरसावै ;
नाहीं कढ़ै मुख नारि के नाह जहीं हिय सौं हियरो परसावै।
काम बढ़ौ 'मतिराम' तहीं[3] अति लाल[4] बिलासनि कौं सरसावै ;
जोवै-त्रसै, मन मोवै अनँद मैं, रोवै-हँसै रस कौं[5] बरसावै ॥
२७८॥

---

१ मति २ बैर तब ठान्यो, ३ तहाँ ४ लाज, ५ यों।

छं० नं० २७६ राजसंपति···समर मैं=या तो धन की भेंट लेकर मिलो या डंका बजाकर सम्मुख समर करो। दाँतनि तिनूक···गहौ= अत्यधिक दैन्य-भाव दिखलाओ। छं० नं० २७८ जोवै=देख। त्रसै= डरै। मन मोवै अनंद मैं=मन को आनंदयुक्त करती है।

## द्वितीय समुच्चय-लक्षण

बहसि करत बहु हेतु जहँ एक काज की सिद्धि ।
इहौ समुच्चय कहत हैं जिनकी है मति सिद्धि[1] ।।२७९।।

## उदाहरण

कुंदन के आँग माँग मोतिन सवारी सारी,
सोहत किनारीवारी केसरि के रंग की ;
कहै 'मतिराम' मनि मंजुल तरौना छोटी,
नथुनी बिराजै गजमुकतन संग की ;
कुसुम के हार हियो हरति कुसंभी आँगी,
सकै को बरनि आभा उरज उतंग की ;
जोबन जरब महा रूप के गरब गति,
मदन के मद मद मोकल मतंग की ।।२८०।।

## कारक-दीपक-लक्षण

एकहि मैं क्रम सौं भए, तिनको गुंफ जु होय ।
सो कारक-दीपक कह्यौ, कबिन ग्रंथ मत जोय ।।२८१।।

## उदाहरण

फिरि-फिरि आवति जाति भजि राति[2] मधुर मुसकाति ।
बाल लाल को ललित मुख लखि ललचाति लजाति ।।
२८२।।

## समाधि-लक्षण

और हेतु के मिलन ते सुकरु होत जहँ काज ।
बरनत तहाँ समाधि है सकल सुकबि सिरताज ।।२८३।।

---

१ रिद्धि, २ अँगराति ।

छं० नं० २८० आँग=अंग । जरब—ज़रब=चोट ।

**उदाहरण**

आयो बसंत रसाल प्रफुल्लित कोकिल-बोलनि स्रौन सुहाई ;
भौंरनि को 'मतिराम' कियें गुन काम,प्रसून-कमान चढ़ाई ।
रावरो रूप लग्यौ मन मैं, तन मैं तिय के झलकी तरुनाई ;
धीर धरौ अकुलात कहा, अब तौ बलि बात सबै बनि आई ॥
२८४॥

**प्रत्यनीक-लक्षण**

प्रबल सत्रु के पक्ष पर, जहँ बिक्रम उल्लास ।
प्रत्यनीक तासौं कहत, कबिजन बुद्धि-बिलास ॥२८५॥

**उदाहरण**

तो मुख छबि-सौं हारि जग भयो कलंक समेत ।
सरद-इंदु अरबिंदमुखि अरबिंदनि दुख देत ॥२८६॥

**काव्यार्थापत्ति-लक्षण**

जो पै जीतौ यह कहा[1],इहिंबिधि जहाँ बखान ।
कहत काब्य पद[2] सहित तहँ[3], अर्थापत्ति सुजान ॥२८७॥

**उदाहरण**

बिंब-से अरुन अति अमल अधर पर,
मंद बिलसत चारु चाँदनी सुबास[4] है ;
कासौं जाय बरनि बनक नाक बेसरि की,
ललित बिलोकनि पै बिबिध बिलास है ;
कबि 'मतिराम' पाय सहज सुबास आस,
भौंरनि की भीर न तजत आस-पास है ;
कहा दरपन कैसैं पावत बदनजोति,
चंद जाको चेरो अरबिंद जाको दास है ॥२८८॥

---

१ पावै यो तो यह कहा, २ हित, ३ पद, ४ सुहासु ।

छं० नं० २८४ गुन=रस्सी । बलि=बलिहारी जाऊँ । इस छंद में कालिदास-कृत ऋतुसंहार के एक श्लोक का भाव है ।

## अर्थांतरन्यास-लक्षण

कहि बिसेष सामान्य पुनि, कै सामान्य बिशेष ।
सो अर्थांतरन्यास हैं, बरनत मति उल्लेष ॥२८९॥

## उदाहरण

रावरे नेह कौं लाज तजी अरु गेह के काज सबै बिसराए ;
डारि दियो गुरु लोगनि को डर गाँव चवाय मैं नाँव धराए ।
हेत कियो हम जो तो कहाँ तुम तो 'मतिराम' सबै बहराए[1] ;
कोऊ वकतेक उपाय करौ कहूँ होत हैं आपने, पीव पराए ।
२९०॥*

गुन औगुन कौं तनकऊ प्रभु नहिं करत बिचार ।
केतकि कुसुम न आदरत हर सिर धरत कपार ॥२९१॥

## बिकस्वर-लक्षण

कहि बिसेष सामान्य पुनि, कहिए बहुरि बिसेष ।
कहत बिकस्वर नाम तहँ[2], जे कबि अति मति लेष ॥२९२॥

## उदाहरण

मधुप मोह मोहन तज्यौ, यह स्यामन की रीति ।
करौ आपने काज लौं, तुम्हैं भाँति सौं[3] प्रीति ॥२९३॥

## प्रौढ़ोक्ति-लक्षण

जो अहेतु उत्कर्ष को, ताहि बखानत हेत ।
प्रौढ़ो कति[4] तासौं कहत, जे कबि सुमति सचेत ॥२९४॥

## उदाहरण

गंग-नीर बिधु-रुचि झलक, मृदु मुसकानि उदोति ।
कनक-भौन के दीप लौं, जगमगाति तन-जोति ॥२९५॥

---

१ बिसारिए, २ सौ, ३ तुमौं जाति सौं, ४ प्रोढ़ उकति ।
*देखो रसराज उदाहरण परकीया खंडिता ।

### संभावन-लक्षण

जो यौं होय तु होय यौं, जहँ संभावन होय।
संभावन तासौं कहत, बिमल ज्ञान मतिधोय[१] ॥२९६॥

### उदाहरण

चलत सुभाय पाय पैजननि की झनक,
उर उपजन लागे केलि के कलोल हैं;
फूलनि के हार हियरे सौं हिरकनि लागे,
छलकन रस नैन तामरस लोल हैं;
स्रौन के सरोज के परस 'मतिराम' लाल,
कटकित होन लागे कोमल कपोल हैं;
तौ बनै बनाव मिलै जोबन मैं कहूँ नीके[२],
लोचन के, जोबन के बासर अमोल हैं ॥२९७॥

### मिथ्याध्यवसति-लक्षण

एक झुठाई सिद्ध कौं झूँठो बरनत और।
तहँ मिथ्याध्यवसाय कौं[३] कहत सुमति मति-दौर ॥२९८॥

### उदाहरण

खल-बचननि की मधुरता चाखि साँप निज स्रौन।
रोम-रोम पुलकित भए कहत मोद गहि मौन ॥२९९॥

### ललित-लक्षण

बर्न्य बाक्य के अर्थ को, जहँ केवल प्रतिबिंब।
प्रस्तुत मैं बरनत ललित, निर्मल मति बिधु बिंब ॥३००॥

### उदाहरण

मेरी सीख सिखै न सखि मोसौं उठै रिसाय।
सोयो चाहत नीद भरि सेज[४] अँगार बिछाय ॥३०१॥

---

१ सोय, २ वाके, ३ यौं, ४ अंग।

## प्रथम प्रहर्षण-लक्षण

जहँ उत्कंठित अर्थ की बिन उपाय ही सिद्धि ।
तहाँ प्रहर्षन कहत हैं जे कबिजन मतिसिद्धि ॥३०२॥

## उदाहरण

स्याम बसन मैं स्याम निसि दुरी न तिय की देह ।
पहुँचाई चहुँ ओर घिरि भौंर-भीर पिय-गेह ॥३०३॥
मनभावन के ब्याह की[1] सुनी सलौनी बात ।
आँगी मैन[2] उरोज अरु आनँद उर न समात ॥३०४॥

## द्वितीय प्रहर्षण-लक्षण

जहँ मनइच्छित अर्थ ते अधिक सिद्धि 'मतिराम' ।
तहाँ प्रहर्षन औरऊ बरनत मति अभिराम ॥३०५॥

## उदाहरण

चाहत सत पावत सहस, पावत हय चाहि ।
भावसिंह यौं दानि है, जगत सराहत जाहि ॥३०६॥
चित्र मैं बिलोकत ही लाल को बदन बाल,
जीते जिहिँ कोटि चंद सरद पुनीन के ;
मुसकानि अमल कपोलनि के रुचिबृंद,
चमकै तरचोननि के रुचिर चुनीन के ।
पीतम निहारचो बाँह गहत अचानक ही ,
जामैं 'मतिराम' मन सकल मुनीन के ,
गाढ़ै गही लाज मैं न कंठ ह्वै फिरत बैन,
मूल छ्वै फिरत नैन बारि-बरुनीन के ॥३०७॥*

---

१ सों, २ अँगिया में न ।

*देखो रसराज उदाहरण मध्या ।

### तृतीय प्रहर्षण-लक्षण

जहाँ अर्थ की सिद्धि को जनतहि ते फल होय ।
इहौ प्रहर्षन कहत हैं कबि-कोबिद सब कोय ॥३०८॥

### उदाहरण

हरि की सुधि कौं राधिका चली अली के भौन ।
हँसत बीच ही मिलि गए बरनि सकै कबि कौन ॥३०९॥

### विषाद-लक्षण

मन इच्छित के अर्थ की प्रापति जहाँ बिरुद्ध ।
तहाँ बिषादहि कहत हैं जे कबिजन मति सुद्ध ॥३१०॥

### उदाहरण

आवत मैं हरि कौं सपने लखि, नैसुक बाट सकोचन छोड़ी ;
आगे ह्वै आड़े भए 'मतिराम' चली सुचितै चष लालच ओड़ी ।
ओठनि को रस लैन कौं मोहन, मेरी गही कर कंपत ठोड़ी ;
और भटू न भई कछू बात, गई इतने ही मैं नींद निगोड़ी ॥
३११॥†

### उल्लास-लक्षण

औरैं के गुन-दोष ते, औरै को गुन-दोष ।
बरनत यौं उल्लास हैं, जे पंडित मतिकोष ॥३१२॥

### गुण से गुण-उदाहरण

गुच्छन के अवतंस लसैं सिषि-पच्छनि अच्छ किरीट बनायो ;
पल्लव लाल समेत छरी कर पल्लव-से 'मतिराम' सुहायो ।
गुंजन के उर मंजुल हार निकुंजनि ते कढ़ि बाहिर आयो ;
आजु को रूप लखे ब्रजराज को आजु ही आँखिन को फल पायो ॥
३१३॥‡

---

†देखो रसराज उदाहरण स्वप्न-दर्शन ।

‡देखो रसराज उदाहरण नायक ।

### दोष से दोष-उदाहरण

मंत्रिन के बस जो नृपति, सो न लहत सुखसाज़ ।
मनहि बाँधि दृग देत हैं, मन कुमार कौं राज ॥३१४॥

### गुण से दोष-उदाहरण

दुख न मानि जो तजि चल्यो, जानि अँगार गँवार ।
छितिपालन की माल मैं, तैं ही लाल सिँगार ॥३१५॥

### दोष से गुण-उदाहरण

दधि छुड़ाय मोहन लियो सखी, सघन बन ठौर ।
बड़ो लाभ मन मैं गुन्यौं जो न कियो कछु और ॥३१६॥

### अवज्ञा-लक्षण

औरै के गुन दोष ते औरै के गुन दोष ।
जहँ न अवज्ञा तहँ कहत कबिजन बुद्धि अदोष ॥३१७॥

### उदाहरण

रावरे नेह को लाज तजी अरु गेह के काज सबै बिसराए ;
डारि दिए गुरु लोगनि को डर गाँव चवाय मैं नाव धराए ।
हेत कियो हम जो तो कहाँ तुम तौ 'मतिराम' सबै बहराए;
कोऊ कितेक उपाय करौ कहूँ होत है आपने, पीव पराए ॥
३१८॥†

मेरे दृग बारिद बृथा, बरषत बारि प्रबाह ।
उठत न अंकुर नेह को, तो उर ऊसर माह ॥३१९॥‡

---

छं० नं० ३१४ भावार्थ—जो राजा मंत्रियों के वश में रहते हैं उन्हें सुख नहीं मिलता । देखो मन नेत्रों के वश में था सो उन्होंने उसको बाँधकर उसके कुमार मनोज को राज्य दे दिया है ।

†देखो रसराज-परकीया खंडिता उदाहरण तथा ललितललाम, अर्थांतरन्यास ।

‡देखो रसराज उदाहरण शिक्षा ।

कहा भयो जो तजत है मलिन मधुप दुख मानि ।
सुबरन बरन सुबासजुत चँपक लहै न हानि ॥३२०॥

## अनुज्ञा-लक्षण

करत दोष की चाह जहँ ताही मैं गुन देखि ।
तहाँ अनुज्ञा कहत हैं कबिजन ग्रंथनि लेखि ॥३२१॥

## उदाहरण

मोर पखानि किरीट बन्यो मुकुतानि के कुंडल स्रौन बिलासी;
चारु चितौनि चुभी 'मतिराम' सु क्यौं बिसरै मुसकानि सुधा-सी ।
काज कहा सजनी कुलकानि सौं लोग हँसैं सिगरे ब्रजबासी;
मैं तौ भई मनमोहन को मुख चंद लखैं बिन मोल की दासी ॥
३२२॥

क्यौं इन आँखिन सौं निरसङ्क ह्वै मोहन को तन पापिन पीजे ।
नैक निहारें कलंक लगै इह गाँव बसें कहो कैसे कै जीजे ।
होत रहै मन यों 'मतिराम' कहूँ बन जाय बड़ो तप कीजे;
ह्वै बनमाल हिए लगिए अरु ह्वै मुरली अधरा रस लीजे ॥
३२३॥†

## लेस-लक्षण

जहाँ दोष गुन होत है, जहाँ होत गुन दोष ।
तहाँ लेस यह नाम कहि, बरनत कबि मति कोष ॥३२४॥

## दोष से गुण-उदाहरण

कत सजनी ह्वै अनमानो, अँसुवा भरति ससंक ।
बड़े भाग नँदलाल सौं, झूठहु लगत कलंक ॥३२५॥

---

छं० नं० ३२२ मैं तौ भई···दासी=मैं तो मनमोहन का मुखचंद्र देखकर उनकी विना दामों की चेरी हो गई हूँ ।

†देखो रसराज परकीया उदाहरण ।

## गुण से दोष-उदाहरण

प्रतिबिंबित तो बिब मैं भूतल भयो कलंक।
निज निर्मलता दोष यह मन में मानि भयंक ॥३२६॥

## मुद्रा-लक्षण

प्रकृत अर्थ पर पदनि सौं सुद्ध प्रकासत अर्थ।
मुद्रा तासौं कहत हैं कबि 'मतिराम' समर्थ ॥३२७॥

## उदाहरण

देह दीप दीपति दिपै बदन-चंद की जोति।
दामिनि दुति मुसकानि मृदु सुख की खानि उदोति ॥३२८॥

## रत्नावली-लक्षण

प्रस्तुत अर्थनि को जहाँ क्रम तैं थापन होय।
तहाँ कहत रत्नावली कबि रस बुद्धि समोय ॥३२९॥

## उदाहरण

जीतय जे रावत ऐरावत सौं जंग अंग,
पुंडरीक के गनत पुंडरीक छद हैं;
बामन बामन, मृदु कुमुद कुमुद गनै,
अंजन के जैतवार अंजन से कद हैं।
पुष्पदंत हू के दंत तोरचो ज्यौं पुहुप सार,
छीन लेत सार्बभौम हू के सदा मद हैं;
प्रबल प्रतीक सुप्रतीक के जितैया रैया,
राव भावसिंह तेरे दान के दुरद हैं ॥३३०॥

---

छं० नं० ३२८ दिपै=प्रकाशित होती है। छं० नं० ३३० ऐरावत, पूंडरीक, बामन, कुमुद, अंजन, पुष्पदंत, सार्वभौम तथा सुप्रतीक अष्ट दिग्गज के नाम हैं।

**तद्गुण-लक्षण**

जहाँ आपनौ रंग तजि लेत और को रंग ।
तदगुन तहँ बर्नन करत जे कबि बुद्धि उतंग ।।३३१।।

**उदाहरण**

हीरनि मोतिन के अवतंसनि सोने के भूषन की छबि छावै ।
हार चमेली के फूलन के तिन में रुचि चंपक की सरसावै ।
अंग के संग तैं केसरि रंग की अंबर सेत मैं जोति जगावै;
बाल छबीली छपायें छपै नहिं लाल कहौ अब क्यों करि आवै ।।
३३२।।

**प्रथम पूर्वरूप-लक्षण**

जहाँ और को रंग तजि बहुरि आपनौ लेत ।
बरनत पूरबरूप तहँ कबि 'मतिराम' सचेत ।।३३३

**उदाहरण**

मुकुत-हार हरि के हिए, मरकत मनिमय होत ।
पुनि पावत रुचि राधिका, मुख मुसकानि उदोत ।।३३४।।

**द्वितीय पूर्वरूप**

प्रगटित पूरब दसहि को जहँ अनुबर्तन होत ।
दूजो पूरब रूप तहँ बरनत पंडित गोत ।।३३५।।

**उदाहरण**

बदन चंद की चांदनी, देह दीप की जोति ।
राति बिते हू लाल, वहि भौन राति-सी होति ।।३३६।।

**अतद्गुण-लक्षण**

जहाँ संग मैं और को रंग कछू नहिं लेत ।
तहाँ अतदगुन कहत हैं कबिजन बुद्धिनिकेत ।।३३७।।

---

छं० नं० ३३२ अवतंस=कर्णफूल ।

**उदाहरण**

लाल बाल[1] अनुराग सौं रँगत रोज सब अंग ।
तऊ न छोड़त रावरो, रूप साँवरो रंग ॥३३८॥

**अनुगुण-लक्षण**

सम रुचि संगति और के, बढ़त आपनौं रंग ।
अनुगुन तासों कहत हैं, जे कबि बुद्धि उतंग ॥३३९॥

**उदाहरण**

बिरी अधर, अंजन नयन, मँहदी पग अरु पानि ।
तन कंचन के आभरन, लसत सरस छबि खानि[2] ॥३४०॥

**मीलित-लक्षण**

एक रूप ह्वै जाति मिलि, जहाँ होत नहिं भेद ।
बरनत मीलित हैं तहाँ, जिनकी बानी बेद ॥३४१॥

**उदाहरण**

अंगनि मैं चंदन चढ़ाय अंगराग सेत[3],
सारी छीर-फेन की-सी आभा उफनाति है;
राजत रुचिर रुचि मोतिन के आभरनि,
कुसुम-कलित केस सोभा सरसाति है ।
कबि 'मतिराम' प्रान प्यारे कौं मिलन जाति[4],
करि कै मनोरथनि मृदु मुसकाति है;
होति ना लखाई निसि चंद की उज्यारी मुख,
चंद की उज्यारी तन छाहौं छपि जाति है ॥३४२॥*

---

१ चित्त, २ नीठि परति पहिचानि, ३ चंदन कपूर अंगराज जुत अंग सेत, ४ चली ।

छं० नं० ३३८ भावार्थ—नायिका अपने अनुराग (लाल वर्ण) से नित्य रँगती है फिर भी आपका स्वरूप अपना काला रंग नहीं छोड़ता है ।

* देखो रसराज उदाहरण शुक्लाभिसारिका ।

## सामान्य-लक्षण

भिन्न रूप हू मैं जहाँ पैए कछू न बिसेष।
तहाँ कहत सामान्य हैं पंडित लोग असेष ॥३४३॥

## उदाहरण

सारी जरतारी की झलक झलकति तैसी
केसरि[1] को अंगराग कीन्हौं सब तन मैं;
तीछन तरनि की किरिनि तैं दुगुन जोति
जागति जवाहिर जटित आभरन मैं।
कबि 'मतिराम' आभा अंगनि अंगारनि की
धूम कैसी धारा छबि छाजति कचन मैं;
ग्रीषम दुपहरी मैं हरि कौं मिलन चली
जानी जाति नारि ना दवारिजुत बन मैं ॥३४४॥*

## उन्मीलित-विशेष-लक्षण

जहँ मीलित सामान्य मैं, पैयत भेद बिसेष।
उन्मीलित सबिसेष कबि, बरनत मति उल्लेष ॥३४५॥

## उन्मीलित-उदाहरण

सरद चाँदनी मैं प्रगट होत न तिय के अंग।
सुनत मंजु मंजीर धुनि सखी न छोड़ति संग ॥३४६॥

## विशेष-उदाहरण

आई फूलनि लैन कौं, चलो बाग मैं लाल।
मृदु बोलनि सौं जानिए, मृदु बेलिनि मैं बाल ॥३४७॥

---

१ कुंकुम।

* देखो रसराज उदाहरण दिवाभिसारिका।

### गूढ़ोत्तर-लक्षण

अभिप्राय सौं सहित जो उत्तर कोऊ देय।
तिहिँ गूढ़ोत्तर कहत हैं सुकबि सरस्वति सेय ॥३४८॥

### उदाहरण

ग्वालिन देहु बताइ हौं, मोहिं कछू तुम देहु।
बंसीबट की छाँह मैं, लाल जाय लखि लेहु ॥३४९॥

### प्रथम चित्र-लक्षण

जहँ बूझत कछु बात कौं, उत्तर सोई बात।
चित्रकहत 'मतिराम कबि', सकल सुमति अवदात ॥३५०॥

### उदाहरण

सरद-चंद की चाँदनी, को कहिए प्रतिकूल ?
सरद-चंद की चाँदनी, कोक हिए प्रतिकूल ॥३५१॥

### द्वितीय चित्र-लक्षण

बहुती बातनि को जहाँ उत्तर दीजे एक।
चित्र बखानत हैं तहाँ कबि जन बुद्धिबिबेक ॥३५२॥

### उदाहरण

को हरि-बाहन जलधि-सुत, को है ज्ञान-जहाज।
तहाँ चतुर उत्तर दियो, एक बचन द्विजराज ॥३५३॥

### सूक्ष्म-लक्षण

जानि पराए चित्त की ईहा जो आकूत।
होय जहाँ, सूच्छम तहाँ कहत सुकबि पुरहूत ॥३५४॥

---

छं० नं० ३५१ कोक=चकवा। छं० नं० ३५३ हरि-बाहन=गरुड़=द्विजराज। जलधि-सुत=चंद्रमा=द्विजराज। ज्ञान-जहाज=ब्राह्मण=द्विजराज। छं० नं० ३५४ ईहा=इच्छा। आकूत=चेष्टा समेत आशय समझाने का उद्योग।

### उदाहरण

लाल सखीनि मैं बाल लखी 'मतिराम' भयो उर आनँद भीनौं;
हाथ दुहूनि सौं चंपक गुच्छिनि को जुग छाती लगाय कै लीनौं।
चंद-मुखी मुसकाय मनोहर हाथ उरोजनि अंतर दीनौं;
आँखनि मूँदि रही मिसि कै ढाँपि निचोल को अंचल कीनौ॥३५५॥

### पिहित-लक्षण

जानि पराई बृत्ति जहँ, क्रिया सहित आकूत।
तहाँ पिहित बर्नन करत, जे कबि सुमति सपूत॥३५६॥

### उदाहरण

और तिया सँग कुंजबिहारी रह्यौ निसि मैं बसि कै रसभीनौ;
प्रात समै 'मतिराम' बखानत राधिका-मंदिर आवन कीनौ।
बोली न बोल कछू लखि कै घनसुंदर को पट नील नबीनौ;
अंबर केसरि रंग रँग्यौ मुसकाय के मोहन के कर दीनौ॥३५७॥*

### व्याजोक्ति-लक्षण

और हेतु बचननि[1] जहाँ, आकृति गोपन होय।
ब्याज उक्ति तहँ कहत कबि, ग्रंथ-समुद्र बिलोय॥३५८॥

---

१ रचननि।

छं० नं० ३५५ निचोल=ऊपर से ढकने का वस्त्र। भावार्थ—नायक ने दो चंपक पुष्पों के गुच्छों को छाती से लगाकर प्रकट किया कि मैं तेरा आलिंगन करना चाहता हूँ। नायका ने उरोजों के नीचे हाथ ले जाकर बताया कि तुम हृदय में बसते हो, आँख मूँदकर जाहिर किया कि रात को मिलना (कमल बंद होने पर) और रात में किस समय मिलना होगा यह बात मुख पर परदा डालकर प्रकट की गई अर्थात् जब चंद्रमा अस्त हो जाय (मुखचंद्र छिप जाय)।

*देखो रसराज उदाहरण उत्तमा नायिका।

## उदाहरण

लैन गई हुती बागहिं फूल अँध्यारी लखे डर बाढ़्यौ तहाँई ;
रोम उठे तन कंप छुट्यो 'मतिराम' भई स्रम की सरसाई ।
बेलिनि सौं उरझी अँगिया छतियाँ अति कंटनि की छतछाई;
देह मैं नेकु सम्हार रह्यौ नहीं ह्याँ लगि भागि मरूकरि आई ॥
३५९॥*

## गूढ़ोक्ति--लक्षण

कहिबे जो कछु और सों कहै और सों बोल ।
गूढ़ उक्ति[1] तासों कहत जिनकी बुद्धि अमोल ॥३६०॥

## उदाहरण

यौं न प्यार बिसराइए, लई[2] मोहि तैं मोल ।
मुख निरखत नँदलाल को, कहै सखी सौं बोल ॥३६१॥

## विवृतोक्ति-लक्षण

जहाँ श्लेष सों[3], गुप्त सों,[4], सुकबि प्रकासत अर्थ ।
विवृतोक्ति तहँ कहत हैं, जे कबि[5] सुमति समर्थ ॥२६२॥

## उदाहरण

आई है निपट साँझ, गैया गई घर माँझ,
हातें दौरि आई कहै, मेरो काम कीजिए;
हौं तो हौं अकेली और दूसरो न देखियत,
बन की अँध्यारी सौं अधिक भय भीजिए ।
कबि 'मतिराम' मनमोहन सों पुनि-पुनि,
राधिका कहति बात साँची कै पतीजिए;
कब की हौं हेरति न हेरें हरि पावति हौं,
बछरा हिरान्यो सो हिराय नैक दीजिए ॥३६३॥†

---

१ उकति, २ लियो, ३ को, ४ जो, ५ जग ।

* देखो रसराज उदाहरण सुरतगुप्ता ।

† देखो रसराज उदाहरण वचनविदग्धा ।

### युक्ति-लक्षण

मरम[1] छपावन कौं जहाँ, क्रिया आन संधान।
तहाँ जुक्ति बरनन करत, कबि कोबिद सग्यान ॥३६४॥

### उदाहरण

लेन कौं फूल निकुंजन माँझ गयो मिलि गोपिन को गन भायो;
नंदलला तिय के हिय मैं 'मतिराम' तहाँ दृगबान खुभायो।
गेह चलीं सखियाँ सगरी चित सुंदर साँबरे-रूप लुभायो;
आँखिन पूरि कटीले कपोलनि कँटक कोमल पाय चुभायो॥३६५॥

### लोकोक्ति तथा छेकोक्ति-लक्षण

जहँ कहनावति अनुकरन, लोक उक्ति 'मतिराम'।
और अर्थ लीन्हें सु जो, छेक उक्ति अभिराम ॥३६६॥

### लोकोक्ति-उदाहरण

मोहन कों मुखचन्द[2] लखें बढ़ि आनँद आँखिन ऊपर आवै;
रोम उठै 'मतिराम' कहै तनु चारु कदंब-लता छबि छावै।
बूझति हौं हित कै सखि तोहिं कहा रिस कै यह भौंह चढ़ावै;
मैं तृन[3] सो गन्यो तीनहु लोकनि तू तृन ओट पहार छपावै॥३६७॥

### छेकोक्ति-उदाहरण

छिति, नीर, कृसानु, समीर, अकास, ससी, रबि होत निरूप धरै;
अरु जागत सोवत हू 'मतिराम' सु आपनी जोति प्रकास करै;
जग ईस अनादि अनंत अपार वहै सब ठौरनि मैं बिहरै;
सिगरे तनु[4] मोह मैं मोहि रहे तृन[5] ओट पहार न देखि परै॥३६८॥

---

१ सरम, २ रूप, ३ तिन, ४ नर, ५ तिन।

छं० नं० ३६५ खुभायो=गड़ा दिया। आँखिनि पूरि...चुभायो= आँखों में अश्रु सात्त्विक और कपोलों पर रोमांच सात्त्विक हुआ था इसे छिपाने के लिए नायिका ने पैर में काँटा चुभा लिया। छं० नं० ३६७ भावार्थ—मैं तीनों लोकों को तिनके के समान समझती हूँ और तू पहाड़ को तिनके की ओट छिपाना चाहती है अर्थात् मुझसे संसार का कोई भेद छिपा नहीं है और उसीसे तू अपना प्रेम छिपाती है।

### वक्रोक्ति-लक्षण

श्लेष, काकु सों अर्थ की, रचना और जु होय ।
बक्र उक्ति सों जानिए, ग्यान सलिल मति धोय ।।३६९।।

### श्लेष-उदाहरण

मेरे मन तुम बसत हौ, मैं न कियौ अपराध ।
तुम्हैं दोष को देत हरि, है यह काम असाध ।।३७०।।

### काकु-उदाहरण

आज कहाँ तजि बैठी हौ भूषन ऐसे ही अंग कछू अरसीले ;
बोलत बोल रुखाई लियें 'मतिराम' सनेह सने हौ सुसीले ।
क्यौं न कहै दुख प्रानपिया अँसुवानि रहे भरि नैन लजीले ;
कौन तिन्हैं दुख है जिनकै तुम-मे मनभावन छैल छबीले ।।
३७१।।*

### जाति-लक्षण

जाको जैसो होय सो बरनत जहा सुभाव ।
तहाँ जाति यह नाम कहि बरनत सब कबिराव ।।३७२।।

### उदाहरण

जानत जहान ऐंड़ करि सुलताननि सौं,
कीनौ कछवाह कामधुज को बचाव है ;
देत 'मतिराम' भाट चारन कबिन जौन,
कौन पै गनायो जात गज समुदाव है ।
तेग त्याग सालिम सपूत सत्रुसालजू की,
खीझें रन रुद्र रीझें माज दरियाव हैं ;
साहनि सौं अकसिबो हाथिन को बिकसिबो,
राव भावसिंहजू को सहज सुभाव है ।।३७३।।

छं० नं० ३७३ अकसिबो=झगड़ा करना ।

*देखो रसराज उदाहरण मध्याधीराधीरा

## भाविक-लक्षण

जहाँ भयो भावी अरथ, बरनत हैं परतच्छ ।
तहँ भाविक सब कहत हैं, जिनकी मति है अच्छ ॥३७४॥

## उदाहरण

निसि दिन स्रौननि पियूष सो पियत रहैं,
छाय रह्यो नाद बाँसुरी के सुरग्राम को ;
तरनि-तनूजा-तीर बन कुंज बीथिन मैं,
जहाँ तहाँ देखति हैं रूप छबिधाम को ;
कबि 'मतिराम' होत हाँतो न हिए ते नैंक,
सुख प्रेम गात को परस अभिराम को ;
ऊधो तुम कहत बियोग तजि जोग करौ,
जोग तब करैं जो बियोग होय स्याम को ॥३७५॥
जनि चलाइए चलन की चरचा स्याम सुजान ।
मैं देखति हौं वाहि यह बात सुनत बिन प्रान ॥३७६॥

## द्विविध उदात्त-लक्षण

संपति को अधिकार जो, अरु उपलक्षण और ।
सो उदात्त द्वै भाँति को, बरनत कबि सिरमौर ॥३७७॥

## उदाहरण

पुहुमि को पुरहूत सत्रुसाल को सपूत,
संगर फतूहैं सदा जासौं अनुरागती[१] ;
दान देत रीझ मैं दिवान भावसिंहजू कौं,
धनद के धाम की तनक निधि लागती ।

---

१ संसार की सिरी सदा जासों अनुरागती ।

छं० ३७४ परतच्छ=प्रत्यक्ष । छं० नं० ३७५ नाद=शब्द । तरनि-तनूजा=यमुना ।

कहै 'मतिराम' मजलिस मैं महीपनि की,
कबिन की बानी हाड़ा सुजस मैं पगाती ;
जेती[1] और राजनि के राजनि मैं संपति है,
तेती रोज राव कै चिराकैं जोति जागती ।।३७८।।
पियुष-पयोधि मद्ध मननि सौं बद्ध भूमि,
रोध सौं रुचिर रुचि रोचक रवन मैं ;
कामतरु बिपिनि कदंब उपबन सीरो,
सुरभि पवन डोलै मृदु-सी गवन मैं ।
चिंतामनि मंडप बिराजै जगदंब सदा,
सावधान 'मतिराम' सेवक सेवन मैं ;
लंपट - लुबुध मन भव मैं भँवत कहा,
करि भूरि भावना भवानी के भवन मैं ।।३७९।।

### उपलक्षण-उदाहरण

निकसत जीवहिं बाँधि कै तासौं राखति बाल ।
जमुनातट वा कुंज में तुम जु दई बनमाल ।।३८०।।

### अत्युक्ति-उदाहरण

जो सुंदरतादिकनि की अधिक झुठाई होय ।
ताहि कहत अत्युक्ति हैं कबि पंडित सब कोय ।।३८१।।

---

१ एती ।

छं० नं० ३७८ राजनि मैं=राज्य में । चिराकैं=दीपक । छं० नं० ३७९ गवन=गति । लुबुध—लुब्ध=लोभी । छं० नं० ३८० निकसत ···बनमाल=जमुनाजी के किनारे उस कुंज में तुमने जो वनमाला उसको दी थी उससे उसने निकल भागने का उद्योग करनेवाले जीव को बाँध रक्खा है अर्थात् वह तुम्हारी उस माला की बदौलत जीती है ।

### उदाहरण-सवैया

ललित बिलास कोटि मंद मृदुहास अति,
अंग की सुबास[1] मृगमद-बास मंद की ;
मदन के मद उनमद नैन मंदिर मैं[2],
गति गरबीली कद मोकल गयंद की।
जोबन की जोति जगमग होत 'मतिराम',
लोचन चकोरनि की संपति अनंद की ;
अधिक अँध्यारी मैं उज्यारी होत ज्यौं-ज्यौं कछू,
चंदकी[3] उजारी मैं उजारी मुख चंद की ॥३८२॥
बाल-बिलोचन बारि के बारिधि बढ़ै अपार।
जारै जो न बियोग की बड़वा नल की झार ॥३८३॥

### निरुक्ति-लक्षण

जहाँ जोग ते नाम की अर्थ कल्पना और।
बरनत तहाँ निरुक्ति हैं कवि कोबिद सिर मौर ॥३८४॥

### उदाहरण

मोहनि मंत्रनि मनमोहन कियौ तैं बस,
बारन ज्यौं बाँधि राखै तामरस ताग सौं ;
कबि 'मतिराम' आली अलि सों गुबिंद कीन्हौं,
मंडित चरन-अरबिंद के पराग सौं।
ऐसो पति पायो[4] बड़े भागिन सौं प्यारी[5] सदा,
सुबरन ही कौं पघिलावत सुहाग सौं ;

---

१ अभिराम, २ से, ३ होत चंद की त्यों, ४ प्यारी, ५ पायो।

छं० नं० ३८५ तामरस ताग=कमल का तार। बारन=हाथी। सुबरन ही कौं···सुहाग सौं=अपने सौभाग्य से सुंदर नायक को वश में कर रक्खा है। श्लेष से—जैसे सुहागे से सोना पिघला दिया जाता है।

स्याम-स्याम कहिए सिंगार रस राच्यौ[1] ताते,
लाल-लाल कहिए रँग्यो है अनुराग सौं ।।३८५।।
ह्वै कै डहडहे दिन समता के पायें बिन,
साँझ सरसिजनि सरमि सिर नायो है ;
निसा भरि निसापति करि कै उपाय बिन
पायें रूप बासर बिरूप ह्वै लखायो है ।
कहै 'मतिराम' तेरे बदनि बराबरि को,
आदरस बिमल बिरंचि न बनायो है ;
दरपन न रह्यौ ताते दरपन कहियत,
मुकर परत ताते मुकुर कहायो है ।।३८६।।

**प्रतिषेध-लक्षण**

जहाँ प्रसिद्ध निषेध को अनुकीरतन प्रकास ।
तहाँ कहत प्रतिषेध हैं कबिजन बुद्धिबिलास ।।३८७।।

**उदाहरण**

ऐसी करौ करतूति बलाय ल्यौं नीकी बड़ाई लहौ जग जातें ;
आई नई तरुनाई तिहारी ही ऐसे छके चितवौं दिन-रातैं ।
लीजिए दान हौं दीजिए जान तिहारी सबै हम जानती घातें ;
जानौं हमैं जनि वै बनिता जिनसौं तुम ऐसी करौ बलिबातें ।।
३८८।।

**विधि-लक्षण**

जहाँ सिद्धि ही बात को, करत प्रसिद्ध बखान ।
बिधि भूखन तहँ कहत हैं, सकल सुकबि सग्यान ।।३८९।।

---

१ रँग्यो, २ बिना ।

श्रृंगार का रंग काला और अनुराग का लाल माना गया है । छं० नं० ३८६ डहडहे=प्रफुल्लित । बिरूप=विगत रूप, सौंदर्य-विहीन । आदरस—आदर्श=दर्पण । दरप न=अभिमान-हीन । मुकर परत=फिर जाना । मुकुर=दर्पण ।

### उदाहरण

कोप करि संगर मैं खग्ग कौं पकरि कै,
बहायो बैरि-नारिन को नैन-नीर-सोत है ;
कहै 'मतिराम' कीन्हौं रीझि कै निहाल मही-
पालनि के रूप सब गुनिन को गोत है।
जागै जग साहिब सपूत सत्रुसालजू को,
दस हूँ दिसानि जस अमल उदोत है ;
खलनि के खंडिबे कौं मंगनि के मंडिबे कौं,
महाबीर भावसिंह भावसिंह होत है ॥३९०॥

### हेतु-लक्षण

जहाँ हेतुमत साथ ही कीजे हेतु बखान ।
तहाँ हेतु भूषन करत कबि 'मतिराम' सुजान ॥३९१॥

### उदाहरण

और सकै कहि को 'मतिराम' सतासुत के बरनै गुन बानी ;
राव सही दरियाव जहान को आय जहाँ ठहरात है पानी ।
काम-तरोवर, धेनु औ पारस नैकु न मंगन के मन मानी ;
दारिद-दैत्य बिदारिबे[1] कौं भई भाऊ दिवान की रीझि भवानी ॥
३९२॥

दरपन मैं निज रूप लखि, नैननि मोद उमंग ।
तियमुख पियबस करन को, बढ़्यो गर्ब को रंग ॥३९३॥

---

१ बिदारन ।

छं० नं० ३९० संगर=युद्ध । खग्ग—खड्ग=तलवार । छं० नं० ३९२ काम तरोवर···मानी=भिक्षुक लोगों की निगाह में कल्पवृक्ष, कामधेनु और पारस पत्थर कुछ नही जँचते हैं । दारिद=दारिद्र्य ।

## द्वितीय हेतु-लक्षण

जहाँ हेतुमत हेतु को बरनत एक सरूप।
तहाँ हेतु ओरौ कहत, सब कबि, पंडित-भूप ॥३९४

## उदाहरण

नैननि को आनंद है जिय की जीवनि जानि।
प्रगट दरप कंदर्प को तेरी मृदु मुसकानि ॥३९५॥

## तृतीय हेतु-लक्षण

जहँ समर्थिबो अर्थ को प्रगट समर्थन होय।
तहाँ हेतु औरौ कहत कबि कोबिद सब कोय ॥३९६॥

## उदाहरण

भौंह कमान कै, लोचन-बान कै लाजनि मारि रहै बिसवासी;
गोल कपोलनि केलि करै भयो कुंडल लोल हिंडोल[1] बिलासी।
कोट किरीट, किए 'मतिराम' करै चढ़ि मोर पखानि मवासी;
क्यौं मन हाथ करौं सजनी बनमाल मैं बैठि भयो बनबासी ॥३९७॥

देखि महिपालनि की कंपति है छाती ऐसी,
संपति सहित देत जाचकनि दान[3] है;
देत सरनागत नरेसनि अभयदान,
महाबीर बैरिन कौं देत भयदान हैं।
कहै 'मतिराम' दिल्लीपति कौं बड़ाई देत,
सत्रुसाल नंद बलाबंध सुलतान है;
राव भावसिंहजू को सुजस बखानियत,
लीबे को जहान सब दीबे कौं दिवान है ॥३९८॥

---

१ डोलहि डोल, २ पैठि, ३ मान।

छं० नं० ३९५ कंदर्प=कामदेव। छं० नं० ३९७ हिंडोल बिलासी=हिंडोला झूलनेवाला। मवासी=डकैती।

## समाप्ति

रुचिर अर्थ भूषन इतें[1], रचि जानै 'मतिराम'।
ताकी बानी जगत मैं, बिलसै अति अभिराम ॥३९९॥

## आशीर्वाद

जब लगि कच्छप,-कोल-सहसमुख धरनि-भारधर ;
जब लगि आठौं दिसनि दिग्ध सोभित दिग्गज बर।
जब लगि कबि 'मतिराम' सगिरि सागर महिमंडल ;
अनिल अनल जब लग्गि, जोति मंडल आखंडल।
नृप सत्रुसाल नंदन नवल भावसिंह भूपालमनि।
जग चिरंजीव तब लगि सुखद कहत सकल संसार धनि ॥४००
कंठ करै सो सभनि मैं, सोभै अति अभिराम।
भयो सकल संसार हित, कबिता 'ललितललाम' ॥४०१॥

---

१ जिते।

छं० नं० ४०० कोल=वाराह। सहसमुख=शेषजी। दिग्ध=भारी, सुंदर। अनिल=हवा। अनल=अग्नि। आखंडल= इंद्र।

# मतिराम–सतसई

**वंदना**

मो मन तम-तोमहि हरौ, राधा को मुख-चंद।
बढ़ै जाहि लखि सिंधु लौं, नँद-नंदन आनंद॥ १ ॥
मुंज गुंज के हार उर, मुकुट मोर पर पुंज।
कुंजबिहारी बिहरियै, मेरेई मन-कुंज॥ २ ॥
रति नायक सायक सुमन, सब जग जीतन वार।
कुबलय दल सुकुमार तन, मन कुमार जय मार॥ ३ ॥
राधा मोहन लाल को, जाहि न भावत नेह।
परियौ मुठी हजार दस, ताकी आँखिनि खेह॥ ४ ॥

**सुन्दरी-वर्णन**

नागरि-नैन-कमान-सर, करत न ऐसी पीर।
जैसें करत गँवारि के, दृग-धनुही के तीर॥ ५ ॥
तन रोचित रोचन लहैं, रंचन कंचन गोतु।
पिया पिया बासो दिया, छिया-छिया जग होतु॥ ६ ॥

---

छं० नं० १ तम-तोम=अंधकार। मो मन···आनंद=श्रीराधाजी का मुखचंद्र मेरे मन में व्याप्त अंधकार को दूर करे। जिस प्रकार से चंद्रमा को देखकर समुद्र में लहरें उठने लगती हैं उसी प्रकार से श्रीराधिकाजी के मुखचंद्र को देखकर श्रीकृष्ण का आनंद-वृद्धि-लाभ करे। छं० नं० २ मुंज गुंज के हार उर=मूँज (एक प्रकार की घास जिसको बटकर रस्सी बनाते हैं) और घुँघची की बनी (घुँघची के दाने मूँज की रस्सी में पिरोए हुए) मालाएँ हृदय पर हैं। मन-कुंज=मन-रूपी कुँज। छं० नं ३ मन कुमार जय मार=मनोज--काम की जय हो छं० नं० ४ खेहि=धूल।

सुत को सुनो पुरान यों, लोगनि कह्यो निहोरि।
चाहि-चाहि जुत नाह मुख, मुसिक्यानी मुख मोरि॥ ७ ॥
कँत चौक सीमंत की, बैठी गाँठि जुराइ।
पेखि परौसी कों पिया, घूँघट मैं मुसिक्याइ ॥ ८ ॥
गुरुजन दूजे ब्याह कों, प्रति दिन कहत रिसाइ।
पति की पति राखे बहू, आपुन बाँझ कहाइ॥ ९ ॥
बरषा रितु बीतन लगी, प्रति दिन सरद उदौति।
लहलह जोति जुवार की, अरु गँवारि की होति॥१०॥
नए बिरह-अँसुवानि कौ, छिन-छिन होत उदोत।
अँखियनि लग्यो अपार वह, तन-पानिप कौ सोत॥११॥
नवल नेह में दुहुनि की, लखी अपूरब बात।
ज्यों सूखति सब देह है, त्यों पानिप अधिकात॥१२॥
कत सजनी है अनमनी, अँसुवा भरति ससंक।
बड़े भाग नँदलाल सों झूँटहु लगत कलंक॥१३॥
औगुन बरनि उराहनो, ज्यों-ज्यों ग्वालिन देहि।
त्यों-त्यों हरि तन हेरि हँसि, हरषति महरिहि येहि॥१४॥

---

छं० नं० ७ सुत को···निहोरि=लौगों ने आग्रह करके कहा कि संतानोत्पत्ति के लिये पुराण सुनो। छं० नं० ९ पति कमजोर है इससे संतानोत्पत्ति नहीं होती है। पति के माता-पिता उनको नित्य डाँटते हैं कि दूसरा ब्याह कर ले जिससे संतान हो। यह स्त्री बाँझ है इससे औलाद न होगी। बहू रहस्य की बात जानती है अगर उसे प्रकट कर दे तो पति की मर्यादा भंग हो जाय इसलिये उनकी मर्यादा रखने को बाँझ कहलाता पसंद करती है।

*देखो रसराज उदाहरण परकीया।

†देखो रसराज तथा ललितललाम।

‡देखो रसराज उदाहरण शिक्षा तथा ललितललाम उदाहरण लेस।

लगनि लगे लोचन लखे, जासों मोहन लाल ।
करि सनेह ता बाल सों, सिखै सकल ब्रज लाल ।।१५।।
तेरी औरे भाँति की, दीपसिखा-सी देह ।
ज्यों-ज्यों दीपति जगमगै, त्यों-त्यों बाढ़त नेह ।।१६।।
पानिप मैं घर मीन को, कहत सकल संसार ।
दृग मीननि को देखियत,पानिप पारावार ।।१७।।
देखें बानिक आजु की, वारों कोटि अनंग ।
भलो चल्यो मिलि साँवरे, अंग रंग पट रंग ।।१८।।*
अबहीं सब तुम हेरती, हँसि-हँसि बातनि पागि ।
मेरे चितवत नेक ही, ब्रज में लागति आगि ।।१९।।
पागी प्रेम नँदलाल के, भरन आपु जल जाइ ।
घरी-घरी घर के तरें, घरनि देति ढरकाइ ।।२०।।
लपटानीं अति प्रेम सों, दै उर उजर उतंग ।
घरी एक लगि छुटे हू[1], रही लगी-सी अंग ।।२१।।†
नींद, भूख अरु प्यास तजि, करती हो तन राख ।
जलसाई बिन पूजिहैं, क्यों मन के अभिलाख ।।२२।।
जावक सों रागी पगनि, हरित नगन अँगुरीन ।
जाबक सों रागी पगनि, मनु कीनो परबीन ।।२३।।

१ छूटेहु पर ।

छं० नं० १६ साधारण दीपक जितना ही प्रज्वलित होता है उतना ही उसका स्नेह (तेल) कम पड़ता है परंतु नायिका की दीपशिखा-रूप देह में जितनी ही दीप्ति अधिक जगमगाती है उतना ही उसका नेह (स्नेह=प्रेम) बढ़ता है । तात्पर्य यह है कि यौवनागम में शरीर-क्रांति को साथ प्रेम भी बढ़ता जाता है । छं० नं० २० घरनि—घड़नि=घड़ों को । छं० नं० २२ करती हो तन राख=शरीर को भस्म करती हो । जलसाई=समुद्र में शयन करनेवाले भगवान् ।

*दे० ललितललाम उ० परिकरांकुर ।

†दे० रसराज उ० प्रौढ़ा ।

खेलत मार सिकार है, डोरे पास समेत।
नैन मृगन सों बाँधि कै, नैन मृगन गहि लेत ।।३३।।
मृगपति जित्यो सुलंक सों, मृगलच्छन मृदु हास।
मृगमद जित्यो सुनैन सों, मृग मद जित्यो सुबास ।।३४।।
छपै छपाए अब नहीं, मैं पायो लखि अंक।
नाहिंन जु पै कलंक तौ, कैसे बदन ससंक ।।३५।।
चौंसठि कला बिलास जुत, बदन कलानिधि पेखि।
दुतिया की देखें कला, को दुति या की देखि ।।३६।।
पावै ऐपन ओपनी, कहै कुरंटक कौन।
सोनो सोन जुही लहै, ललित देह दुति सोन ।।३७।।
तामें अनमिष नैनता, किए लाल बस ऐन ।।
अनमिष नैन सुने न ए, निरखत अनमिष नैन ।।३८।।
नारि नैन के नीर को, नीरधि बढ़ै अपार।
जारे जौन बियोग को, बड़वानल की झार ।।३९।।*
जातरूप रूपहि लखति, बाँधत प्रभु मन ऐन।
निपट निहारे निलज ए, लोनि हरामी नैन ।।४०।।
रोस न कर जौ तजि चल्यो, जानि अँगार गवार।
छितिपालनि की माल में, तैहीं लाल सिंगार ।।४१।।
कहौं भयो 'मतिराम' हिय, जो पहिरी नँदलाल।
लाल मोल पावै नहीं, लाल गुंज की माल ।।४२।।
गुन औगुन को तनकऊ, प्रभु नहिं करत बिचार।
केतक कुसुमन आदरत, हर सिर धरत कपार ।।४३।।†

---

छं० नं० ३३ मृगन=अन्वेषण, खोज। मृगन=हरिण। छं० नं० ३६ दुतिया की⋯देखि=इस नायिका की अंगदीप्ति (दुति या की) देखकर द्वितीया की चंद्रकला (दुतिया की कला) कौन देखे।

*दे० रसराज।

†दे० ललितललाम उ० अर्थांतरन्यास।

भाल लाल बेंदी दिए, उठें प्रात अलसात।
लोनी लाजनि गड़ि गई, लखे लोग मुसकात ॥४४॥
जोते पहिरे सुंदरी, सो, दुति अधिक उदोतु।
तेरे सुबरन रूप तें, रूपो सुबरन होतु ॥४५॥
भजे अँध्यारी रैनि मैं, भयो मनोरथ काज।
पूरे पूरब पुन्य तें, परयो परोपन आज ॥४६॥
निज बल के परिमान तुम, तारे पतित बिसाल।
कहा भयो जु न हौं तरतु, तुम न खिस्याहु गुपाल ॥४७॥
कर धरि काँधें कंत के, चलै लटपटी चाल।
थकित करति पथिकनि सबनि, थकित पंथ में बाल ॥४८॥
नेकु न थाकत पंथ में, चले जु कोस हजार।
चंचल लोइन-हयनि पर, भए जात असवार ॥४९॥
ललित नाक नथुनी बनी, चुनी रही ललचाइ।
गजमुकतनि के बिच परयो, कहो कहाँ मन जाइ ॥५०॥
झूठे ही ब्रज में लग्यो, मोहिं कलंक गुपाल।
सपने हूँ कब हूँ हिए, लगे न तुम नँदलाल ॥५१॥*
चंद-किरनि लगि बाल तन, उठे अंग अति[1] जागि।
परसत कर दिनकर किरनि[2] ज्यों दरपन में आगि ॥५२॥†

---

१ उठै आगि, २ दुपहर दिनकर करि परस।

छं० नं० ४४ लोनी=सलोनी नायिका। छं० नं० ४६ परावन—पर्वन्=पर्व, उत्सव। छं० नं० ४७ हे ईश्वर, अपनी शक्ति-भर तुमने बड़े-बड़े पापी तार डाले हैं, क्या हुआ जो मुझे नहीं तार पाते हो इस कारण तुम शरमाओ नहीं। छं० नं० ४९ लोइन-हयनि=नेत्र-तुरंग।

* दे० रसराज उ० मोट्टाइत-हाव।

† दे० रसराज उ० प्रौढ़ा प्रोषितपतिका।

दसा सुने निज बाग की, लाल मानिहो झूठ ।
पावस रितु हूँ में लखें, डाढ़े ठाढ़े ठूठ ॥५३॥
तरनि-किरनि झलमलित मुख,लाली ललितकपोल ।
प्यास लगावति दृगनि में, प्यासी बाल अमोल ॥५४॥
लाल तिहारे संग में, खेले खेल बलाइ ।
मूँदत मेरे नैन हो, करनि कपूर लगाइ ॥५५॥*
खेलत चोरमिहीचनी, परे प्रेम पहिचानि ।
जानी प्रगटत परस तें, तिय लोचन पिय पानि ॥५६॥
खेलत खेल सखीनि में, उतै धूरि अवगाहि ।
पलक न लागत एक पल, इतै नाह मुख चाहि ॥५७॥
निडर बटोही बाट में, ऊखनि लेत उखारि ।
अरे गरीब गँवार तैं, काहे करत उजारि ॥५८॥†
मेरे सिर कैसी लगै, यों कहि बाँधी पाग ।
सुंदरि रति बिपरीत में, प्रगट कियो अनुराग ॥५९॥
नहिं सुहाइ परगोत है, गोत आपनो पाइ ।
बिदा करी कुल-कानि की, नैननि नैन बसाइ ॥६०॥
ग्रीषम हूँ रितु मैं भरी, दुहूँ कूल पैराउ ।
खारे जल की बहति है, नदी तिहारे गाउ ॥६१॥
हियो हिए सों मिलि चल्यो, नैन चले मिलि नैन ।
इतै उतै मारी फिरै, लाज कहूँ ठहरै न ॥६२॥
बसिबे कों निज सरबरनि, सुर जाको ललचाहिं ।
सो मराल बक-ताल में, पैठन पावत नाहिं ॥६३॥

---

छं० नं० ५३ विरहताप की गर्मी से बरसात में भी वृक्ष झुलसे खड़े हैं । छं० नं० ६१ विरह के आँसुओं से परिपुष्ट नदी बह रही है इसी लिये उसका जल खारा है ।

* दे० रसराज उ० अज्ञातयौवना ।

† दे० रसराज उ० लीला-हाव ।

अद्‌भुत या धन को तिमिर, मो पै कह्यो न जाइ।
ज्यों-ज्यों मनिगन जगमगत, त्यों-त्यों अति अधिकाइ ॥६४॥
कहा दवागनि के पियें, कहा धरें गिरि धीर।
बिरहानल में बरत जो[1], बूड़त लोचन नीर ॥६५॥*
सतरौहीं भौंहनि नहीं, दुरैं दुरायें नेह।
होति नाम नँदलाल की, दीपमाल[2]-सी देह ॥६६॥
सूखी सुता पटेल की, सूखी ऊखनि पेखि।
अब फूली-फूली फिरै, फूली अरहर देखि ॥६७॥
चपल चित्त बेधो निरखि, याही डरनि दुराति।
नैन बान वै देखि कै, लाज नहीं ठहराति ॥६८॥
भलो एक मन ही गह्यो, सज्जनता को नेम।
दृगनि मारि घाइल कियो, तासों बाँधत प्रेम ॥६९॥
कोटि-कोटि मतिराम कहि, जतन करो सब कोइ।
फाटे मन अरु दूध मैं, नेह न कबहूँ होइ ॥७०॥
पानिपयख पयोधि में, नेक नहीं ठहराइ।
नैन मीन ए पलक में, मन जहाज गिलि जाइ ॥७१॥
पानिप पूर पयोधि में, रूप जाल बगराइ।
नैन मीन ए नागरनि, बरबट बाँधत आइ ॥७२॥

---

१ ब्रज, २ नीपमाल।

छं० नं० ६७ पटेल=गाँव का मुखिया। छं० नं० ६८ भावार्थ—लज्जा ने देख लिया है कि पैने नेत्र-बाणों ने चित्त को वेंध डाला है सो अपने बचाव के लिये मारे डर के वह छिपी-छिपी फिरती है। कहीं ठहरती नहीं है। छं० नं० ६९ भावार्थ—मन सज्जन है। जिन नेत्रों ने उसे घायल किया है उन्हीं से वह प्रेम करता है। छं० नं० ७० भावार्थ—फटे दूध से घी (स्नेह) नहीं निकलता और फटे चित्त से प्रेम (स्नेह) का प्रादुर्भाव नहीं होता है। छं० नं० ७१ गिलि जाइ=निगल जाय।

* दे० ललितललाम उ० पंचम प्रतीप।

† दे० रसराज उ० लक्षिता तथा ललितललाम चंचलातिशयोक्ति।

कंटक काढ़त लाल की, चंचल चाह निवाहि ।
चरन खैंचि लीनो तिया, हँसि झूठे करि आहि ॥७३॥
सुबरन बरन सुबास जुत, सरस दलनि सुकुमार ।
ऐसे चंपक कौं तजै, तै ही भौंर[१] गँवार ॥७४॥*
देखे हूँ बिन देखि हूँ, लगी रहै अति आस ।
कैसे हूँ न बुझाति है, ज्यों सपने की प्यास ॥७५॥
सखिनि दियो उपदेस जो, नहिं कैसे हुँ ठहरात ।
नवल नेह चित चीकने, ढरकि तोय लों जात ॥७६॥
सौहनि करि पाइनि परचो, तेरे रिसैं उदोति ।
नाह नेह तोमें लह्यो, तू कत रूखी होति ॥७७॥†
भौंहनि संग चढ़ाइयो, कर गहि चाप मनोज ।
नाह नेह साथहि बढ़चो, लोचन लाज उरोज ॥७८॥
लई जु पीर जनाइ कै, करि मिलाप की आस ।
मन उड़ात अजहूँ रहै, ऊँची उहीं उसास ॥७९॥
नैन मिली मन हूँ मिली, बातनि मिली बनाइ ।
क्यों न मिलावति देह सों, नेह-रहचटो लाइ ॥८०॥
लाज छुटी गेह्यो छुटचो, सुख[२] सों छुटचो सनेह ।
सखि कहियौ वा निठुर सों, रही छूटिबें देह ॥८१॥

---

१ चंपकली को तजत अलि तैं ही होत, २ सबसों ।

छं० नं० ७६ सूर्य-जल जब स्निग्ध स्थल पर पड़ता है तो वहाँ से ढरक जाता है—वहाँ पर सूखता नहीं है—इसी प्रकार से नायिका को सखियों ने मान करने का जो उपदेश दिया है वह उसके स्नेहचिक्कण (प्रेम के कारण जिसकी रुखाई दूर कर दी गई है) चित्त पर प्रभाव नहीं कर पाता है ।

* दे० ललितललाम उ० प्रस्तुतांकुर ।

† दे० रसराज उ० परकीया प्रोषितपतिका ।

दुरजन वे निंदित रहैं, गुरुजन गारी देत ।
सहियत बोल कुबोल ए, लाल तिहारे हेत ॥८२॥
लगे लूत के जाल ए, लखो लसत इहि भौन ।
जानि कुहू-रजनी मनो, कियो नखत-गन गौन ॥८३॥
मेरे तन के रोम ए, मेरे नहीं निदान ।
उठि आदर अगमन करैं, करौं कौन बिधि मान ॥८४॥*
अनमिख लोचन बाल के, यातें नंदकुमार ।
गई मीच[1] परसत पजरि, बिरहानल की झार ॥८५॥†
जलद निकासी रैनि दिन, रहै नैन झर लागि ।
बाढ़ति जाति बियोग की, बिद्युत की-सी आगि ॥८६॥
मौर नूत नूतन रहै, देखि धरैं क्यों धीर ।
मनो मनोज महीप के, तीरन भरे तुनीर ॥८७॥
दिपै देह दीपति गयौ, दीप बयारि बुझाइ ।
अंचल ओट किए तऊ, चली नबेली जाइ ॥८८॥
ऐसे बोलो बोल बलि, जैसे याहि सुहात ।
बेलि नबेली कनक की, झुकति तनक ही बात ॥८९॥
सारी लटकति पाट की, बिलसति फुँदी लिलार ।
मनो रूप-मंदिर बँधे, सुंदर बंदनवार ॥९०॥
पति आयो परदेस तें, हिय हुलसी अति बाम ।
टूक-टूक कंचुक कियौ, करि कमनैती काम ॥९१॥‡

---

१ मीच गई जरि बीच ही ।

छं० नं० ८८ भावार्थ—यद्यपि हवा के झोंके से दीपक बुझ गया है फिर भी नवेली के शरीर की कांति से प्रकाश बना है, नायिका उस मर्म को न जानकर बुझे हुए दीपक को आँचल में छिपाए लिए जा रही है मानो वह जलता है । छं० नं० ८९ बात=१ बातचीत, २ वायु ।

* दे० रसराज उ० मध्यमा नायिका । † दे० रसराज उ० जड़ता ।
‡ दे० रसराज उ० आगतपतिका ।

लाल तिहारे नैन सर, अचिरज करत अचूक।
बिन कंचुक छेदैं करै, छाती छेद छटूक ॥९२॥
पिय के दरपन में निरखि, प्रतिबिंबित निज रूप।
बाल लाल मुख लखि भई, रिस भरि भौंह अनूप ॥९३॥
और बाल कहियै कहा, सुनियै नंदकुमार।
बिरह आँच साँचे भए, याके अंग अँगार ॥९४॥
ललित लाइ की लपट-सी, चली जाति जहँ नारि।
विरह-अगिनि की झार तहँ, जारि जात झोंकारि ॥९५॥
जहाँ तहाँ रितुराज में, फूले किंसुक-जाल।
मानहु मान मतंग के, अंकुस-लोहू लाल ॥९६॥
बितें सिसिर रितु रजनि के, मधुर प्रताप सुबैन।
जाग्यो मैन महीप सुनि, पिक बंदिनि के बैन ॥९७॥
होत दसगुनो अंकु है, दियें एक ज्यों बिंदु।
दियें डिठोना यों बढ़ी, आनन आभा इंदु ॥९८॥
तूँ सोने की सटक है, रही और गुन पागि।
बिन लागें पीरहि करै, रहै पीर उर लागि ॥९९॥
मान जनावति सबनि कों, मन न मान को ठाट।
बाल मनावन कों लखै, लाल तिहारी बाट ॥१००॥*
नखतावलि नख, इंदु मुख, तनु दुति दीप अनूप।
होति निसा नँदलाल मन, लखे तिहारो रूप ॥१०१॥
इतै उतै सचकित चितै, चलै[1] डुलावति बाँह।
डीठि[2] बचाइ सखीनि की, छिन इक निरखति[3] छाँह ॥१०२॥†

---

१ चलत, २ दीठि, ३ छनकु निहारति।

* दे० रसराज उ० लघुमान।

† दे० रसराज उ० ज्ञातयौवना।

साँझ समै वा छैल की, छलनि कही नहिं जाइ।
बिन डर बन डरपाइ कै, लियो मोहि उर लाइ ॥१०३॥*
राति अँध्यारी झझकि झुकि, झूँठे ही भय भागि।
ललित बाल मन मालती, रही लाज उर लागि ॥१०४॥
हमसों तुमसों लाल इत, नैनानि ही को नेह।
उत प्यारी के दृगनि के, सलिल सींचियत देह ॥१०५॥‡
जैतवार यह मार सों, अकस करो जिन चेत।
भामिनि भौंह कमान के, गोसा ही गहि लेत ॥१०६॥
सुधा मधुर तेरो अधर, सुंदर सुमन सुगंध।
पीव जीव को बंध यह[1], बंध जीव को बंध ॥१०७॥
पग जराइ की गूजरी, नथुनी मुकुत सुढार।
घने घेर को घाँघरौ, घूँघरवारे बार ॥१०८॥
बंदन तिलक लिलार में, ऐसी मुख छबि होति।
रूप भौन में जगमगै, मनो दीप को ज्योति ॥१०९॥
मन तें नैननि कों चली, नैननि तें मन काज।
द्वै दीपक की छाँह लों, बीच बिलानी लाज ॥११०॥
पीन पयोधर-भार यह, धरें छीन कटि ऐन।
छोटे मुख में लसत हैं, बड़े-बड़े ए नैन ॥१११॥
तेरे मुख की मधुरई, जो चाखी चख चाहि।
लगत जलज जंबीर-सो, चंद चूक-सो ताहि ॥११२॥

---

१ है।

छं० नं० १०६ अकस=झगड़ा। गोसा=किनारा। छं० नं० ११२ जंबीर—जंभीर=नींबू। चूक=अत्यंत खट्टा पदार्थ।

* दे० रसराज उ० क्रिया-चतुर नायक।

† दे० रसराज उ० परकीया खंडिता।

‡ दे० रसराज उ० प्रौढ़ा स्वाधीनपतिका।

तेरी मुख छबि लखि लखै, होत चंद ता तूल ।
कंद खाइ कै चूसियै, ज्यों रूसे को फूल ॥११३॥
निज नीचे कों निरखि नित, ऊँचे होत उरोज ।
यातें मुख के होत हैं, नीचे नैन-सरोज ॥११४॥
ज्यों-ज्यों ऊँचे होत हैं, उरज बाल के ऐन ।
सब सौतिनि के होत हैं, त्यों-त्यों नीचे नैन ॥११५॥
जब-जब चढ़ति अटानि दिन, चंदमुखी यह बाम ।
तब-तब घर-घर धरत हैं, दीप बार सब गाम ॥११६॥
छुवत परस्पर हेर कें, राधा नंदकिसोर ।
सबमें वेई होत हैं, चोर-मिहचनी चोर ॥११७॥*
खंजन, कमल, चकोर, अलि, जिते मीन, मृग ऐन ।
क्यों न बड़ाई कों लहैं, तरुनि तिहारे नैन ॥११८॥
अँसुवा बरुनी ह्वै चलत, जल चादर के रूप ।
अमल कपोलनि की झलक, झलकति दीप अनूप ॥११९॥
कुच तें स्रम जलधार चलि, मिली रुमावलि रंग ।
मनो मेरु के तरहटी, भयो सितासित संग ॥१२०॥
सरदागम पिय-आगमन, जगी जोति मुख-इंदु ।
अंग अमल पानिप भयो, फूले दृग अरबिंदु ॥१२१॥‡
मो मन सुक लों उड़ि गयौ, अब क्यों हूँ न पत्याइ ।
बसि मोहन बनमाल में, रह्यो[1] बनाउ बनाइ ॥१२२॥ ×

---

१ कह्यो ।

छं० नं० ११६ भावार्थ—इसके छत पर चढ़ने से ऐसा जान पड़ता है मानो चंद्रमा निकला है । इससे लोगों को भ्रम होता है कि रात हो गई और वे दीपक जलाने लगते हैं । छ० नं० ११८ ऐन=एणी, हरिणी ।

दे० रसराज उ० संयोग-सिगार । दे० रसराज उ० स्वेद ।

‡दे० रसराज उ० मध्यमा आगतपतिका । ×दे० रसराज उ० अभिलाष ।

बेंदी ललति मसूर की, लसति सलौने भाल ।
मनो इंदु के अंक में, इंदु-कामिनी लाल ।।१२३।।
फिरि-फिरि आवति द्वार तें,झूँठे झुकि अलसाति ।
लेति आगि तितनी बहू, जो बीचहीं बुझाति ।।१२४।।
अमल कपोलनि में अरुन, झलकनि पीक अनूप ।
उठी मनो रबि-किरन सों, आगि लपट के रूप ।।१२५।।
बार-बार वा गेह सों, बारि-बारि लै जाति ।
काहे तें बिन बात ही, बाती आजु बुझाति ।।१२६।।
नीठि-नीठि आगें परै, पैगु परयो जनु फंद ।
को न होति गति मंद है, लखि तेरी गति मंद ।।१२७।।
नैन जोरि मुख मोरि हँसि, नैसुक नेह जनाइ ।
आगि लैन आई हियें, मेरे गई लगाइ ।।१२८।।*
सुबरन बेलि तमाल सों, घन सों दामिनि देह ।
तूँ राजति घनस्याम सों, राधे सरस सनेह ।।१२९।।
है साँचो कैधों भयो, मेरीई मति-भंग ।
आजु बदलि काहे गयो, बदलि बसन तन रंग ।।१३०।।
सुरत अंत सुख अमित ह्वै, भोर भए निसि जागि ।
उर सोई लागी अज्यों, जो उर सोई लागि ।।१३१।।
दूनी मुख में छबि भई, बेसरि धरी उतारि ।
हरि के उर सोई लगी, करति रसोई नारि ।।१३२।।
जब तें मिलि बरुनीनि सों, अच्छिन की छवि अच्छ ।
जनु अवनीप अनंग के, तरल तुरंग सपच्छ ।।१३३।।

---

छं० नं० १२७ को···मंद=तेरी मंद चाल देखकर किसकी चाल धीमी नहीं पड़ जाती है। छं० नं० १३३ अच्छिन=आँखें। बरुणी समेत आँखें। सपक्ष घोड़े के समान चंचल हैं।

*दे० रसराज उ० उपपति।

लसत बूँद अँसुवानि के, बरुनिनि छोर उदार ।
दृग तुरंग झूलनि मनो, झलकत मुकत सुढार ॥१३४॥
मानहु में बिन भूषननि, धरति अधिक छबि अंग ।
नैन तरंगनि तें भए, तरल तुरंग सुरंग ॥१३५॥
ज्यों-ज्यों छबि अधिकाति है, नवल बाल मुख इंदु ।
त्यों-त्यों मुरझत सौति कौ, अमल बदन अरबिंदु ॥१३६॥
अंजन जुत अँसुवानि की, धारि धसति जुग नैन ॥
मनो डोर मखतूल के, बाँधे खंजन नैन ॥१३७॥
बिंदु लसत अँसुवानि के,लाल भए दृग कोर ।
देखें बिन पिय चंद-मुख, चिनगी चुगत चकोर ॥१३८॥
सपने में लालन चलत, लखि रोई अकुलाइ ।
जागत हू पिय हिय लगी, हिलकी तऊ न जाइ ॥१३९॥
पिय-आगम सुनि बाल तन, बाढ़े हरख बिलास ।
प्रथम बूँद बारिद उठैं, ज्यों बसुमती सुबास ॥१४०॥*
याके मन में जानियत, कोऊ लग्यौ सभाग ।
कहत गान बिन अरथ को. प्रगट अरथ अनुराग ॥१४१॥
छाप तरौना-नखनि की, सोवत लगी कपोल ।
मनो मदन की मोहनी, मूँगा माल अमोल ॥१४२॥
मोकों तुम क्यों कहति हौ, लै गुपाल को नाँऊ ।
रिस मिस नेह गुबिंद को कहति फिरै सब गाँऊ ॥१४२॥
नर-नारी सब जपत हैं, घर-घर हरि को नाँउ ।
मेरे मुख धोखें कढ़त, परत गाज ब्रज गाँउ ॥१४४।

---

छं० नं० १४१ कहत···अनुराग=इसका विना मतलब का गाना प्रेम का अर्थ प्रकट करता है अर्थात् यह किसी पर अनुरक्त है । छं० नं० १४२ तरौना-नख=कर्णफूल के दाँत । छं० नं० १४४ गाज=वज्र ।

दे० रसराज उ० आगतपतिका ।

पगनि परे हिय पीठ पर, परे नैन जल टूटि।
सींची मनो सनेह-रस, गयो मान मन छूटि ॥१४५॥
पगनि परयो लखि प्रानपति, दियो मुगध-तिय रोइ।
कज्जल छल मन मलिनता, ल्याए अँसुवा धोइ ॥१४६॥
इंदु-उपल उर बाल कौ, कठिन मान में होत।
देखे बिन कैसें द्रवैं, तो मुख इंदु उदोत ॥१४७॥
भौंह बीच तिल तनक-सै, सोहत सुखमा संचि।
दियो डिठौना रीझि सों, मानहुँ बिरचि बिरंचि ॥१४८॥
चलत लाल के मैं कियो, सजनी हियो पखान।
कहा करों दरकत नहीं, भरें[1] बियोग कृसान ॥१४९॥
चढ़ी रहै प्रतिदिन अटा, साखि सनेह सुख सोरि।
लोचन पियत पियूष हैं, प्रेषि प्रान पिय पौरि ॥१५०॥
कहा छपावति मगध तिय, बोलि चातुरी बोल।
कहैं देत अनुराग की, कीरति कलित कपोल ॥१५१॥
बरसाइति बर को चहूँ, बहु बिधि पूजि बिसेखि।
पूरत है मनकाम कों, काम तरोवर लेखि ॥१५२॥
सहज बात बूझत कछुक, बिहसि नवाई ग्रीव।
तरुन हिए तरुनी दई, नई नेह की नीव ॥१५३॥
करति मनोरथ बहु बहू, दृगनि अनंद उदोत।
उठत सीतलायत सखी, सीतल हीतल होत ॥१५४॥
दसाहीन राधा भई, सुनिए नंदकिसोर।
दीपसिखा लौं देखियत, बारि बयारि झकोर ॥१५५॥

---

१ इतै।

छं० नं० १४७ इंदु-उपल=चंदकांत मणि। इस मणि के विषय में यह प्रसद्धि है कि चंद्रमा की किरणें पड़ते ही इसमें से जल छूटन लगता है।

दे० रसराज उ० प्रवास।

निसि-दिन निंदति नंद है, छिन-छिन सासु रिसाति।
प्रथम भए सुत को बहू, अंकहि लेति लजाति ॥१५६॥
कुसुम खेत को खेद सब, कहत तिहारो रूप।
ऊँची लेत उसास तन, स्रम-जल-कलित अनूप ॥१५७॥
बाँचत कुसुम कुसुंभ के, रहे लागि अभिराम।
कंटक छत छतियाँ छपैं, क्यों न छपावति बाम ॥१५८॥
जानति हौं वा खेत सों, आई बीन कुसुंभ।
कलित कंटकनि कायकुल, कुसुम कलित कुच कुंभ ॥१५९॥
जानति खेत कुसुंभ के, तेरी प्रीति अमोल।
चुभत करनि कंटकनि तौ, कत कंटकित कपोल ॥१६०॥
अब तेरो बसिबो इहाँ, नाहिन उचित मराल।
सकल सूखि पानिप गयो, भयो, पंकमय ताल ॥१६१॥
तिय पग पिय अँगुरी परसि, भो उर आनँद-खानि।
कह्यो सु परि पिय पीठि पर, सुधा-सीत अँसुवानि ॥१६२॥
बिछुरत रोवत दुहुनि की, सखि यह बात[1] लखै न।
दुख अँसुवा पिय नैन में[2], सुख अँसुआ तिय नैन ॥१६३॥*
पग परिबो मुरि बेठिबो, यहै तिहारे काज।
तुम्हैं मनावन की नई, इहै मान की लाज ॥१६४॥
परसत ही याकी भई, तन कदंब की माल।
रह्यौ कहा परि पगनि में, क्यों न अंक भरि लाल ॥१६५॥

---

१ रूप, २ हैं।

छं० नं० १५६ भावार्थ—बहू के प्रथम सुत उत्पन्न हुआ है। उसको गोदी में लेकर खेलाने में उसे लज्जा प्रतीत होती है यद्यपि इसके कारण ननँद उसकी बराबर निंदा करती रहती है और सास डाँटा करती है। इस भाव पर हिंदी के और कवियों की रचना देखने में नहीं आई है। छं० नं० १५८ बाँचत कुसुम कुसुंभ के—कुसुम के खेत में फूल चुनते हुए।

* दे० रसराज उ० मुदिता।

नील नलिन दल सेज मैं, परी सुतनु तनु देह।
लसै कसौटी मैं मनो, तनक कनक की रेह ।।१६६।।
मुख नीचे ऊँचे लसैं, तरुनि उरज उर माँह।
मनो मुदित मन कोक जुग, पाइ कोक-नद छाँह ।।१६७।।
पिय-अपराध अनेक निज, आँखिनि[1] हूँ लखि पाइ।
तिय इकंत हूँ कंत[2] सों, मानो करति लजाइ ।।१६८।।*
तो रसु रात्यो रैनि-दिन, सुख-समुद्र के सोत।
याही तैं सौतीनि के, ये अनखहु छत होत ।।१६९।।
निसि नियराति निहारियति, इनको मुख[3]-अरबिंदु।
सखी एक यह देखियत, तेरोई मुख[4] इंदु ।।१७०।।†
उजियारी मुख इंदु की, परी कुचनि उर[5] आनि।
कहा निहारति[6] मुगध तिय, पुनि-पुनि चंदन जानि ।।१७१।।
दुबराई गिरि जातु है, कंकन कामिनि बाँह।
उपदेस न ठहरात ज्यों, दुरजन के उर माँह ।।१७२।।
मन दै सुनिए लाल यह, तनक तरुनि की बात।
अँसुवा उड़गन गिरत हैं, होन चहत उतपात ।।१७३।।×
कहति आपु ही बैन हैं, ऊख पियूष रसाल।
कित बोलति कोकिल अली, पुनि-पुनि बूझति बाल।।१७४।।

---

१ नैननि, २ पीय, ३ सौति-बदन, ४ तेरो आनन, ५ उरोजनि, ६ अँगोछति।

छं० नं० १६६ रेह=रेखा।

* दे० रसराज उ० उत्तमा नायिका।

† दे० रसराज उ० मध्याबासकसज्जा।

‡ दे० ललितललाम उ० भ्रांति।

× दे० रसराज।

जिनमैं निस-दिन बसतु है, तुम घन सुंदर नाह ।
क्यों न चलै तिय दृग तितैं, बहुल बाह परबाह ।।१७५।।
जलद स्याम निज नाम यह, करत कहा इत आपु ।
जा उर नेक बसो करौ, ताही के तन तापु ।।१७६।।
दिस-दिस बिगसित मालती, निसि नियराति निहारि ।
ऐसे अतनु-अराम में, भ्रम-भ्रम भौंर निवारि ।।१७७।।
नारि-नैन को नीर अस, तरुनी तीर उतंग ।
बढ़त सरित परवार के, गिरत एक ही संग । १७८।।
बात सखिनि की सीख तें, मान न जानति ठानि ।
पिय बिन अगमन[1] भौन में, बैठी भौंहनि[2] तानि ।।१७९।।*
परिकर पंकज के कियें, नैननि राज बिलास ।
मैन मित्र, मंत्री मिरग, खंजन किए खवास ।।१८०।।
लाल जनायो मैं तुम्हें, लागन चहत कलंक ।
चंद-मुखी वह चंद सों, अब चितवति निरसंक ।।१८१।।
बड़े हमारे दृग कहौ, तुम कहि सकौ सुमैं न ।
पिय-नैननि भीतर सदा, बसत तिहारे नैन ।।१८२।।
आभा[3] तरिवन[4] लाल की, परी कपोलनि आनि ।
कहा छपावति चतुर तिय, कंत दंतछद जानि ।।१८३।।†
गहि कोमलता सरसता, सोनो होइ सुगंध ।
तबहूँ कबहूँ होइ सखि, तेरे तन को बंधु ।।१८४।।

---

१ पिय बिन आगम, २ भौहैं, ३ प्रभा, ४ तरौना ।

छं० नं० १७७ अतनु-अराम=कामदेव की फुलवारी । छं० नं० १८० खवास=नौकर । छं० नं० १८४ तेरे तन को बंधु=तेरे शरीर की बराबरी का ।

* दे० रसराज उ० मुग्धा खंडिता ।

† दे० ललितललाम उ० भ्रांति तथा रसराज उ० परिहास ।

दुख दीने हूँ सुजन जन, छोड़त निज न सुदेस।
अगरु डारियत आगि में, करत सुबासित केस ॥१८५॥
तू राखी करि लाल है, निज उर में बनमाल।
तैं राख्यो करि लाल है, कंठमाल कौ लाल ॥१८६॥*
जगै जोन्ह की जोति यों, छपै जलद की छाँह।
मनो छीरनिधि की उठै, लहरि-छहरि छित माँह ॥१८७॥
अभिनव जोबन जोति सों, जगमग होत बिलास।
तिय के तन पानिप बढ़ै, पिय के नैननि प्यास ॥१८८॥†
बासन को पानिप घट्यौ, तन पानिप की आस।
मिटी पथिक की बदन तें, लगी दृगनि मैं प्यास ॥१८९॥
दिनकर-तनया स्याम जल, द्वै घट भरे बनाइ।
ताके भर गरुए भए, हरयें धारति पाइ ॥१९०॥
चलत सुन्यो परदेस कों, हियरो रह्यो न ठौर।
लै मालिनि मीतिहिं दियो, नव रसाल कौ मौर ॥१९१‡
प्यो राख्यो परदेस तें, करामात अधिकाइ।
कनक कलस पानिप भरे, सगुन उरोज दिखाइ ॥१९२॥×
सुन्यो माइके तें बहू[1], आयो बाभन कंत।
कुसल पूछिबे के मिसनि, लीनो बोल इकंत ॥१९३॥+

---

१ जबहि।

छं० नं० १९० दिनकर-तनया=यमुना। हरयें—हरुए=धीरे। भर=भार, बोझा।

* दे० रसराज।

† दे० रसराज उ० मुग्धा तथा ललितललाम उ० तुल्ययोगिता।

‡ दे० रसराज उ० परकीया प्रवत्स्यत्प्रेयसी।

× दे० ललितललाम उ० विशेयोक्ति।

+ दे० रसराज उ० परकीया आगतपतिका।

स्रम-जल-कन झलकन लगे, अलकनि कलित कपोल ।
पलकनि रस छलकन लगे, ललकन लोचन लोल ॥१९४॥
गौने की चरचा चलें, दियें तहाँ चित बाल ।
अधमूँदी अँखियानि सों, गूँदी गूँदति माल ॥१९५॥
सखी तिहारे नेह के, होत घरहिं घर घेर ।
पीतम तन पानिप परे, फैलि रह्यो चहुँ फेर ॥१९६॥
तूँ न करति मन भाँवती, रति बिपरीत बिचार ।
ह्वैहै सूधे सुरत मैं, बिछियनि को झनकार ॥१९७॥
कहति साँच तूँ भाँवती, मेरे चित अति प्रीति ।
कियें बिना बिपरीति रति, हिए न होति प्रतीति ॥१९८॥
दानबीर-रस के सखी, तेरे नैन-निकेत ।
दान समें मन दान है, हँसि उछाह कहि देत ॥१९९॥
रोस किए कैसो करै, सखी तिहारे नैन ।
सहज मधुर मुसिक्यानि मैं, हनत मानसनि ऐन ॥२००॥
चंचलता तो चखनि की, कही न जाइ बनाइ ।
जिन्हैं चाहि चंचल महा, चितौ अचल ह्वै जाइ ॥२०१॥
तेरे अंगनि लाल छबि, मुख मयंक सुख माहिं ।
त्यों चकोर लखि लाल के, क्यों न बाल ललचाहिं ॥२०२॥
नंदलाल[1] के रूप पर, रीझि परी इक बारि[2] ।
अधमूँदी अँखियनि दई, मूँदी प्रीति उघारि ॥२०३॥*
कोंपनि तें किसलय जबै, होहिं कलिन तें कौल ।
तब चलाइए चलन की, चरचा नायक[3] नौल ॥२०४॥†

---

१ नँदनंदन, २ रही रिझवाय, ३ नागर ।

छं० नं० १९५ गूँदी गूँदति=गुही हुई को गुहती है । छं० नं० १९९ निकेत=घर ।

*दे० रसराज उ० प्रत्यक्षदर्शन । †दे० रसराज उ० प्रौढ़ा प्रवत्स्यत्प्रेयसी तथा ललितललाम उ० तृतीय आक्षेप ।

कामिनि दामिनि दमक-सी, बरनि कौन पै जाइ।
डीठि नहीं ठहराइयै, डीठिन ही ठहराइ ॥२०५॥
रात्यौ दिन जागति रहै, अगिनि लगनि की मोहिं।
मो हिय में तू बसतु है, आँच न पहुँचति तोहिं ॥२०६॥
चलन लगी अँखिया चपल, चलन लगी लखि छाँह।
तन जोबन आवन लग्यो, मनभावन मन माँह ॥२०७॥
बिन देखें दुख के चलें, देखें सुख के जाहि।
कहो लाल उन दृगनि के, अँसुवा क्यों ठहराहि ॥२०८॥
बरसाइति में सखिनि हठि, साजे अंग-सिँगार।
पछिले कंचन आभरन, लगनि अगिनि की झार ॥२०९॥*
डारि तिहारे नेह में, अगनि लगनि की मैन।
तलफति याके मानि सें, लाल सलोने नैन ॥२१०॥
कौन बसत है कौन मैं, यों कछु कही पैर न।
पिय नैननि तिय नैन हैं, तिय नैननि पिय नैन ॥२११॥
लाल बाल को उर कठिन, उरजनि निपट कठोर।
ताहि छेदि तीछन गई, तेरी ईछन कोर ॥२१२॥
बाल निहाल भई लखै[1], ललित लाल[2] मुख इंदु।
मनु पियूष बरषा भई, नैननि झलके बिंदु[3] ॥२१३॥†
तिय हिय लों पहुँचे कहीं, सीखि सखिनि की बात।
बिरह आँच जरि जाति है, स्रौन समीपहिं जात ॥२१४॥

---

१ रही इकटक निरखि, २ लाल बदन अरबिंदु, रीझ मार अँखियाँ थकी झलके स्रम-जल-बिंदु।

छं० नं० २१२ ईछन=आँख।

*दे० रसराज उ० अश्रु।

†दे० रसराज उ० वैवर्ण्य तथा ललितललाम उ० गुप्तोत्प्रेक्षा।

भुज फुलेल लावत सखी, कर चलाइ मुसिक्याइ ।
गाढ़ें गह्यो उरोज तिय[1], बिहँसी भौंह चढ़ाइ ॥२१५॥
इंद्रजाल कंदर्प को, कहै कहा मतिराम ।
आगि लपट बरषा करै, ताप धरै घनस्याम ॥२१६॥†
दुहूँ अटारिनि मैं सखी, लखी अपूरब बात ।
उतै इंदु मुरझातु है, इतै कंज कुम्हिलात ॥२१७॥
जोबन मैं अँखिया सखी, परी लाज की जेल ।
लरिकाईं के सौंरियत, चोंरमिहचनी खेल ॥२१८॥‡
राधिक[2] के दृग खेल में, मूँदे नंदकुमार ।
करनि लगी दृग कोर सों, भई छेद उर पार ॥२१९॥
मैं मूँदति हों खेल में, तेरे लोचन बाल ।
मेरे कर अति प्यार सों, चूमत हैं नँदलाल ॥२२०॥
सुरभि लोभ जुत अलिनि में, सहत अधर को रंग ।
मनो तरनि-तनया मिली, बानी गंग-तरंग ॥२२१॥
सेत बसन में यों लगै, उघरत गोरे गात ।
उड़ै आगि ऊपर लगी, ज्यों बिभूति अवदात ॥२२२॥

---

१ पिय, २ राधा ।

छं० नं० २१८ सौंरियत=स्मरण करती है । छं० नं० २२२ जलते हुए कोयले पर सफ़ेद राख का पर्त पड़ जाता है । थोड़ी हवा लगते ही वह राख उड़ जाती है और नीचे से फिर लाल कोयला निकल आता है । ऐसे ही कोयले को देखकर मतिराम को यह उक्ति सूझी कि सफ़ेद साड़ी पहने गौरांगी नायिका विभूति (राख)-विभूषित अग्नि के समान है । हवा में कपड़ा हटने से उसका भी तप्त कांचन के समान शरीर वैसा ही झलकने लगता है जैसा उस कोयले का जिसके ऊपर की विभूति हट गई हो । यह नया भाव है । हिंदी के और कवियों की रचना में यह भाव नहीं देख पड़ता है ।

†दे० ललितललाम । ‡दे० ललितललाम उ० असंगति ।

रूप जाल नँदलाल के, परि करि बहुरि छुटै न।
खंजरीट मृग मीन-से, ब्रजबनितनि के नैन ॥२२३॥*
जाके सील समान है, साँचे होत सुमित्र।
नेही चंचल चखनि कों, चाह्यो चंचल चित्त ॥२२४॥
खिन में प्रफुलित होत हैं, खिन में मुकुलित होत।
इंदीबर अरबिंद से, चख मुख इंदु उदोत ॥२२५॥
ग्रीषम हूँ रवि तपत हूँ, रहे जलद जनु झूमि।
तपी दृगनि सीतल करै, गाँउ निकट की भूमि ॥२२६॥
नैन निवासी सों चल्यो, मन परदेस अनेह।
लखति आजु अनभाँवती, सपने नैननि गेह ॥२२७॥
आजुहि चल्यो बिदेस कों, तजि सनेह चित चोर।
लखति भरे घर भाँवती, जमी घास चहुँ ओर ॥२२८॥
परी दूबरी सेज में, सखी निहारहि नीठि।
परसति नहीं डराति-सी, धरिबे के उर डीठि ॥२२९॥
लखति एकटक साँवरी, मूरति को मुख इंदु।
रीझ भार अँखिया थकी, झलके स्रम-जल-बिंदु ॥२३०॥†
चलो लाल वह बाग में, लखौ अपूरब केलि।
आलबाल घन समय को, ग्रीषम रितु की बेलि ॥२३१॥‡
कहा कहों वाकी दसा, निठुर कही नहिं जाइ।
अंग अँगारनि को मिटै, रंग आँच अधिकाइ ॥२३२॥
बड़वानल से जे लगे, अलिनि करत उपचार।
मिलत लगे घनस्याम उर, ते अँग ज्यों घनसार ॥२३३॥
गई छबीली छूटि वह, छल सों नेह जनाइ।
कहौ कौन के लै छला, आए लाल छलाइ ॥२३४॥

---

*दे० ललितललाम उ० मालोपमा।

†दे० रसराज और ललितललाम।

‡दे० ललितललाम उ० रूपकातिशयोक्ति।

पियराई तन मैं परी, पानिप रह्यो न देह।
राख्यौ नंदकुँवार ने, करि कुँवार को मेह ॥२३५॥
बाँधी दृग डोरानि सों, घेरी बरुनि समाज।
गई तऊ नैनानि तैं, निकसि नटी-सी लाज ॥२३६॥
लोक-लाज कुलकानि सों, गरब करो जिन बीर।
ऐन मैन ब्रजराज के, नैन मैन के तीर ॥२३७॥
क्यों न फिरै सब जगत में, करत दिगबिजै मार।
जाके दृग सावंत सर[1], कुबलय जीतनवार[2] ॥२३८॥†
नेह छुटे हूँ रावरो, यातें जीवति बाल।
चलत सहज हूँ गलिनि में, तुमहिं बिलोकति लाल ॥२३९॥
केलि-भौन के देहरी, करी[3] बाल छबि नौल।
काम कलित हिय को लहै, लाज ललित[4] दृग कौल ॥२४०॥*
नित उठि ऐसे रूप सों, आवत हो ब्रजराज।
सो तुम सों पिय रिस करै, ताके हिए न लाज ॥२४१॥
तुम सों कीजै मान क्यों, ब्रजनायक[5] मन रंज।
बात कहत यों बाल के, भरि आए दृग कंज ॥२४२॥‡
ढीली बाहनि सों मिली, बोली कछू न बोल।
सुंदरि मान जनाइयौ[6], लियौ प्रानपति मोल ॥२४३॥×
आवत उठि आदर कियो, बोले बोल रसाल।
बाँह गहत नँदलाल के, भए बाल दृग लाल ॥२४४॥+

---

१ हैं, २ हार, ३ खरी, ४ कलित, बहुनायक, ६ जनाइकै।

छं० नं० २३५ शरद्-ऋतु के बादलों में जल कम रहता है।

* दे० ललितललाम उ० परिकर।

† दे० रसराज उ० मध्या।

‡ दे० रसराज उ० मध्या धीराधीरा।

× दे० रसराज उ० प्रौढ़ा धीरा।

+ दे० रसराज उ० प्रौढ़ा धीराधीरा।

बेनी गूँदत[१] एक की, नंदलाल चित लोल।
चूमत प्यारी बाल[२] के, बिहसत गोल कपोल ॥२४५॥*
मन-भावन सों ब्याह की, सुनी सलोनी बात।
अँगिया[३] में न उरोज अरु, आनँद उर न समात ॥२४६॥†
लखि जैहैं ब्रज गाँउ की, सबै चतुर हैं बाल।
छतिया नख छतदोह जिन, छैल-छबीले लाल २४७॥
भलो न केतक रूख यह[४], सजनी गेह अराम।
बसन फटैं कंटक लगैं, निसि-दिन आठो जाम ॥२४८॥‡
जुपे द्वार में बसत तौ, पथिक जाइ जिन सोइ।
मेरो घर सूनो इहाँ, चोरनि को डर होइ ॥२४९॥
ग्रीषम रितु में देखि कै, बन में लगी दँवारि।
बड़ी अपूरब बात है, मन में जरति गँवारि ॥२५०॥×
जरद भई तिय हरद रँग, बाढ़े दरद अतूल।
लागे बीतन संग ही, कुसुम-फूल, हिय-फूल ॥२५१॥
छरी सपल्लव लाल कर, लखि तमाल की बाल[५]।
मुरझानी हिय साल धरि, फूल-माल-सी हाल[६] ॥२५२॥+
लसति गूजरी ऊजरी, बिलसति लाल इजार।
हिए हजारनि के हरे, बैठी बाल बजार ॥२५३॥=

---

१ गूँधत, २ के अधर, ३ आँगी में, ४ भलो नहीं यह केबरो, ५ हाल, ६ बाल।

छं० नं० २५१ जरद भई=पीली पड़ गई।

* दे० रसराज उ० ज्येष्ठा कनिष्ठा।

† दे० ललितललाम उ० प्रहर्षण।

‡ दे० रसराज उ० सुरतगुप्ता।

× दे० रसराज उ० नष्टसंकेत अनुसयना।

+ दे० रसराज उ० अनुसयना।

= दे० रसराज उ० गणिका।

कहत तिहारो रूप सखि[१], यह[२] पैंडे[३] को खेद।
ऊँची लेत उसास है, कलित सकल तन स्वेद ॥२५४॥*
लै आवति हों सेज इत, तेरी प्रीति गुपाल।
बात कहो अंकहि भरौ, दुख न दीजिए लाल ॥२५५॥†
कैसें ल्याऊँ[४] हों इहाँ, है जित नंदकिसोर।
दिन हूँ में मुख चंद कों, लखि ललचात चकोर ॥२५६॥‡
औरनि के पाइनि दियो, नाइनि जावक लाल।
प्रानपियारी रावरी, पेखति[५] तुम्हैं गुपाल[६] ॥२५७॥×
पिय बियोग तिय दृग जलधि, जल तरंग अधिकाइ।
बरुनि मूल बेला परसि, बहुरों बहुरि[७] बिलाइ ॥२५८॥+
धन के हेत बिलासिनी, रहे सवारे[८] बेस।
जो तिय के हिय में बसै, सो पिय बसे बिदेस ॥२५९॥=
कोऊ करो अनेक यह[९], तजौ न टेक गुपाल।
निसि औरनि के पग परो, दिन औरनि के लाल ॥२६०॥—
कंत कहा सौहनि करो, जानि परचो अब नेह।
दैन कह्यो सो बिन दिए, जान न पैहो गेह ॥२६१॥§

---

१ यह, २ सखि, ३ पैंडे, ४ आऊँ, ५ निरखति, ६ रसाल, ७ जात, ८ सँभारे, ९ कितेक हूँ।

* दे० रसराज उ० अन्यसंभोगदुःखिता।

† दे० रसराज उ० विश्रब्धनवोढ़ा।

‡ दे० रसराज उ० रूपगर्विता।

× दे० रसराज उ० प्रेमगर्विता।

+ दे० रसराज उ० मुग्धा प्रोषितपतिका।

= दे० रसराज उ० गणिका प्रोषितपतिका।

— दे० रसराज उ० मध्या खंडिता।

§ दे० रसराज उ० गणिका खंडिता।

आई गौने काल्हि है[1], सीख्यौ कहा सयान।
अबहीं तें रूसन लगी, अबहीं तें पछितान ॥२६२॥
जोरत सुनि[2] सजनी बिपति, तोरत तपत समाज।
नेह कियो बिन काज पुनि, तेज कियो बिन काज ॥२६३॥‡
लख्यो न कंत सहेट में, लखत[3] नखत को राइ।
अमल कमल सो बाल को[4], बदन गयो कुम्हिलाइ ॥२६४॥†
तिय कों मिल्यो न प्रानपति, सजल जलद तन मैन।
सजल जलद लखि कै भए, सजल जलद-से नैन ॥२६५॥×
बिहँसि केलि-मंदिर गई, लख्यो न जिय को नाथ।
नैन करनि तें जल बलय, गिरे एक ही साथ ॥२६६॥+
साहस करि कुंजनि गई, लख्यो न नंदकिसोर।
दीपसिखा-सी थरहरी, लगें बयारि झकोर ॥२६७॥=
कत[5] न कंत आयो सखी, लाजनि बूझि सकै न।
नवल बाल पलिका परी, पलक न लागत नैन ॥२६८॥—
पीउ न आयो नींद[6] कों, मूँदे लोचन बाल।
पलक उघारे पलक में, आयो होइ न लाल ॥२६९॥§

---

१ ही, २ हूँ, ३ लख्यो, ४ नवल बाल को कमल से, ५ क्यों, ६ ध्यान।

* दे० रसराज उ० मुग्धा कलहांतरिता।
† दे० रसराज उ० परकीया कलहांतरिता।
‡ दे० रसराज उ० मुग्धा विप्रलब्धा।
× दे० रसराज उ० मध्या विप्रलब्धा।
+ दे० रसराज उ० प्रौढ़ा विप्रलब्धा।
= दे० रसराज उ० परकीय विप्रलब्धा।
— दे० रसराज उ० मुग्धा उत्कंठिता।
§ दे० रसराज उ० प्रौढ़ा उत्कंठिता।

कंत बाट लखि गेह कों, कुंज देहली[1] आइ ।
ऐहैं पीव बिचारियो, नारि फेरि फिर जाइ ॥२७०॥*
लखत बाट पिय की तिया, अँगरानी अँग मोरि ।
पौढ़ि रही पलिका मनो, डारी मदन मरोरि ॥२७१॥
डीठि बचाइ सखीनि की, केलि-भौन में जाइ ।
पौढ़ि परै पलिका पलक, पलक अंग[3] अधिकाइ ॥२७२॥†
सब सिंगार सुंदरि सजैं, बैठी सेज बिछाइ ।
भयौ द्रौपदी को बसन, बासर नहिंन[4] बिहाइ[5] ॥२७३॥
मनभावन[6] के मिलन के[7], करै मनोरथ नारि ।
धरै पौन के सामुहैं, दिया भौन को बारि ॥२७४॥×
पिय मिलाप के हेत तिय, सजे उछाह सिंगार ।
दृग कमलनि के द्वार में, बाँधे बंदनवार ॥२७५॥+
अली चली नवलाहि लै, पिय पै साजि सिंगार ।
ज्यों मतंग अँड़दार कों, लियैं जात गँड़दार ॥२७६॥=
जोबन मद गज मंद गति, चली बाल पति गेह ।
पगनि लाज आँदू परी, चढ़्यो महावत नेह ॥२७७॥—

---

१ देहरी, २ दीठि, ३ रही छिन सेज तिय अति आनँद, ४ नहीं, ५ बिताइ, ६ मनमोहन, ७ को ।

*दे० रसराज उ० परकीया उत्कंठिता ।

†दे० रसराज उ० मुग्धा बासकसज्जा ।

‡दे० रसराज उ० प्रौढ़ा बासकसज्जा ।

×दे० रसराज उ० परकीया बासकसज्जा ।

+दे० रसराज उ० बासकसज्जा ।

=दे० रसराज उ० मुग्धा अभिसारिका ।

—दे० रसराज उ० मध्या अभिसारिका ।

सजि सिंगार सेजहि चली, बाल प्रानपति[1] प्रान।
चढ़त अटारी की सिढ़ी, भई कोस परिमान ॥२७८॥*
स्याम बसन में स्याम निसि, दुरै न तिय की देह।
पहुँचाई चहुँ ओर घिरि[2], भौंर भीर पिय गेह ॥२७९॥†
मलिन करी छबि जोन्ह की, तन छबि सों बलि जाँउ।
क्यौं जैहै पिय पै सखी, लखि जैहै सब गाँउ ॥२८०॥‡
जेठ मास की दुपहरी, चली बाल पिय-भौन।
आगि लपट तीखन लुवैं, भए मलय के पौन ॥२८१॥×
नागरि सकल सिंगार करि, चली प्रानपिय[3] पास।
बाढ़ि चली बिहसनि मनो, सोभा सहज सुबास[4] ॥२८२॥+
क्यों सहिहै सुकुमारि वह, पहिलो बिरह गुपाल।
जब वाके चित हित भयो, चलन लगे तब लाल ॥२८३॥ ‖
अबहीं तौ मिलि मोहि सखि, चलत आजु ब्रजराज।
अँसुवनि राखति रोकि तिय, जियहि निकासति लाज ॥२८४॥
फूली नागरि कमलिनी, उड़ि गए मित्र मलिंद।
आयो मित्र बिदेस तें, भयो सु दिन आनंद ॥२८५॥—

---

१ जहाँ, २ मिलि, ३ प्रानपति, ४ बारिधि बीचि बिलास।

*दे० रसराज उ० प्रौढ़ा अभिसारिका।

†दे० रसराज उ० परकीया कृष्णाभिसारिका तथा ललितललाम उ० प्रहर्षण।

‡दे० रसराज उ० परकीया शुक्लाभिसारिका।

×दे० रसराज उ० दिवाभिसारिका।

+दे० रसराज उ० गणिकाभिसारिका।

═दे० रसराज उ० मुग्धा प्रवत्स्यत्प्रेयसी।

—दे० रसराज उ० गणिका आगतपतिका।

भरी भाँवरैं साँवरे, रास रसिक रस जान।
तिनहीं में मनु भँवतु है, ह्वै बौंडर को पान ॥२८६॥*
चलत पीय परदेस कों, बरजि सकों नहिं तोहि।
लै ऐह्यौ आभरन जौ, जीवत पैहौ[1] मोहि ॥२८७॥†
सजनी मेरो मन परचो, मनमोहन के अंग।
छटपटात छूटत न ज्यों, पंजर परचो पतंग ॥२८८॥
जा दिन तें गौनो भयो, आई बाल रसाल।
ता दिन तें बिरहिनि भई, उर मोतिन की माल ॥२८९॥‡
सपने हूँ मन भाँवतो, करत नहीं अपराध।
मेरे मन हू में सखी, रही मान की साध ॥२९०॥×
दच्छिन नाइक एक तुम, नंदलाल[2] ब्रजचंद।
फुलए ब्रज बनितानि के, दृग इंदीबर बृंद ॥२९१॥+
निलज नैन कुलटानि के, आइ बसे ब्रजराज।
हिए तिहारे तें सकल, मारि निकारी लाज ॥२९२॥=
पियत रह्यो अधरानि को, रसु अति मधुर अमोल।
तातें मीठे कढ़त हैं, लाल[4] बदन के बोल ॥२९३॥–
लोचन पानिप ढिग सजी, लट बंसी परबीन।
मो मन बारबिलासिनी, फासु लियो मनु[5] मीन ॥२९४॥§

---

१ जियत पाइहौ, २ हरि उर की बनमाल, ३ मनमोहन, ४ बाल, ५ जनु।

* दे० रसराज उ० नायक।
† दे० रसराज उ० गणिका प्रवत्स्यत्प्रेयसी।
‡ दे० रसराज उ० पति नायक।
× दे० रसराज उ० अनुकूल नायक।
\+ दे० रसराज उ० दक्षिण नायक।
= दे० रसराज उ० धृष्ट नायक।
– दे० रसराज उ० शठ नायक।
§ दे० रसराज उ० वैशिक नायक।

या में कौन सयान है, मोहनलाल सुजान।
आपु करत अपराध हो, आपुहि पुनि अभिमान ॥२९५॥*
पिय मिलाप को सुख सखी, कह्यो न जाइ अनूप,
सौतु कतौ सपनो भयो, सपनो सौतुक रूप ॥२९६॥†
चित्रहु में सखि जाहि लखि[1], होत अनंत अनंद।
नैन कुबलयन सों कहूँ, सो लखिबौ[2] ब्रजचंद ॥२९७॥‡
वाको मन लीने लला, बोलो बोल रसाल।
झुकति तनक वह बात में, कनक बेलि वह बाल ॥२९८॥
सखी सलोनी[3] देह में, सजे सिंगार अनेक।
कजरारी अँखियानि में, भूल्यो काजर एक ॥२९९॥×
सरद चाँदनी में प्रगट, होत न तिय के अंग।
सुनत मंजु मंजीर अब[4], सखी न छोड़ति संग ॥३००॥+
सखी सरस रस केलि में, आपुन यों सुधि जाति।
कंत संग हेमंत की, छिन-सी राति सिरात ॥३०१॥
लाल तिहारे बिरह तें, माह मास की राति।
करि कपूर की कीच सो, सखी समीपहि जाति ॥३०२॥
कहा जनावति चातुरी, कहा चढ़ावति भौंह।
अधनिकरे अखरानि सों, सोहैं कीजै सौंह ॥३०३॥=

---

१ चित्रहु में जाके लखे, २ सपने हूँ कबहूँ सखी मोहिं मिलिहैं, ३ तिया की देह, ४ धुनि।

छं० नं० २९८ बात=१ कथन, २ वायु।

*दे० रसराज उ० मानी नायक।

†दे० रसराज उ० स्वप्नदर्शन।

‡दे० रसराज उ० चित्रदर्शन।

×दे० रसराज उ० मंडन।

+दे० ललितललाम उ० उन्मीलित।

=दे० रसराज उ० स्वरभंग।

लाल तिहारें नेक हीं, नैन तिहारें तीर।
वाके कंचुक कलित कुच, काँपत जोध अधीर ॥३०४॥
बाल रही इकटक निरखि, लाल बदन अरबिंदु।
सियराई अँखियन परी, पियराई मुख इंदु ॥३०५॥*
पिय समीप को सुख सखी, कहैं देत ये बैन।
अबल अंग, निरबल बचन, नवल सुनींदे नैन ॥३०६॥
खाटे फल आगें धरें, सखी आनि मुसिक्याइ।
पिय समीप, प्यारी पिया, रही सकुचि सिर नाय ॥३०७॥
पिय आयो परदेस तें, बहुतै द्योस बिताइ।
सखी उठाई पास तें, झूँठे ही[1] जमुहाइ ॥३०८॥†
पासे गर्भवती तिया, सिथिल हाथ ढरकाइ।
हसत लाल लोचन लखैं, लोचन रही नवाइ ॥३०९॥
ध्यान करत नँदलाल कौ, नए नेह में बाम।
तनु बूड़त रँग पीत मैं, मन बूड़त रँग स्याम ॥३१०॥
पिय आयो परदेस तें, हिय में आयो प्रान।
मिलत बिरहिनी कै भयो, छिन जनु जुग परिमान ॥३११॥
कहा भयो मेरी हितू, हो तुम सखी अनेक।
सपने मिलवत नाथ कै, नींद आपनी एक ॥३१२॥

---

१ साँझहि तैं।

छं० नं० ३०९ पासे सिथिल हाथ ढरकाइ=शिथिल हाथों के फंदे को छुड़ा कर। छं० नं० ३१० रँग पीत मैं=पीतांबर के रंग में अर्थात् पीले रंग में अथवा पीतम–प्रियतम–के रंग में। छं० नं० ३१२ भावार्थ–नायिका कहती है कि यद्यपि मेरा हित चाहने वाली तुम लोग बहुत-सी सखियाँ हो परंतु सो जाने पर, स्वप्न में नायक से मिलाकर जो मेरा हित सखी नींद करती है वह तुम कोई नहीं कर पाती हो।

*दे० रसराज।

†दे० रसराज उ० जृंभा।

कंप प्रसेद बढ़ै चढ़ै, भौंह मनो भव-चाप।
अपने पिय सों जानियत, सपने करति बिलाप ॥३१३॥
प्यारी की मुसिक्यानि-सी, सरद-जोन्ह तूँ है न।
वह नैननि सीतल करै, तूँ कत जारति नैन ॥३१४॥
अली चली कहु कौन पै, बड़े कौन के भाग।
उलटचो कंचुक कुचन पर, कहे देत अनुराग ॥३१५॥
सकुचि न रहियै साँवरे,सुनि गरबीले बोल।
चढ़ति भौंह बिकसत नयन, बिहसत गोल कपोल ॥३१६॥
मनभाँवन को भाँवती, भेंटति रस उतकंठ।
बाँही छुटै न कंठ तें, नाहीं छुटै न कंठ ॥३१७॥‡
बिरी अधर अंजन नयन, मिहिदी पग अरु पानि।
तन कंचन के आभरन, नीठि परति पहिचानि ॥३१८॥×
कहा काज कुलकानि सों, लोक-लाज किन जाइ।
कुंजबिहारी कुंज में, कहूँ मिलैं मुसिकाइ ॥३१९॥+
लखी अपूरब बाल मैं, वाकी दसा बनाइ।
हियरें है सुधि रावरी, हियरो गयो हिराइ ॥३२०॥
सरद-चंद की चाँदनी, जारि डार किन मोहि।
वा मुख की मुसिक्यानि-सी, क्यों हूँ कहौं न तोहि ॥३२१॥–

---

*दे० रसराज उ० विभ्रम-हाव।

†दे० रसराज उ० किलकिंचित्-हाव।

‡दे० रसराज।

×दे० रसराज उ० ललित-हाव तथा ललितललाम उ० अनुगुन।

+दे० रसराज उ० चिंता।

=दे० ललितललाम उ० विशेष।

–दे० रसराज उ० गुण-कथन।

मैं रसाल की मंजरी, क्यौं न करी करतार।
सुंदर स्त्रौन समीप जौ, राखै नंदकुमार ॥३२२॥
बिकल लाल को बाल हूँ, क्यों न बिलोकति आनि।
बोलि कोकिलनि सों कहै, बोल तिहारे जानि ॥३२३॥*
सुजस ओज सों साहु सुत, सिवा सूर सिरदार।
सरद-चंद आतप कियो, सुचि आतप इकबार ॥३२४॥
पिसुन बचन सज्जन चितै, सकै न फोरि न फारि।
कहा करे लगि तोय में, तुपक तीर तरवारि ॥३२५॥†
निहचें नखत निहारियत, नथुनी मुकत प्रकास।
कैसें करि पावै कहौ, नीचन नाक-निवास ॥३२६॥
खेत निहारो धान को, यों बूझति मुसिक्याइ।
यहौ हमारो पिय[1] कहौ, सघन ज्वारि दरसाइ ॥३२७॥‡
राखै भरि दुपहर सखी, सघन छाँह में गोइ।
कहै घाम कौ क्वार कौ, ज्वार खेत जुन होइ ॥३२८॥
भौंह कमान कटाछ सर, समर भूमि बिच लैन।
लाज तजे हूँ दुहुँनि के, सजल[2] सुभट[3]-से नैन ॥३२९॥×
अरुन बसन निकरी पहरि, पावस मैं छबि खानि।
इंद्र गोप-सी गोपिका, गोप इंदु लखि आनि ॥३३०॥

---

१ है, २ सजल, ३ सूर।

छं० नं० ३२४ इस दोहे में शाहजी भोंसला के सुपुत्र छत्रपति महाराज शिवाजी का यश वर्णित है। मतिरामजी के बनाए और भी कई ऐसे हैं, जिनमें शिवाजी की प्रशंसा है। संभवत: मतिराम शिवाजी के आश्रित कवि थे।

*दे० रसराज उ० प्रलाप।

†दे० ललितललाम उ० प्रतिवस्तूपमा।

‡दे० रसराज उ० वचन विदग्धा।

×दे० ललितललाम उ० पूर्णोपमा।

अति सुढार अति हीं बड़े, पानिप भरे अनूप।
नाक मुकत, नैंनानि सों, होड़ परी यह रूप ॥३३१॥
कियो और को सब कछू, मान आपनो लेइ।
क्यों न लहै संताप जौ, भार आप सिर देइ ॥३३२॥
लीने तो अँखियानि उन, औ मुसिक्यानि रसाल।
तुहूँ लाल लोचननि की, लेहि लालसा बाल ॥३३३॥
सखी तिहारे दृगनि की, मधुर[1] मंद मुसिक्यानि।
बसति रहै निसि द्यौस हूँ, अब उनकी अँखियानि ॥३३४॥*
रूप सदन मिलि तन बसन, रदन रुचिर रुचि होति।
दामिनि में बिधु बिंब जनु, बिधु में दामिनि जोति ॥३३५॥
मो जीवन तूँ कहतु है, ब्रज जीवन तूँ पीउ।
जु पै जीव बिन जियत तौ, धिग जीवन यह जीउ ॥३३६॥
प्रान निवासी तोहि तजि, कब को कियो उजार।
तू अजहू लों बसतु है, प्रान कहा सुबिचार ॥३३७॥
तुरत डीठि लगि जाइगी, हौं बिलखी अति आनि।
अनखन दैकै कीजियै, अनख भरी अँखियानि ॥३३८॥
बिषमय किधों पियूषमय, तेरी मृदु मुसिक्यानि।
यहै मूरछित करति है, यहै जिवावति आनि ॥३३९॥
निज पग सेवक समुझि करि, करि उर तें रिस दूरि।
तेरी मृदु मुसिक्यानि है, मेरी जीवन मूरि ॥३४०॥
लाल अमोलक लालची, करत कोटि मनुहारि।
मंदिर आवत इंदिरा, दै न किवार गँवारि ॥३४१॥
तरु ह्वै रह्यो करार को, अब करि कहा करार।
उर धरि नंदकुमार कौ, चरन कमल सुकुमार ॥३४२॥

१ सुधा।

*दे० ललितललाम उ० पर्याय।

अरुन बरन बरनिन परैं, अमर अधर दल माँझ ।
कैधौं फूली दुपहरी, कैधौं फूली साँझ ॥३४३॥*
बाल बदन प्रतिबिंब बिधु, बिंब रह्यो[1] तिहिं संग ।
उयौ रहत अब रैनि दिन, तपन तपावत अंग ॥३४४॥†
प्रगट दरप कंदरप[2] कौ, तेरो अंग अनूप ।
सुतौ लियौ नँदनंद[3] जित, सुंदर स्याम सरूप ॥३४५॥‡
रोमावली कृपान सों, मारयो सिवहि मनोज ।
ताके भए स्वरूप द्वै, सोहत बाल उरोज ॥३४६॥
कुंद न पावत रदन रुचि, कुंदन अंग प्रकास ।
चंद न पावत बदन छबि, चंदन अंग सुबास ॥३४७॥
रूप रासि वह लच्छ की, तुला चढ़ी वह बाल ।
तऊ न पावति रावरौ, मिलन अमोलिक लाल ॥३४८॥
ललित मंद कलहंस गति, मधुर मंद मुसिक्याति ।
चली सारदा बिसद रुचि, सरद चाँदनी राति ॥३४९॥
मैं जानी ही मिलन तें, मिटिहै तन संताप ।
अब सजनी दूनो चढ्यो, हतक मनोजहिं दाप ॥३५०॥
साँच मदनजित आजु तुम, रंजन रसिक रसाल ।
अनल ज्वाल दृग देखियत, लाल लाल रुचि भाल ॥३५१॥

---

१ उयो रह्यो तिहि, २ कंदर्प, ३ नँदलाल ।

छं० नं० ३४६ कामदेव और शिवजी की शत्रुता प्रसिद्ध हैं। उसी को लक्ष्य करके कवि कहता है कि रोमावली-रूप तलवार से काम ने शिवजी की बड़ी मूर्ति को काटकर उसके दो टुकड़े कर डाले वही नायिका के युगुल कुच हैं। छं० नं० ३४९ सारदा—शारदा=सरस्वती। छं० नं० ३५० हतक=पापी। छं० नं० ३५१ मदनजित= महादेव।

*दे० ललितललाम उ० संदेह ।

†दे० ललितललाम उ० हेतु अपह्नुति ।

‡दे० ललितललाम उ० पर्यायोक्ति ।

पाइनि प्रेम जनाइ जिन, परियै नंदकुमार।
अनल लाल पग लगति है, जावक लीक लिलार ॥३५२॥
रोस-भरी अँखियानि लखि, लोगनि में अनखाइ।
हँसिइ कंत लपटाइ कै, एक रूप ह्वै जाइ ॥३५३॥
प्रीति द्वैज द्विजराज की, कला कलप करि चित्र।
जगत लोक बंदति उदित, बढ़त मित्र जो मित्र ॥ ३५४॥
अँखियनि उमँग अनंग की, छुवत अंग अनखाइ।
प्रीतम तन तावति तरुनि, लाइ लगनि की लाइ ॥३५५॥
दिन-दिन दुगुन बढ़ै न क्यों, लगनि-अगिनि की झार।
उनै-उनै दृग दुहुनि के, बरसत नेह अपार ॥३५६॥
लिखत बाल नख भूमि तन, लखत लाल मुसिक्यानि।
लाज छुटी निसि जानियति, लाज भरी अँखियानि ॥३५७॥
चंचल निसि उद बसि रहौ, करनि प्रात बसि राज।
अरबिंदनि पै इंदिरा, सुंदर नैननि लाज ॥३५८॥*
घटत-बढ़त, बढ़ि जाइ पुनि, घटत-घटत घटि जाइ।
नाह रावरे नेह बिधु, मंडल जितौ बनाइ ॥३५९॥
तलफत घाइनि जीव कों, कौन जियावत आनि।
जो न होति उन दृगनि में, सुधा मधुर मुसिकानि ॥३६०॥

---

छं० नं० ३५६ लगनि-अगिनि=प्रेमाग्नि। उनै-उनै=उठ-उठकर। नेह=स्नेह, स्निग्ध पदार्थ। प्रेमी और प्रेमिका के नेत्र अत्यधिक स्नेह की वर्षा किया करते हैं तब प्रेमाग्नि की प्रचंडता प्रतिदिन द्विगुणित क्यों न हो जाय। यह प्रकट बात है कि अग्नि पर स्निग्ध पदार्थ छोड़ने से वह और भी अधिक प्रज्वलित हो उठती है। छं० नं० ३५७ लाज छुटी···अँखियानि=नायिका की लजीली आँखों से जान पड़ता है कि रात में लज्जा ने उसका पल्ला छोड़ दिया था अर्थात् रात में उसने प्यारे के साथ सुरति रंग में योग दिया था।

*दे० ललितललाम उ० दीपक।

सोइ संग सुख जागि दुख, लहि समुझौ निरधार ।
छीन पुन्य सुरलोक तें, लेत अवनि अवतार ॥३६१॥*
तनु आगें की चलतु है, मन वाही मग लीन ।
सलिल सोत में ज्यों चपल, चलत चढ़ाऊ मीन ॥३६२॥
प्रतिबिंबित तो बिंब में, भूतल भयो कलंक ।
निज निरमलता दोष यह, मन में मानि मयंक ॥३६३॥†
तिहिं पुरान नव द्वै पढ़ै, जिहिं जानी यह बात ।
जो पुरान सो नव सदा, नव पुरान ह्वै जात ॥३६४॥
सपने में सपनो समुझि, होति दूरि ज्यों संक ।
संक छोड़ि संसार की, रही जानि निरसंक ॥३६५॥
तिय हिय आनँद बढ़त हूँ, पर न प्रानप्रिय पेखि ।
बिन देखत को दुख परै, दीन दृगनि में देखि ॥३६६॥
लिखति अवनितल चरन से बिहसत बिमल कपोल ।
अधनिकरे मुख इंदु तें, अमृत-बिंदु ते बोल ॥३६७॥
उमगी उर आनंद की, लहरि छहरि दृग राह ।
बूड़ी लाज-जहाज लों, नेह-नीर-निधि माह ॥३६८॥
हौं मन मोहन के लखति, हों न आपुनी बाउ ।
करत नैन नँदलाल के, हँसत हेरि उर गाउ ॥३६९॥
बसत रहत मतिराम निसि, द्यौस काम अभिराम ।
इंदीबर छबि दृगनि में, इंदीबर छबि स्याम ॥३७०॥
ज्वलित ज्वाल-सी जोन्ह इह, डारति अंग उलीचि ।
भई पियूष मरीचि की, मोकों मरिच मरीचि ॥३७१॥

---

छं० नं० ३६४ जो पुराना है वह सदा नया है और जो नया है वह पुराना हो जाता है—यह बात जो कोई समझता है उसने अठारहों पुरान (नव द्वै) पढ़ लिए हैं ।

* दे० ललितललाम उ० स्मरण ।

† दे० ललितललाम उ० लेस ।

लोक प्रसून पराग तें, लखत पिंजरनि भृँग।
भए चँबेली के बिरह, पीत रंग सब अंग ॥३७२॥
मानत लाज लगाम नहिं, नेक न गहत मरोर।
होत तोहि लखि बाल के, दृग तुरंग मुँह जोर ॥३७३॥*
सघन स्याम कादंबिनी, राख्यो रोकि अकास।
अति संकट पावत नहीं, जिय हिय में अवकास ॥३७४॥
हियें बसत, मुख हसत हौ, हमकों करत निहाल।
घट-घट व्यापी ब्रह्म तुम, प्रकट भए नँदलाल ॥३७५॥
बरनत साँच असंग कै, तुमकों बेद गुपाल।
हिए हमारे बसत हो, पीर न पावत लाल ॥३७६॥
चढ़े उरोज पहार ए, उर उनके अठिलाहिं।
तो तन नित लाली चढ़ै, ललित लाल पियराहिं ॥३७७॥
कुच कठोर पाषान तें, क्यों न करैं उर पीर।
बड़े नरम जग नैन कत, होत विषम बिष-तीर ॥३७८॥
सखी तिहारी साँच यह, दीपसिखा-सी देह।
दिन दीपति पियराति है, अधिक राति रति नेह ॥३७९॥
दरपन में निज रूप लखि, नैननि मोद उमंग।
पिय मुख पिय बसकरन कों, बढ़्यो गरब को रंग ॥३८०॥†
निज पाइनि बलि आइ कै, तो घर बाइनि देइ।
जाति बाल निज गेह कें, उर उछाह दृग सेइ ॥३८१॥
तो तन सुबरन बरन है, कुटिल स्याम मन माँह।
सखि सनेह कैसें रहै, छुवन न पैयत छाँह ॥३८२॥

---

छं० नं० ३७४ कादंविनी=बिजली।

* दे० ललितललाम उ० तृतीय विभावना।

† दे० ललितललाम उ० हेतु।

तिय हिय में पिय इंदु मुख, निसि-दिन करत प्रकास।
सीखि सखिनि की छाँह लौं, नेक न पावति बास ॥४८३॥
नैक ओट करि गिरि धरौ, लसत सकंप गुबिंद।
ब्रज बोरत अब इंद्र लौं, मह तोरो मुख-इंदु ॥३८४॥
करबर पर गिरिबर धरै, ललित लाल ललचाइ।
जाके चितवत चखनि कुच, सो सकुचति मुसिक्याइ ॥३८५॥
हारे बरषत बारि अरु, तन दीपति अभिराम।
निदरे सब घनस्याम तूँ, भाँति-भाँति घनस्याम ॥३८६॥
छाती कुच कुंकुमनि की, छाप करी जिहिं बाल।
ताको डर मन में नहीं, मिलत मोहिं नँदलाल ॥३८७॥
नैन-मीन वह बाल के, लाज-जाल परि आनि।
पियत रहत तो बदन की, सुधा मधुर मुसिक्यानि ॥३८८॥
मेरे दृग बारिद बृथा, बरषत बारि प्रबाह।
उठत न अंकुर नेह को, तो उर ऊसर माँह ॥*
राधा चरन सरोज नख, इंद्र किए ब्रजचंद।
मोर मुकुट चंद्रकनि तूँ, चख चकोर आनंद ॥३९०॥
सुखद साधुजन को सदा, गजमुख दाँनि उदार।
सेवनीय सब जगत कौ, जग मा बाप कुमार ॥३९१॥†
मदरव[1] मत्त मिलिंद गन, गान मुदित गन नाथ।
सुमिरत कबि मतिराम के, सिद्धि-रिद्धि-निधिहाथ ॥३९२॥‡
अंग ललित सित रंग पट, अंगराग अवतंस।
हंसवाहिनी कीजियै, बाहन मेरो हंस ॥३९३॥

---

१ मदरस।

छं० नं० ३९३ सतस्वती की वंदना है।

* दे० ललितललाम उ० अवज्ञा।

† दे० ललितललाम मंगलाचरण। ‡ दे० ललितललाम उ० वंदन

नृपति नैन कमलनि बृथा, चितवत बासर चाहि ।
हृदय कमल में हेरि लै, कमलमुखी कमलाहि ॥३९४॥
ब्रज ठकुराइनि राधिका, ठाकुर किए प्रकास ।
ते मन मोहन हरि भए, अब दासी के दास ॥३९५॥
पियत अधर यों देति है, कर कमलनि की मारु ।
लगति स्वादु के सिंधु में, मिरचि किरच लों चारु ॥३९६॥
पियत अधर तू देति है, कर कमलनि की मारु ।
होत पंच अँगुरी लगें, सबल पंचसर मारु ॥३९७॥
करति केलि अति प्रेम सों, पगे प्रेम मद नैन ।
अंबर में चंचल लसैं, खंजरीट-से नैन ॥३९८॥
प्राननाथ परदेस कों, चलियै समो बिचारि ।
स्याम नैन-घन बाल के, बरसन लागे बारि ॥३९९॥
सरद-चाँदनी में बिकच, बिमल मालती कुंज ।
जगत जोतिमय मैन के, मनो सुजस के पुंज ॥४००॥
कोमल कमलनि सों कहैं, तिन्हैं न नेक सयान ।
होत पार लागत हियें, नैन मैन के बान ॥४०१*
ओठ खंडिबे को अरयो, मुख सुबास रस रत्त ।
स्याम रूप नँदलाल अति, नहि अलि अलि उनमत्त ॥४०२॥†
मूढ़[1] इंदु अरबिंदु में, कहत सुधा मधु[2] बास ।
तो मुख मंजुल अधर में, तिनको प्रगट प्रकास ॥४०३॥‡

---

१ झूँठ, २ मृदु ।

छं० नं० ३९४ लक्ष्मी की वंदना है ।

* दे० ललितललाम उ० परजस्तापह्नुति ।

† दे० ललितललाम उ० छेकापह्नुति ।

‡ दे० ललितललाम उ० सापह्नुवातिशयोक्ति ।

औरै कछु चितवनि चलनि, औरै मृदु मुसकानि ।
औरै कछु सुख देत हैं, सकै न बैन बखानि ।।४०४।।*
जो निसि-दिन सेवन करै, अरु जौ करै बिरोध ।
तिन्हैं परमपद देत प्रभु, कहौ कौन यह बोध ।।४०५।।†
लखो लाल तुमकों लखै[1], ए[2] बिलास सरसात ।
बिहसत ललित कपोल हैं, मधुर नैन मुसिक्यात ।।४०६।।
पगी प्रेम नँदलाल के, हमे न भावत जोग ।
मधुप राजपद पाइ कै, भीख न माँगत लोग ।।४०७।।×
मधुप त्रिभंगी हम तजी, प्रगट परम करि प्रीति ।
प्रगट करी सम जगत में, कटु कुटिलनि की रीति ।।४०८।।+
हरिमुख लखि लोचन सखी, सुख में करति बिनोद ।
प्रगट करत कुबलयनि कौ, चद्रोदय तें मोद ।।४०९।।
बिषयनि तें निरबेदबर, ज्ञान जोग ब्रत नेम ।
बिफल जानियों ए बिना, प्रभु पग पंकज प्रेम ।।४१०।।=
देखत दीपति दीप की, देत प्रान अरु देह ।
राजत एक पतंग में, बिना कपट को नेह ।।४११।।—

---

१ लखत, २ यों ।

छं० नं० ४०५ इस दोहे का 'मतिराम-सतसई' में दो बार प्रयोग हुआ है ।

* दे० ललितललाम भेदकातिशयोक्ति ।

† दे० ललितललाम तुल्ययोगिता ।

‡ दे० ललितललाम उ० शब्दावृत्तिदीपक ।

× दे० ललितललाम उ० दृष्टांत ।

\+ दे० ललितललाम उ० निदर्शना ।

= दे० ललितललाम उ० विनोक्ति ।

— दे० ललितललाम उ० विनोक्ति ।

ललित राग रंजित हियो, नायक जोति बिसाल ।
बाल तिहारे कुचनि बिच, लसत अमोलिक लाल ॥४१२॥*
कहा भयो जग में बिहित, भए उदित छबि लाल ।
तो ओठनि की रुचिर रुचि, पावत नहीं प्रबाल ॥४१३॥†
प्रगट कुटिलता जो करी, हम पर स्याम सरोस ।
मधुप जोग बिख उगिलियै, कछु न तिहारो दोस ॥४१४॥‡
हसत बाल के बदन में, यों छबि कछू अतूल ।
फूली चंपक बेलि तें, झरत चमेली फूल ॥४१५॥+
भयो सिंधु ते बिधु सुकबि, बरनत सुमति[1] बिचार ।
उपज्यौ तो मुख इंदु तें, प्रेम-पयोधि अपार ॥४१६॥×
पियत रहत पिय नैन यह, तेरी मृदु मुसिक्यानि ।
तऊ न होत मयंक-मुखि, तनक प्यास की हानि ॥४१७॥=
पिय नैननि के राग कौं, भूषन सजे बनाइ ।
निरखि[2] तिहारी छबि सुतौ, सौति दृगनि सरसाइ॥४१८॥—
उदै भयो है जलद तू, जग कौ जीवन-दान ।
मेरो जीवन हरतु है, कौन बैर मन मान ॥४१९॥§

---

१ बिना, २ लखें ।
छं० नं० ४१३ प्रबाल=मूँगा ।
* दे० ललितललाम श्लेष ।
† दे० ललितललाम उ० श्लेष ।
‡ दे० ललितललाम उ० व्याजनिंदा ।
× दे० ललितललाम उ० चतुर्थ विभावना ।
+ दे० ललितललाम उ० छठी विभावना ।
= दे० ललितललाम उ० विशेषोक्ति ।
— दे० ललितललाम उ० द्वितीय असंगति ।
§ दे० ललितललाम उ० असंगति ।

बिरह आँच[1] मन उड़ि[2] सखी, घन सुंदर तन जाइ।
दुगुन दाह बाढ़ै तहाँ, आपुहि जात बिलाइ[3] ॥४२०॥*
जिनमें[4] अतुल बिलोकियै, पानिप पारावार।
उमड़ि चलत नित दृगनि भरि, तो मुख रूप अपार॥४२१॥
मन जद्यपि अनुरूप है, तऊ न छूटति संक।
टूटि परै जिन भार तें, निपट पातरी लंक ॥४२२॥+
जुपै सखी ब्रज गाँउ मैं, घर-घर सहज[5] चवाउ।
तौ हरि-मुख लखि देति किन, नैनि चकोरनि चाउ॥४२३॥×
कनक-बेलि में कोकनद, तामें स्याम सरोज।
तनि में मृदु मुसिक्यानि है, तामें मुदित मनोज ॥४२४॥+
मो मन मेरी बुद्धि लै, करि हरि कों अनुकूल।
लै त्रिलोक की साहिबी, दै धतूर को[6] फूल ॥४२५॥=
फिरि-फिरि आवति जाति चलि[7], अँगरानी[8] मुसिक्याति।
बाल लाल कौ ललित मुख, लखि लजाति ललचाति॥४२६॥–
तो मुख छबि सों हारि जग, धयो कलंक समेत।
सरस इंदु अरबिंदुमुखि, अरिबिंदनि दुख देत ॥४२७॥§

---

१ ताप, २ डरि, ३ सिराह, ४ के, ५ चलत, ६ के, ७ भजि, ८ राति मधुर।

* दे० ललितललाम उदाहरण तृतीय विषम।

† दे० ललितललाम उदाहरण अधिक।

‡ दे० ललितललाम उदाहरण अल्प।

× दे० ललितललाम उदाहरण द्वितीय व्याघात।

‡ दे० ललितललाम उदाहरण मालादीपक।

= दे० ललितललाम उदाहरण परिवृत्ति।

– दे० ललितललाम उदाहरण कारक दीपक।

§ दे० ललितललाम उदाहरण प्रत्यनीक।

मधुप मोह मोहन तज्यो, यह स्यामनि की रीति ।
करो आपने काज कौ, तुम्हैं जाति[1] सी प्रीति ।।४२८।।*
गंग नीर बिधु रुचि झलक, कहु[2] मुसिक्यानि उदोति ।
कनक-भौन के दीप लौं, जगमगाति तन-जोति ।।४२९।।
खल बचनन की मधुरई[3], चाखि साँप निज स्त्रौन ।
रोम-रोम पुलकित भए, कहत मोद गहि मौन ।।४३०।।‡
मेरी सिख[4] सीखे[5] न सखि, मोसों उठै रिसाइ ।
सोयो चाहति नींद भरि, अंग[6] अँगार बिछाइ ।।४३१।।×
हरि की सुधि कों राधिका, चली अकेली भान ।
हँसत बीच हीं मिलि गए, बरबस कै सुख कौन ।।४३२।।+
मंत्रिनि के बस जो नृपति, सो न लहतु सुख साज ।
मनहिं बाँधि दृग देत दृग[7], मन कुमार[8] कौ राज ।।४३३।।=
दधि छिनाइ[9] मोहन लियो, सखी सघन बन ठौर ।
बड़ो लाभ मन में गनौं, जौन कियौ कछु और ।।४३४।।—
कहा भयो तजि जात है, मलिन मधुप दुख मानि ।
सुबरन बरन सुबास जुत, चंपक लहै न हानि ।।४३५।।§

---

१ भाँति, २ मृदु, ३ मधुरता, ४ सीख, ५ सिखै, ६ सेज, ७ हैं, ८ मनहु मार, ९ छुढ़ाइ ।

* दे० ललितललाम उदाहरण विकस्वर ।

† दे० ललितललाम उदाहरण प्रौढ़ोक्ति ।

‡ दे० ललितललाम उदाहरण मिथ्याध्यवसित ।

× दे० ललितललाम उदाहरण ललित ।

+ते० ललितललाम उदाहरण प्रहर्षण ।

=दे० ललितललाम उदाहरण उल्लास ।

—दे० ललितललाम उदाहरण उल्लास ।

§ दे० ललितललाम उदाहरण अवज्ञा ।

देह दीप दीपति दिपै, बदन चंद की ज्योति।
दामिनि दुति मुसिक्यानि मृदु, सुख की खानि उदोति ॥४३६॥*
मुकत हार हरि के हियें, मरकत मनिमय होति।
पुनि पावत रुचि राधिका, मुख मुसिक्यानि उदोति ॥४३७॥†
बदन चंद की चाँदनी, देह दीप को जोति।
राति बितें हूँ लाल वह, भौन राति-सी होति ॥४३८॥‡
लाल चित्र अनुराग सों, रँगति नित्त सब अंग।
तऊ न छाड़त साँवरो, रूप साँवरो रंग ॥४३९॥ ×
आई फूलनि लैन कों, चलौ बाग में लाल।
मृदु बोलनि सों जानिहौ, मृदु बेलिन में बाल ॥४४०॥ +
ग्वालिनि देउ बताइ हौं, मोंहि कछू तुम देहु।
बंसीबट की छाँह में, लाल जाइ लखि लेहु ॥४४१॥ =
सरद चंद की चाँदिनी, को कहिए प्रतिकूल।
सरद चंद की चाँदिनी, कोकहिए प्रतिकूल ॥४४२॥ –
को हरि बाहन जलधि सुत, को को[1] ज्ञान जहाज।
तहाँ चतुर उत्तर दियौ, एक बचन द्विजराज ॥४४३॥
भोर भए आए भवन, स्याम-बसन जुत स्याम।
हँसि अंबर केसरि रँग्यो, आगे राख्यो बाम ॥४४४॥

---

१ है।

छं० नं० ४४४ इस दोहे में वही भाव है जो रसराज के उत्तमा नायिका और ललितललाम के पिहित अलंकारवाले छंद में है। अलंकार और नायिका भी वही हैं। यथा—'अंबर केसरि रंग रँग्यो मुसकाय कै मोहन के कर दीनो।'

* दे० ललितललाम उ० मुद्रा।

† दे० ललितललाम उ० पूर्वरूप। ‡ दे० ललितललाम उ० पूर्वरूप।

× दे० ललितललाम उ० अतद्गुन। + दे० ललितललाम उ० विशेषक।

= दे० ललितललाम गूढ़ोत्तर। – दे० ललितललाम उ० चित्र।

यों न प्यार बिसराइयै, लियो मोहिं तू मोल ।
मुख बिलोकि[1] नँदलाल कौ, कहै सखी सों बोल ।।४४५।।
लखत लाल मुख पाइहौ, बरनि सकै नहिं बैन ।
लसत बदन सतपत्र सों, सहसपत्र से नैन ।।४४६।।
उड़ि गुलाल पिय करनि तें, लगत पिया मुख-चंद ।
मनो कोकनद रजनिकर, करत रजनिकर मंद ।।४४७।।
सेत बसन की चाँदनी, परत गुलाल सुरंग ।
मानो सुर-सरिता मिलति, सरसुति तरल तरंग ।।४४८।।
सित अंबर जुत तियनि में, उड़ि-उड़ि परत गुलाल ।
पुंडरीक पटलनि मनो, बिलसति आतप बाल ।।४४९।।
स्याम रूप अभिराम अति, सकल बिमलगुन धाम ।
तुम निसि-दिन 'मतिराम' की, मति बिसरौ मतिराम ।।४५०।।

---

१ निरखत ।

छं० नं० ४४६ सतपत्र—शतपत्र=कमल । सहसपत्र—सहस्रपत्र= कमल । लसत ··नैन=मुख और नेत्र दोनों कमल-पुष्पों के समान हैं यदि मुख शतपत्रतुल्य है तो नेत्र सहस्रपत्रवत् अर्थात् मुख देखने से यदि सौ प्रकार के मनोभावों का पता चलता है तो नेत्रों से सहस्र भावों की सूचना मिलती है । तात्पर्य यह कि मुख की अपेक्षा नेत्र अधिक बातें प्रकट करते हैं । छं० नं० ४४७ रजनिकर=रज-निकर=पराग-समूह । रजनिकर=रात्रि करनेवाला चंद्रमा । छं० नं० ४४९ भावार्थ—स्त्रियाँ सफ़ेद कपड़े पहने हुए हैं । होली खेलते समय उन पर जब गुलाल पड़ता है तो ऐसा जान पड़ता है, मानो सफ़ेद कमल के दलों पर प्रातःकाल का प्रकाश विलसित हो रहा हो । छं० नं० ४५० तुम निसि-दिन··मतिराम= हे राम, तुम कभी भी 'मतिराम' कवि की बुद्धि (मति) को मत (मति) भुलाना । 'मति' शब्द का तीन बार प्रयोग हुआ है । पहली बार वह 'मतिराम' नाम का अंग है । दूसरी बार उसका अर्थ निषेधात्मक 'मत' है और तीसरी बार मति के शुद्ध अर्थ बुद्धि से प्रयोजन है ।

प्रेम लग्यो अंगार ह्वै, सीता मन बिन ज्ञान।
देत अँगूठी राम की, मानिक भो हनुमान ॥४५१॥
रहै और ही रूप ह्वै, बिषम बिरह दुख सानि।
डीठि परे हूँ परसपर, नीठि परै पहिचानि ॥४५२॥
मोही को किन मार तू, बिरह बिपति में गाड़ि।
जलज-मुखी कौ जलद जिन, तड़ित चाबुकनि ताड़ि ॥४५३॥
अजहूँ प्रगटित होत है, पुलक पटलता माँह।
जौन अंग डिढ़ ह्वै कढ़त, छुहौ छैल की छाँह ॥४५४॥
सिरिस कुसुम सम बाल के, कुम्हिलाने सब गात।
करत प्रात अलसात अति, सौति हियनि उतपात ॥४५५॥
प्रतिपालक सेवक सकल, पलन दलमलत डाँटि।
संकर तुम सब साँकरे, सबल साँकरैं काटि ॥४५६॥
सेवक सेवा के सुनें, सेवा देव अनेक।
दीनबंधु हरि जगत है, दीनबंधु हर एक ॥४५७॥
सघन तिमिरि में तरुनि की, जगमगाति तन जोति।
प्रेम हेम, पावस कुहू, निसा कसौटी होति ॥४५८॥
रूप बैस मदिरा मदन, मदन मदरि से नैन।
प्रेम छके पिय छबि छके, हटके नैक रहैं न ॥४५९॥
पिय मुख रुचि चारो चुगैं, करत परस्पर चैन।
मदन मदर से बाल के, बदन मदरि सै नैन ॥४६०॥
मदन इंदु अरबिंदु सों, सुधा सधुर मधु बैन।
मेरे होत चकोर-से, चंचरीक-से नैन ॥४६१॥

---

छं० नं० ४५६ साँकरे=संकट में। साँकरैं=जंजीरें, बंधन।
छं० नं० ४५८ भावार्थ—घोर अंधकार में तरुणी के शरीर की जगमगाहट देखकर ऐसा जान पड़ता है कि बरसात की अमावस रात को कसौटी का पत्थर बनाकर उस पर प्रेम रूपी सोना कसा जाता है।

बरनत भौंह कमान जुत, बरनत बैन बनै न ।
सरल-सरल सत मदन के, तरल-तरलतर बैन ॥४६२॥
तेरी मूरत जुत लिखी, निज सूरति लखि बाल ।
धनि मानति मन भाँवती, निज तनु तें नँदलाल ॥४६३॥
तची न तो औगुननि सों, रची न तो अनुराग ।
ब्रज में देहु बताइ कै, ऐसी तिया सभाग ॥४६४॥
बिहसि बढ़ायो लाल तुम, तिय हिय में अनुराग ।
बिफल क्यों न दुख देत ज्यों, आप लगायो बाग ॥४६५॥
निसा समैं अरबिंद रुचि, द्यौस इंदु की ज्योति ।
बाल-बदन छबि तो बिरह, लाल कहा धौं होति ॥४६६॥
चली सहेटनि कुंज कों, धरि सित भूषन चीर ।
जोन्ह बीच अंबुजमुखी, भई कंबु की छीर ॥४६७॥
मेरे मन तो बसति है, नैन कियो अपराध ।
तुम्हैं दोस को देतु है, है यह काम असाध ॥४६८॥
जमुना तट वा कुंज में, तुम जु दई ही माल ।
निकसति जीवहिं बाँधि कै, तासों राखति बाल ॥४६९॥*
जिन चलाइयै चलन की, चरचा स्याम सुजान ।
हों देखति हों वाहि यहिं, बात सुनत बिन प्रान ॥४७०॥†
नैननि कौ आनंद है, जिय की जीवनि जानि ।
प्रगट दरप कंदरप कौ, तेरी मृदु मुसिक्यानि ॥४७१॥‡

---

छं० नं० ४६७ कंबु को छीर=चाँदनी में सफ़ेद कपड़े और आभूषण पहने नायिका ऐसी जान पड़ती थी मानो सफ़ेद शंख में दूध झलक रहा हो ।

*दे० ललितललाम उ० उपलक्षण उदात्त ।

†दे० ललितललाम उ० भाविक ।

‡दे० ललितललाम उ० हेतु ।

कहा करों परबस भई, लखि मुख रूप रसाल ।
बेची मैं नँदलाल ह्वै, लीनी मैं नँदलाल ।।४७२।।
निठुराई नहिं निठुर पै, कहति साँच कित बात ।
लगे कंटकित कुचनि में, भए कंटकित गात ।।४७३।।
कहा भयो सो तू भटू, गुन गनमय सब देह ।
जोबनवारी तो सकल, जो बनवारी नेह ।।४७४।।
मुकत माल मंडित लसै, बाल उरोज उतंग ।
नखत पाँति सोभित मनो, बिबि सुमेरु को शृंग ।।४७५।।
दीप-जोति के जाल से, जगमगाति अति अंग ।
मानस मानस के चपल, उड़ि-उड़ि परैं पतंग ।।४७६।।
निंदति अति अभिराम तौ, इंदीबरनि अनूप ।
झलकति तो अँखियानि में, अति घनस्याम सरूप ।।४७७।।
लसत सुरत स्रम सलिल कन, ललित बाल नँदलाल ।
फली मनो मुकता फलनि, कंचन बेलि तमाल ।।४७८।।
बिहसत नील दुकूल से, लसत बदन अरबिंदु ।
झलकत जमुना रूप में, मानो पूरन इंदु ।।४७९।।
जर तारी सारी ढके, नैन लसति मतिराम ।
मनो कनक पंजर परे, खंजरीट अभिराम ।।४८०।।
कान्हकरज-छत देत यों, सोहत बाल उरोज ।
सरसरोज सों संभु कौं, मारत मनो मनोज ।।४८१।।
स्याम नैन प्रतिबिंब जुत, तिय के उरज उतंग ।
मनो मनोज सरोज सर, लगे ईस के अंग ।।४८२।।

---

छं० नं० ४७२ बेची॰॰नँदलाल=कामदेव ने दलाल की हैसियत से मुझे बेंच डाला और मुझको नंदलाल ने मोल ले लिया। मैं नँदलाल—मैंन+दलाल । मैं नँदलाल=मैं+नँदलाल । छं० नं० ४७४ जोबनवारी=१ यौवनावस्था की, २ जो कृष्ण । छं० नं० ४७५ बिबि=दो । छं० नं० ४८१ कान्हकरज-छत=कृष्ण का हाथों से दलमलना ।

रचे बिरंचि बनाइ कै, तेरे ईस उरोज।
तिनके पूजन कों किए, हरि के हाथ सरोज ॥४८३॥
बदन इंदु तेरो अली, दृग अरबिंद अनूप।
तिनमें निसि बासर सदा, बसत इंदिरा रूप ॥४८४॥
तो मुख मंजुल हास मृदु, मदन मोद कौ मूर।
पिय नैननि सीतल करत, ह्वै कपूर को चूर ॥४८५॥
तेरे आनँद चंद कौ, मधुर मंद मृदु हास।
मेरो जानि मनोज कौ, कीरति पुंज प्रकास ॥४८६॥
रची बिरंचि बनाइ तूँ, सुबरनमय बर बाल।
बढ़ै जोति जौ तो मिलै, इंदु नील रुचि लाल ॥४८७॥
बिमल बाम के बदन में, राजत ओठ रसाल।
मनो सरद बिधु बिंब मैं, लसत बिंबफल लाल ॥४८८॥
लसत मुकुत रुचि लाल की, मेरे ओठनि सेइ।
अति अद्भुत यह बात पुनि, लाल मुकुत रुचि लेइ ॥४८९॥
अली तिहारे अधर में, सुधा भोग की साज।
द्विजराजनि जुत न्योतिए, लाल बदन दुजराज ॥४९०॥
दुहुँ दिसि जघन नितंब कुच, खैंचत है निधि सार।
छीजै क्यों न मयंक-मुखि, ललित लंक सुकुमार ॥४९१॥
क्यों न लहै सुख भोग कों, ललित बाल के साथ।
नीवी नीवीं मदन की, परी नाह के हाथ ॥४९२॥
कर सरोज सो गहि रही, पिय कर गहत उरोज।
लाल प्रबल मन में भई, मन में सबल मनोज ॥४९३॥
बैठि रहै, रोवै, हँसै, आतुर उतरि उताल।
प्रथम सुरति बिपरीति की, रीति न जानत बाल ॥४९४॥

---

छं० नं० ४९० द्विजराजनि जुत=१ ब्राह्मणों समेत, २ दाँत की पंक्तियों समेत। दुजराज=१ चंद्रमा, २ मुख, ३ कृष्ण। छं० नं० ४९२ नीवी=नारा। नीवीं=मूल, नीव।

थकी सुरत बिपरीत में, लियो बिजन कर बाल।
लोचन रही छिपाइ कै, लख्यो हसत मुख लाल ॥४९५॥
भोर होत पिय कौ लख्यो, छोड़्यो चहत समीप।
बिधु-मुख लोचन कमल से, तनु दीपति तनु दीप ॥४९६॥
परै न धुनि सुनि सखिनि कों, लाजनि होति अधीर।
कर कमलनि सों गहि रहै, सुरत मुखर मंजीर ॥४९७॥
बाल सुरत रस रीति में, गही लाज अरु मैन।
करनि बिरल अँगुरीनि करि, मूँदति नायक नैन ॥४९८॥
लाज मैन दुहुँ बिच परी, सुरत समैं मुसिक्याइ।
कमल चलावै करनि गहि, दीप समीप बचाइ ॥४९९॥
रति बिपरीत प्रस्वेदकन, पिय कों सींचति बाम।
मनो प्रौढ़ पुन्नाग के, मुकुलनि पूजति काम ॥५००॥
राजत अरुन सरोज हैं, मानहु रँगे कुसुंभ।
जोबन मद गज कुंभ के, सात कुंभ से कुंभ ॥५०१॥
ऊँची स्वासनि सौंपिऐ, सुरत अंत मुसिक्याइ।
पुनि पीतम के मैन की, दीनी आगि जगाइ ॥५०२॥
मनो मैन के निधि कलस, तेरे तरुनि उरोज।
चाहत जे तिय पै इन्है, बातनि हनत मनोज ॥५०३॥
पल्लव पग, कर अधर हैं, फल उरोज, नख फूल।
भौंर भीर बर बार हैं, बाल बेलि के तूल ॥५०४॥
नख-गाँसी, सर-आँगुरी, कर-पग चारु तुनीर।
दसों दिसनि जिन बरजि ते, पवर पंचसर बीर ॥५०५॥
ज्वाल जाल बिज्जुलि छटा, घटा धूम अनुहारि।
बिरहिनि जारनि को मनो, लाई मदन दँवारि ॥५०६॥

---

छं० नं० ५०० पुन्नाग मुकुल=अधखिले सफ़ेद कमल। छं० नं० ५०१ सातकुंभ=आनंदराशि। छं० नं० ५०५ पवर—प्रवर=श्रेष्ठ।

बलय पीठि, तरिवन भुजनि, उर कुच-कुंकुम-छाप ।
तितै जाहु मन भाँवते, जितै बिकाने आप ।।५०७।।*
इन झूठी सौंहनि कियैं, नहिं ह्वैहौ अकलंक ।
कियो अधर अंजन प्रभा, बदन-चंद सकलंक ।।५०८।।
बैठो आनन कमल के, अरुन अधर-दल आइ ।
काटन चाहत भाँवते, दीजै भौंर उड़ाइ ।।५०९।।
चित्रन इत उत चटपटे, कहत लटपटे बात ।
× × × ।।५१०।।
जावक दीयो पगनि में, जुवती जाति सिंगार ।
पुरुष प्रानप्रिय जानियत, मंडन कियो लिलार ।।५११।।
भली लगै मन भाँवते, करी आभरन आप ।
काम निसेनी-सी बनी, यह बेनी की छाप ।।५१२।।
जनो उड़ावत हौ नहीं, पीर न होत सभाग ।
ठौर-ठौर या भौंर के, दसें अधर दल दाग ।।५१३।।
झीने झगा बिलोकियत, नख छत छबि धर नाह ।
भले बिराजत ए नए, चंद्रहार हिय माह ।।५१४।।
ललित तिहारे गुननि सों, अति सनेह सरसाइ ।
काम ओज वाके हिए, दीनो दीप जगाइ ।।५१५।।
अतनु तेज तलफै सुतनु, तनु जीवन ज्यों मीन ।
नंदलाल वह ह्वै रही, चंदकला सम छीन ।।५१६।।
कहा कहों वाकी दसा, सुनो साँवरे बात ।
देखे बिन कैसे जियै, देखत दृग न अघात ।।५१७।।

---

छं० नं० ५१० में दोहे का का अंतिम अर्द्धभाग हस्त-लिखित प्रति में नहीं है । छं० नं० ५१२ निसेनी=सीढ़ी ।

*दे० रसराज उ० मध्या अधीरा ।

धरै कौन बिधि धीर वह, सुनो धीर बलबीर।
काम तीर की भीरभरि, हियरो भरचो तुनीर ।।।५१८।।
वाके हिय के हनन को, भयो पंच सर बीर।
लाल तुम्हैं बसकरन कों, रहै न तरकस तीर ।।५१९।।
बचन कहत आवत न बनि, चलौ लखौ बलि आपु।
प्रबल अनंग प्रताप सों, अंग-अंग संतापु ।।५२०।।
सखिन करति उपचार अति, परति बिपति उत रोज।
झुरसत ओज मनोज के, परसि उरोज सरोज ।।५२१।।
जागत ओज मनोज कें, परसि पिया के गात।
पापर होत पुरैनि के, चंदन-पंकिल पात ।।५२२।।
घन-सुंदर तो छबि घटा, उनै रही मन छाइ।
लाज चंचला लौं चमकि, चंचल जाति बिलाइ ।।५२३।।
सुंदरि नगर अनंग कौ, तेरो अंग अनूप।
सोभित सुबरन बरन में, उरज गुरज के रूप ।।५२४।।
तुम लाइक हम हैं कहाँ, तुम हम तें कमनीय।
मो मन तो तन में बसौ, बसति पाइ रमनीय ।।५२५।।
रंध्रजाल[1] मग ह्वै कढ़त, तिय तन दीपति पुंज।
झिंझिया को,[2] सो घट भयौ, दिन ही में बन कुंज ।।५२६।।*
सुनि-सुनि गुनि सब गोपिकनि, समुझचो सरस सवाद।
कढ़ी अधर की माधुरी, मुरली ह्वै करि नाद ।।५२७।।

---

१ जालरंध्र, २ कैसो।

छं० नं० ५२२ चंदन-पंकिल=जिनमें घिसा हुआ चंदन लथेड़ा है। पापर=पापड़। छं० नं० ५२३ घन-सुंदर=घनश्याम। छं० नं० ५२४ गुरज=गुर्ज। छं० नं० ५२५ बसति=बस्ती।

*दे० रसराज उ० नायिका।

अब फिरि आवत है नहीं, मो तन जीवन हीन।
तो तन पानिप रूप में मो मन रूप बिलीन ॥५२८॥
भई देवता-भाव वह[1], हौं[2] तुमको बलि जाउँ।
वाही को मुख रूप मन[3], वाही को मुख नाउँ ॥५२९॥*
कहै चीर के चोर सों, बातैं भौंह चढ़ाइ।
लखैं परस्पर गोपिका, आपुस मैं मुसिक्याइ ॥५३०॥
बिसरि जात सब दुख सखी, मन में आनत जाहि।
अवलोकन पैयत नहीं, अवलोकनि सो ताहि ॥५३१॥
करियै संग सखीनि के, कहौ कौन बिधि सैल।
अलि रोकत मग बास मैं, छैल गाँउ मैं गैल ॥५३२॥
सिला सघन घनस्याम उर, तिय कुच सैल कठोर।
मुकत हार दुरि जात हैं, परिरंभन के जोर ॥५३३॥
लगी रहै हरि हिय इहै, करि ईरखा विसाल।
परिरंभन में बल्लवी, भली दली बनमाल ॥५३४॥
अधम अजामिल आदि जे, हाँ तिनको हौं राउ।
मोहू पर कीजै मया, कान्ह दया-दरियाउ ॥५३५॥
लसति दान की ज्योति यों, बाल बदन मुसिक्यात।
अमल किंजलक झलक ज्यों, कमल प्रफुल्लित प्रात ॥५३६॥
मिलि बिसरे हो आपु कौ, सुमिरत सुधि न सँभार।
किंकिन कौ उर हार करि, करिहो कहा बिहार ॥५३७॥
अधर रंग बेसरि मुकत, मानिक बानिक लेत।
हँसत बदन दीपति बहुरि, होति हीर छबि सेत ॥५३८॥

---

१ सब, २ वह, ३ मन ध्यान है।

छं० नं० ५३० चीर के चोर=चीर हरण करनेवाले कृष्ण। छं० नं० ५३२ सैल=सैर। छं० नं० ५३४ बल्लवी=गोपी। छं० नं० ५३६ किंजलक=केसर।

*दे० रसराज उ० मध्यम-मान।

अनमिष नैन कहे न कछु, समुझै सुनै न कान ।
निरखे मोर पखानि के, भई पखान समान ।।५३९।।*
उठे जगत दुख दैन कों, तो कठोर कुच कुंभ ।
निसिचर कुंभ-निकुंभ ज्यों, दानव सुंभ निसुंभ ।।५४०।।
प्रतिबिंबित निज रूप लखि, पिय के नैनन माँह ।
मुख चुंबन को प्रेम सों, गह्यो कंठ दुहुँ बाँह ।।५४१।।
सकल कला कमनीय पिय, मिलन मोद अधिकात ।
बिलसति मालति मुकुल निसि, निस मुख मृदु मुसिक्यात ।५४२
दरकत नहीं बियोग में, लगें घनक घनघोर ।
तेरे उरजनि मिलि भयौ, मेरो हियो कठोर ।।५४३।।
हरि रानिनि में राधिका, जुवतिन बानी एक ।
बर सुहाग अनुराग कौ, कीनो बिमल बिबेक ।।५४४।।
राधा की बेनी लखी, जो हरि गूँदी आप ।
चित सुख सागर कों भयो, बड़वानल संताप ।।५४५।।
लसति लाल रुचि तरुनि के, अमल कपोलनि पीक ।
रुचि-रुचि परसत मुकुर में, मनो अनल की लीक ।।५४६।।
बाल लाल मुख सौति कौ, सुन्यो नाम परकास ।
बरषे बादर सेंन पर, उड़्यो हंस सम हास ।।५४७।।
कहा रहै निहचिंत ह्वै, लखौ लाल चलि आप ।
प्रलय अनिल सम स्वास हैं, प्रलय अनल सम ताप ।।५४८।।

---

छं० नं० ५४० कुंभ, निकुंभ और शुभ, निशुंभ का वर्णन पुराणों में है। छं० नं० ५४३ उरजनि=उरोजों को। छं० नं० ५४७ रसराज के मध्यम मान का भाव इस दोहे में है। छं० नं० ५४८ अनिल=वायु। अनल=अग्नि।

*दे० रसराज उ० जड़ता। वही भाव इस दोहे में भी है।

चाहत फल तेरो मिलन, निसि-बासर वह बाल ।
कुच सिव-पूजति, नैन जल, बुंद मुकतमय माल ॥५४९॥
तरुनि अरुनि एड़ीनि के, किरन समूह उदोति ।
बेनी मंडन मुकत के, पुंज गुंज दुति होति ॥५५०॥*
लाल बदन लखि बाल के, कुचनि कंप रुचि होति ।
चपल होत चकवा मनो, चाहि चंद की जोति ॥५५१॥†
गयो महाउर छूटि यह, रह्यो सहज इक अंग ।
फिरि-फिरि झाँवति है कहा, रुचिर चरन के अंग ॥५५२॥
लसत कोकनद करनि में, यों मिहदी के दाग ।
ओस बिंदु पर कै मिट्यो, मनो पल्लवनि राग ॥५५३॥
सुनि इत दै मन मानिनी, बिन अपराध रिसानि ।
नेह जनावन[1] कों महा, दीप जोति उर आनि ॥५५४॥‡
सुनि मानिनि अपराध बिन, कहा तजति दृग बारि ।
सुसि बासर यह भानियै, डारै राग पखारि ॥५५५॥
बैठ्यो ओज जगाइ कै, मन सिंहासन मारु ।
मनो छपाकर छत्र छबि, किरनैं चाँवरु चारु ॥५५६॥
हसनि जोन्ह तेरी लखैं, सुनियै नंदकिसोर ।
वाके नैननि होत हैं, कुबलय किधों चकोर ॥५५७॥

---

१ जरावन ।

छं० नं० ५५२ झाँवति=रगड़-रगड़कर धोती है । छं० नं० ५५५ भावार्थ—हे मानिनी आँसू मत बहाओ । याद रक्खो अश्रु-जल राग (१ रंग, २ अनुराग) को धो डालता है अर्थात् मान-रुदन से अनुराग नष्ट हो जायगा । छं० नं० ५५६ चाँवरू=चँवर ।

*दे० रसराज उ० नायिका ।

†दे० रसराज उ० कंप ।

‡दे० रसराज उ० मानवती ।

मंडित मृदु मुसिक्यानि दुति, देखत हरत कलेस ।
ललित लाल तेरो बदन, तिय लोचन तारेस ॥५५८॥
रह्यो हारि बिपरीति में, पिय नैननि में आइ ।
चंदमुखी सींचति मनो, सुधा-कलस-कुच नाइ ॥५५९॥
सखी सबै सिंगार सुभ, सजि सुंदरि के अंग ।
केलि भौन पहुँचाइ कै, फिरी लाज के रंग ॥५६०॥
नीबी खोलनि कों गही, पिय अनुराग निखोटि ।
हरष नयन जलमय बसन, कियो लाज निज ओटि ॥५६१॥
आँसु छपा के हरष के, सजनी भौंह चढ़ाइ ।
कुच कंचुक रोमंच कौ, क्यों न दुरायो जाइ ॥५६२॥
ह्वै छपाइ भूषननि सों, आए गात छपाइ ।
भए चीन्ह उत छपारत, ए नहिं जात छपाइ ॥५६३॥
रहत नहीं मो जीव यह, चलत तिहारे संग ।
याकों नीकें राखियो, पिय बसाइ निज अंग ॥५६४॥
डीठि रूप, स्रुति बचन, तनु, परस सुखद दिन-राति ।
जीभ अधर-रस, नासिका, मुख़-सुबास न अघाति ॥५६५॥
परसत तिय के करनि ते, चल्यो पिघिल नवनीति ।
चलनहार परदेस कों, कियो न पुनि मन मीत ॥५६६॥
कहा भयो जो सुरतु मैं, फूले रूख बिसाल ।
कलकंठी सुख लहति है, प्रफुलित पाइ रसाल ॥५६७॥
कलकंठी तो नाम हौ, रही मैन सब काल ।
पाइ प्रसाद रसाल कौ, बोलनि लगी रसाल ॥५६८॥
भौंर भाँवरे भरत हैं, कोकिल कुल मँडरात ।
या रसाल की मंजरी, सौरभ सुभ सरसात ॥५६९॥

---

छं० नं० ५५८ तारेस=चंद्रमा । छं० नं० ५६५ स्रुति=कान ।
छं० नं० ५६८ रसाल=रसमय, रसराज कृष्ण ।

कासों जाति बखानि है, आँब-कली रस चित्त ।
बिसरायो जिहिं जाति तें, चंचरीक कौ चित्त ॥५७०॥
लीनो रस कोकिल कुलनि, आँब-कली को झारि ।
तासों मन मान्यो मधुप, सुमना सुमन बिसारि ॥५७१॥
बहु नाइक सों बावरी, मधुर बचन मुख बोलि ।
उतरि जाइगौ रूप मद, कटुक बचन मुख बोलि ॥५७२॥
कियौ कंत चित चलन कों, तिय हिय भयौ बिषाद ।
बोल्यो चरनायुध सु तौ, भयो नखायुध नाद ॥५७३॥
फूल कपोल मधूक के, अधर बिंब फल रत्त ।
रस चाखत पिय बुद्धि बन, क्यों न होइ उनमत्त ॥५७४॥
निरचि तरनि कर निकर कौ, अरु बरनत आलोक ।
होत प्रफुल्लित सोक तजि, सकल कोकनद कोक ॥५७५॥
पिया अलोकनि मैं निरखि, पीक अरुन बर जोति ।
तन दीपति दिन दीप सब, सब सौतिनि ही होति ।५७६॥
बसन हरयो पिय सुरत में, तिय तन जोति समीप ।
केलि-भौन में राति हू, भए द्यौस के दीप ॥५७७॥
अटा ओर नँदलाल उत, निरखौ नेक निसंक ।
चपला चपलाई तजी, चंदा तजो कलंक ॥५७८॥
पिय मुख पंकज में परे, तिय-दृग-मधुप उड़ाइ ।
अरुन भए रस पान बस, राग पराग लगाइ ॥५७९॥
आनँद आँसुन सों रहैं, लोचन पूरि रसाल ।
दीनी मानहु लाज कों, जल अंजुलि बर बाल ॥५८०॥
बिरह अनल कुमुदिनि हियें, डारयो जोन्ह बुझाइ ।
कुमुदिनि तें मनो धूम रुचि, अलि-कुल चले उड़ाइ ॥५८१॥

---

छं० नं० ५७१ सुमना=मालती । छं० नं० ५७३ चरनायुध=मुरगा । नखायुध=नृसिंह । छं० नं० ५७४ मधूक=महुआ ।

रति बिलास सुक सारिकनि, कहै गुरुनि में प्रात ।
लाज ललित गुन गौरि के, दुरे गात में गात ॥५८२॥
परी बाल मुख-चंद में, बिरह राहु की छाँह ।
कै दृग दान छुड़ाइयै, सकृत हेतु करि नाँह ॥५८३॥
अति अवदात महा मिही, कसी उरोज उतंग ।
केसरि रंग रँगी लगै, अँगिया अंगनि संग ॥५८४॥
फूले नहीं पलास ए, बन में लगी दँवारि ।
साँच कहति सजनीनि तौ, सकै न नैननि जारि ॥५८५॥
उड़त भौंर ऊपर लसै, पल्लव लाल रसाल ।
मनो सधूम मनोज को, ओज-अनल की ज्वाल ॥५८६॥
बिकच अरुन मेचक बरन, गुंजा बीज समान ।
किंसुक मनो मनोज के, कालकूट जुत बान ॥५८७॥
प्रथम कामि जन मननि कों[1], रँगत सुरभि रितुराग ।
करत अलंकृत[2] पल्लवनि, पुनि पीछे बन बाग ॥५८८॥*
देखि परे नहिं दूबरी, सुनियें स्याम सुजान ।
जानि परे परजंक में, अंग आँच अनुमान ॥५८९॥†
सपने हूँ चितवत नहीं, और ओर बर बाल ।
तू अपने अनुराग के, रँग्यो रंग में लाल ॥५९०॥
कहा होति अति हीं निठुर, तू न बिलोकति बाम ।
तो सिँगार रस रंग में, अंग रँगे निज स्याम ॥५९१॥

---

१ काम कामि जन मानिकों, २ मंडत है नव ।

छं० नं७ ५८५ दँवारि=वन की अग्नि । छं० नं० ५८६ अर्थ—आम के लाल पल्लवों पर उड़ते हुए भौंरों की शोभा ऐसी लगती है मानो धुएँ के सहित कामदेव के ओज-अनल (शक्ति-रूपी अग्नि) की ज्वाला हो ।

* दे० रसराज उ० उद्दीपन ।

† दे० रसराज उ० व्याधि ।

दिसि-दिसि तुम्हैं बिलोकि वह, बालतजतिअतिसोक।
तो प्रतिबिंबित सहित सब, भयो मुकुर नृप लोक ॥५९२॥
कीनो अति अनुराग सों, पीतम आधे रूप।
मनो लिए गुन गौरि तें, गुन गौरितें अनूप ॥४९३॥
जे अंगनि पिय संग में, बरखत हुते पियूष।
ते बीछू के डंक-से, भए मयंक मयूष ॥५९४॥*
जाहि चाहि उद्दिम कियो, गने न निसि मग-डाभ।
कंत बिकान्यो अनत सो, रह्यो अजस कौ लाभ ॥५९५॥
मनमोहन तो सकत क्यों, यों अपराधनि ठानि।
जो न मनावन हेतु यह, होति मधुर मुसिक्यानि ॥५९६॥
पियहि उठावति पगनि तें, क्यों न कौन यह ग्यान।
दुख सागर में बूड़िहै, बाँधि गरे गुरु मान ॥५९७॥†
जो सजनी गुनगननि बस, अति सनेह रस मानि।
भयो दास तब सो लखै, अब उदास अँखियानि ॥५९८॥
सुनि सजनी वह साँवरौ, धरि गुँजनि के हार।
राखतु है हिय आपुनो, तो सनेह घनसार ॥५९९॥
अनिल यह अनल अनंग कौ, अंग-अंग अधिकात।
क्यों धौं चंचल प्रान ए, पारद लौं न उड़ात ॥६००॥
कहा लियौ गुरु मान कौ, अति ताती ह्वै नेम।
पारद सो उड़ि जाइगौ, अलि चंचल यह[1] प्रेम ॥६०१॥‡

---

१ ह्वै।

छं० नं० ५९२ मुकुर=शीशा। छं० नं० ५९५ मग-डाभ=मार्ग के कुश-कंटक आदि।

* दे० रसराज उ० उद्वग।

† दे० रसराज उ० मान।

‡ दे० रसराज उ० अधमा नायिका।

जानति सौति अनीति है, जानति सखी सुनीति ।
गुरुजन जानत लाज है, प्रीतम जानत प्रीति ॥६०२॥*
लसत चारु तारनि सहित, तिय लोचन कमनीय ।
चढ़े खंजरीटनि मनो, चंचरीक रमनीय ॥६०३॥
नींद भार दाबे दृगनि, लसत पीक पर भाग ।
कुबलय मुकलित होत ज्यों, परसि प्रात-रबि-राग ॥६०४॥
दरपन अमल कपोल में, परत पानि प्रतिबिंब ।
पुनि-पुनि पोंछति पीक भ्रम, देखि आदरस बिंब ॥६०५॥
कलकल कलिका कुल ललक, कोकिल कुल की केलि ।
लोलै कला कलोल कै, लाल लाल कंकेलि ॥६०६॥
जल पूरित घनस्याम रुचि, उनई अँखियनि आइ ।
रही कदंब कलीनि की, अंग बेलि छबि छाइ ॥६०७॥
तन दुरबल मनमथ प्रबल, ढिँग बसंत पिय दूरि ।
अचल बिरह चल जीव सखि, तनक न सुख दुख भूरि ॥६०८॥
हर्‌यौ बसन मन भाँवते, फिर किंकिनि गुन तोट ।
करै मनो मन भाँवती, पुलक-पटल-पट ओट ॥६०९॥
औरनि हू के लसत हैं, अति अनियारे नैन ।
मन मानत ह्वैहैं न वे, सो मन लागत पैन ॥६१०॥
है यह गाँव गुलाब बर, पुर ठाकुर के गेह ।
चलौ न आवति बास है, जो देवर की देह ॥६११॥

---

छं० नं० ६०४ राग=लाली । छं० नं० ६०५ नायिका के अमल कपोलों पर उसके हाथों की ललाई का प्रतिबिंब पड़ता है। नायिका इस बात को समझ नहीं पाती है और जब शीशे में कपोलो पर वह सुर्खी देखती है तो उसे पान की पीक जानकर पोंछने लगती है । छं० नं० ६०९ तोट=टूटा । पुलक-पटल-पट=रोमांच का परदा ।

* दे० रसराज उ० स्वकीया ।

पूरति मन की लालसा, जगन जगति गुन माथ ।
सुर नर पल्लव अरुन रुचि, भोगनाथ के हाथ ॥६१२॥
कलपद्रुम पल्लव भयो, तूँ अति दानि निदान ।
भोगनाथ नर नाथ के, हाथ साथ पढ़ि दान ॥६१३॥
लाल भाल जावक लगे, उठे रसिक सिरताज ।
सौति सखी सुंदर दृगनि, रोस हास अरु लाज ॥६१४॥
लगे निसा अभिसार में, कंटक तिय के पाइ ।
अजों न सरुहै निठुर तुम, भए और ही भाइ ॥६१५॥
मो नैननि नीकी लगै, रही लपट यह भाल ।
तनक रँगी यह पाग अब, लाल करै सब लाल ॥६१६॥
लाल तिहारे चलन की, सुनी बाल यह बात ।
सरद नदी के सोत लौं, प्रतिदिन सूखति गात ॥६१७॥
कियो प्यार मो पर प्रगट, मैं लीनो धरि सीस ।
पिय प्यारी के नाम यह, दियो मोहिं बकसीस ॥६१८॥
तुरतहिं गयो बिलाइ कै, हुत्यो परम अभिराम ।
नाह रावरे नेह यह, भए गंधरब गाम ॥६१९॥
हिय अनुराग रँगे लला, वे कछु और अमोल ।
ओठनि ही के रँग भए, रँगि-रँगि बोलत बोल ॥६२०॥
पगी प्रेम नँदलाल के, हमैं न भावत जोग ।
मधुप राजपद पाइ कै, भीख न माँगत लोग ॥६२१॥*
छोड़ि नेह नँदलाल कौ, हम नहिं चाहति जोग ।
रंग-बाति क्यों लेत हैं, रतन-पारखी लोग ॥६२२॥

---

छं० नं० ३२२ बाति=वर्ति । रंग-बाति=सुगंधित द्रव्य की बनी बत्ती जिससे गात्रानुलेपन किया जाता है ।

* दे० रसराज ।

भोगनाथ नर नाथ के, गुन गन बिमल बिसाल ।
भिच्छुक सेवति पानि हैं, पग सेवत महिपाल ॥६२३॥
अदभुत गावत जगत सब, भोगनाथ गुन गाथ ।
भूमिपाल सेवत चरन, भिच्छुक सेवत हाथ ,।६२४॥
एक द्यौस की औधि पिय, अति साहस आरंभ ।
मन सों कहु बरि जात क्यों, भुजनि जलधि कौ अंभ ॥६२५॥
हरद बरन तें अधिक बढ़ि, सरद होत वह मित्र ।
सरद जोन्ह में मानिनी, दरप न आवत चित्र ॥६२६॥
जौ वियोग बड़वागि की, ज्वाल न नेक जरचो न ।
सो सागर अनुराग कौ, सूखति जानि परचो न ॥६२७॥
ज्यों-ज्यों बिषम बियोग की, अनल ज्वाल अधिकाइ ।
त्यों-त्यों तिय की देह में, नेह उठत उफिनाइ ॥६२८॥
बड़वानल पर बढ़ति है, बिरह ताप तिय अंग ।
अति अद्भुत अधिकाति है, प्रेम पयोधि तरंग ॥६२९॥
वहै सबै अनुनय सहित, मधुर बचन चित चाउ ।
क्यों राखे अब रोकि सखि, फूट्यो प्रेम तलाउ ॥६३०॥
अति उतंग उरजनि लसत, चपल मुकत बर हार ।
मनो मेरु बिब सृंग ते, गिरत गंग जुग धार ॥६३१॥
सरस बाल को मन लला, पारावार अनूप ।
नीरस मानसरोवरो, मारवार के रूप ॥६३२॥
चढ़त सुन्यो नहिं स्याम में, और रंग अरु बाल ।
अधर राग सों तैं रँगे, अदभुत तैं नँदलाल ॥६३३॥
एक भए मन दुहुनि के, छुटै न कियें उपाउ ।
कहौं सिंधु संभेद कौ, कोऊ न सकत छुड़ाइ ॥६३४॥

---

छं० नं० ६२६ हरद बरन = पीला । छं० नं० ६३३ अधर राग = ओठ के रंग—लाल अर्थात् प्रेम ।

हरनि रूप बिरहीनि कौ, जलद जाल बगराइ ।
बाँधि-बाँधि बाननि बधत, मार-बधक सम आइ ।।६३५।।
प्रफुली सुमन रसाल के, कंध बिटप भुज मेलि ।
बात निवारी बिरह की, फूल निवारी बेलि ।।६३६।।
निज स्वरूप प्रभु देत हैं, साँच कहत मुनि गोत ।
भोगनाथ की रीझ में, भोगनाथ कबि होत ।।६३७।।
सरल बान जाने कहा, प्रान हरन की बात ।
बंक भयंकर धनुष कौ, गुन सिखवत उतपात ।।६३८।।
कियो भोग सपने रमन, परम मुग्ध मन बाल ।
सेतुक देति उराहनो, लई अंक भरि लाल ।।६३९।।
दियो कान्ह निज कान तें, तुम गुलाब कौ गुच्छ ।
गुरुजन में अवतंस करि, फिरति लाल करि तुच्छ ।।६४०।।
सखी सिखावन रावरे, कहो कहा अब होइ ।
मोहन तन पानिप गई, लाज दृगनि की धोइ ।।६४१।।
लाज गहै नींदहिं लहै, निसि-दिन दहै न देह ।
सुनौ साँवरे रावरे, तहाँ न दीजै नेह ।।६४२।।
चढ़ी अटारी बाम वह, कियो प्रनाम निखोट ।
तरनि किरनि तें दृगनि कों, कर सरोज करि ओट ।।६४३।।*
कढ़त पियूषहु ते मधुर, मुख सरसुति के सोत ।
भोगनाथ नर नाथ के, साथ बसें कबि होत ।।६४४।।
दिन हू मैं अति जगमगै, बाल बदन बिधु कांति ।
लखौ लाल या संधि मैं, उदै सैल की भाँति ।।६४५।।

---

छं० नं० ६३५ बधक=ब्याधा । छं० नं० ६३८ गुन—गुण=रस्सी, डोरी । छं० नं० ६४० अवतंस=भूषण । छं० नं० ६४५ संधि=संधि काल—दिन और रात के मिलने का समय । उदै सैल=उदयाचल ।

* दे० रसराज उ० क्रियाविदग्धा ।

भोगनाथ मुख-चंद की, ओर लखत बरजोर।
करौं कौन बिधि मान ए, लोचन होत चकोर ॥६४६॥
अंग करत परिरंभ में, सुधा समुद्र बिनोद।
सुरत अंत हूँ पाइयै, सुरत आदि को मोद ॥६४७॥
अँसुवनि के परबाह मैं, अति बूढ़िबें डराति।
कहा करै नैनानि कों, नींद नहीं नियराति ॥६४८॥
अनल ज्वाल-सी लगति है, बालपने मैं बाल।
जग जारन कों जानियत, जोबन में जंजाल ॥६४९॥
पलक-पलक लागे बिना, क्यों करि दृगनि बिनोद।
सोवन देत न सरद में, बिकच कुमुद आमोद ॥६५०॥
तेरो सखी सुहाग बर, जानत हैं सब लोक।
होत चरन के परस पिय, प्रफुलित सुमन असोक ॥६५१॥
प्रीतम पिया पियाइ कै, सुख मुख सुधा अनूप।
पुलक मुकुल केसर पटल, करि केसरि अनुरूप ॥६५२॥
पिय के मन मनभाँवती, और बात नहिं फूल।
कुच परिरंभन सों तरुनि, करि कुरबक तरु तूल ॥६५३॥
करि चख चारु चितौनि सों, सुमन कलित अनुकूल।
तरुन तिलोकी तिलक कौ, तरुनि तिलक तर तूल ॥६५४॥
चितवनि कुच परिरंभ मुख, सिद्धचरन हृति केलि।
कियो तिलक कर बकनिलित, लाल बकुल कंकेलि ॥६५५॥
होत जगत में सुजन कौ, दुरजन रोकनहार।
केतक, कमल गुलाब के, कंटकमय परिहार ॥६५६॥
कछु न गनति दुरजननि लखि, तोहि दृगनि सुख देति।
निवरि कंटकनि मधुकरी, रस गुलाब कौ लेति ॥६५७॥

---

छं० नं० ६४६ बरजोर=जबर्दस्ती। छं० नं० ६५६ परिहार=रोक।

फूलति कली गुलाब की, सखि यह रूप लखै न।
मनो बुलावति मधुप कों, दै चुटकी की सैन ॥६५८॥
भ्रमत रहत निस द्यौस हू, करी मधुकरी तूल।
कित वह डारी सो हितू, कित बकिनव कौ फूल ॥६५९॥
मिले मोहिं अति प्रेम सों, सटपटात उठि प्रात।
छोंड़ि आपनों भौन तुम, भौन कौन के जात ॥६६०॥
हियो जरायो बाल कौ, अनल ओज निज मैन।
ता पर तेरे देत दुख, लाल सलोने नैन ॥६६१॥
हरि हिय तें रति रंग में, गिरे गुंज-गुन टूटि।
मनो स्याम घन तें परे, इंद्रगोपिगन छूटि ॥६६२॥
कररि रसोई बाल वह, मगन तिहारे ध्यान।
जरति आगि निजु आँगुरी, होत नहीं मन ग्यान ॥६६३॥
प्रथम अरध छोटी लगी, पुनि अति लगी बिसाल।
बामन कैसी देह निसि, भई बाल को लाल ॥६६४॥
करौ कोटि अपराध तुम, बाके हिए न रोष।
नाह सनेह सभुद्र में, बूड़ि जात सब दोष ॥६६५॥

---

छं० नं० ६५८ गुलाब की कली के फूलते समय जो शब्द होता है वह मानो भौंरे को बुलाने के लिए चुटकी बजाने का इशारा है। छं० नं० ६५९ बकिनव—बकायन=पुष्प-विशेष। छं० नं० ६६१ इस दोहे में 'जले पर नमक लगाना' इस लोकोक्ति का सन्निवेश है। छं० नं० ६६२ गुंज-गुन=घुँघुची की माला। इन्द्रगोपिगन=बीरबहूटी। छं० नं० ६६४ वामन जी का शरीर प्रथम तो देखने में छोटा लगा था पर बाद को उसका बिस्तार बहुत अधिक हुआ। इसी प्रकार नायिका को जब तक नायक के आने की आशा बनी रही तब तक तो निशा का पूर्वार्द्ध उसे बहुत छोटा लगा पर जब निराशा हो गई, तो उत्तरार्द्ध बहुत बड़ा जान पड़ा।

बिरह तचे तिय-कुचनि लों, अँसुवा सकत न आइ।
गिरि उड़गन ज्यों गगन तें, बीचहि जात बिलाइ ॥६६६॥
स्याम तिहारे बिरह दृग, करत सकज्जल रोज।
मनों बढ़ावत प्रेम सों, सूरसुताहि सरोज ॥६६७॥
छाँह बिना ज्यों जेठ-रबि, ज्यों बिन औषधि रोग।
ज्यों बिन पानी प्यास, यों, तेरो दुसह बियोग ॥६६८॥
मो दृग कंजनि को दियो, दरपनु मोद निदानु।
भोगनाथ मन भाँवते, भए भोर के भानु ॥६६९॥
भोगनाथ नरनाथ कौ, बदन इंदु अरबिंदु।
करत कबित्तनि करत बर, मधुर सुधा मधु बिंदु ॥६७०॥
कमल मुखनि कुबलय दृगनि, कुमुद मधुर मुसिक्यानि।
लखौ लाल ऊपर महल, कमलाकर सुखदानि ॥६७१॥
तब लों नहिं जानति दृगनि, जब लों नहीं उदोति।
बिहसन छीर मिठासमय, मठा चंद की जोति ॥६७२॥
जब-जब तेरी बाल के, चित्त चढ़ै मुसिक्यानि।
अधर कपोल बिलोचननि, तब दृग झलकति आनि ॥६७३॥
बासर मैं रबि हा तहीं, जामें निरखत भौंह।
सुनो लाल ता प्रेम के, परी आइ बिच सौंह ॥६७४॥
कपट बचन अपराध तें, निपट अधिक सुखदानि।
जरे अंग में संकु ज्यों, होत बिथा की खानि ॥६७५॥
लाल तिहारे बिरह नित, छीन बाल के अंग।
जानति हों चाहति दियो, निज सायुज्य अनंग ॥६७६॥

---

छं० नं० ६६६ आकाशमंडल से उल्कापात होता है पर प्रायः उल्कागण बीच में ही नष्ट हो जाते हैं। उसी प्रकार से विरह-संतप्त नायिका के आँसू गिरते हैं पर कुचों तक पहुँचने के पूर्व ही नष्ट हो जाते हैं। क्योंकि संतप्त कुचों की गरमी इतनी प्रबल है कि अपने पास पहुँचने के पूर्व ही अश्रुजल नष्ट कर देती है छं० नं० ६७६ संकु=बर्छी।

बाल अलप जीवन भई, ग्रीषम सरित सरूप।
अब रस परिपूरन करौ, तुम घनस्याम अनूप ॥६७७॥
मुख बिधु छिन-छिन यों रहै, एक द्यौस ही माँझ।
पून्यो हुती प्रभात अब, होति अमावस साँझ ॥६७८॥
कहा कहे रूखे बचन, सातिक भाव अपार।
तरुनि छपायो चहति तू, तिन की ओट पहार ॥६७९॥
तेरी मृदु मुसिक्यानि लखि, सरद जोन्ह सम रंग।
बाढ़त मोद पयोधि कें, दृगनि तरंग उतंग ॥६८०॥
अँसुवनि सों छाए रहै, लाल बाल के नैन।
तब तें तो दरसन छुट्यो, तब तें कछु लखै न ॥६८१॥
बाल गहति दसननि लसत, लाल अधर बर बिंब।
मनो दसन अरबिंद है, सरद इंदु कौ बिंब ॥६८२॥
सखि छपाव यह भाव अब, चाहत भयो जनाउ।
अँखिया में उर की उमगि, रह्यो तनीन तनाउ ॥६८३॥
अंजन जुत अँसुवा ढरत, लोचन मीन समान।
लसत नीलमनि दंड जुत, मनो मनोज निसान ॥६८४॥
सेतु बिंदु चंदन सहित, गिरत नाल तें टूटि।
बिधु उर तें जनु बिधु बधू, परति भानु कर छूटि ॥६८५॥
जाके बर बरजोर यह, करत सकल तन ऐनि।
बरछी मनो मनोज की, तिरछी चारु चितौनि ॥६८६॥
डीठि परस्पर दुहुनि की, दई बदन जनु चैन।
तिय मुख में पिय नैन हैं, पिय मुख में तिय नैन ॥६८७॥

---

छं० नं० ६७७ भावार्थ—हे घनश्याम (कृष्ण—मेघ) ग्रीष्म ऋतू की नदी के समान वह बाल अल्प जीवन (प्राण—जल) हो रही है, उसको तुम अब रस (रस—जल) से परिपूर्ण करो।

दुहूँ ओर मुख दुहुनि के, बिधु लौं करत प्रकास।
लाज-अँध्यारी दुहुनि कीं, कहूँ न पावति बास ॥६८८॥
कौन भाँति कै बरनियै, सुंदरता नँदनंद।
वाके मुख की भीख लै, भयो ज्योतिमय चंद ॥६८९॥
दिन में सुभग सरोज हैं, निसि में सुंदर इंदु।
द्योस-राति हूँ चारु अति, वाको बदन गोबिंद ॥६९०॥
दियो दरस कीनी भली, मोहन नंदकुमार।
भयो बन्यो मुकतानि कौं, अंग-अंग सिंगार ॥६९१॥
लसत रतन दरपन बिमल, तों कपोल बस नारि।
सनमुख रहि जो भाल में, लीजै तिलक सँवारि ॥६९२॥
सुनत सदा गुरु बचन हित, रहत बिबुध गन साथ।
भोगनाथ यह जानियत, सदा भूमि सुरनाथ ॥६९३॥
सरनागत पालक महा, दान जुद्ध अति धीर।
भोगनाथ नरनाथ यह, पग्यो रहत रस बीर ॥६९४॥
भोगनाथ नरनाथ के, लोचन लखत बिसाल।
रहत गरीबी गहि दुहुनि, नीबी गहि बर बाल ॥६९५॥
जगत जगत दोऊ भूजा, जग्य-रूप के रूप।
भोगनाथ नरनाथ की, भौंह निहारत रूप ॥६९६॥
जब लौं सजनी बोलियै, ये गरबीले वैन।
जब लगि तुम निरखे नहीं, भोगनाथ के नैन ॥६९७॥
तुरग अरब ऐराक के, मनि आभरन अनूप।
भोगनाथ-सों भीख लै, भए भिखारी भूप ॥६९८॥
भोगनाथ नरनाथ की, रीझ्यो खीझ अनूप।
होत भिखारी भूप है, भूप भिखारी रूप ॥६९९॥
मुरलीधर गिरिधरन प्रभु, पीतांबर घनस्याम।
बकी बिदारन कंस अरि, हरन अभिराम ॥७००॥
पीत झँगुलिया पहिरि कै, लाल लकुटिया हाथ।
धूरि भरे खेलत रहे, ब्रजवासिन ब्रजनाथ ॥७०१॥

## आशिर्वाद और प्रार्थना

तिरछी चितवनि स्याम की, लसत राधिका ओर।
भोगनाथ को दीजिए, यह मन सुख बरजोर ॥७०२॥
मेरी मति में राम हैं, कबि मेरे 'मतिराम'।
चित मेरो आराम में, चित मेरे आराम ॥७०३॥

समाप्त

---

छं० नं० ७०३ मेरी बुद्धि (मति) में राम का निवास है। मेरे कवि 'मतिराम' हैं—अर्थात् मैं मतिराम नाम का कबि हूँ मेरा चित्त आराम में रहता है इसलिये ऐ राम मेरे चित्त में आओ (आराम)।

# संपादन-सामग्री

मतिराम के ग्रंथों की जिन प्रतियों के आधार पर ग्रंथावली का संपादन किया गया है, उनका परिचय इस प्रकार है:—

( १ )

१. रसराज (हस्त-लिखित) श्रीव्रजराज-पुस्तकालय, गँधौली, सीतापुर लिपि-काल सं० १९००

२. रसराज (मुद्रित) लाइट-छापाख़ाना, काशी। मुद्रण-काल संवत् १९२५

३. रसराज (मुद्रित) नवलकिशोर-प्रेस, लखनऊ

४. रसराज ( ,, ) लल्मीवेंकटेश्वर-प्रेस, बंबई

५. रसराज ( ,, ) भारतजीवन-प्रेस, काशी

६. रसराज ( ,, ) राजस्थान-यंत्रालय, अजमेरे

( २ )

१. ललितललाम (हस्त-लिखित) श्रीव्रजराज-पुस्तकालय, गधौली, सीतापुर

२. ललितललाम (हस्त-लिखित) श्रीशिवदुलारे द्विवेदी द्वारा प्राप्त प्रति

३. ललितललाम (मुद्रित) भारतजीवन-प्रेस, काशी

( ३ )

१. मतिराम-सतसई (हस्तलिखित) श्रीशिवदुलारे द्विवेदी द्वारा प्राप्त पूर्ण प्रति

२. मतिराम-सतसई (हस्त-लिखित) पंडित भवानीशंकर याज्ञिक द्वारा प्राप्त खंडित प्रति

इनके अतिरिक्त 'फूल-मंजरी' के दोहों तथा मतिरामजी के कई

फुटकल छंदों के लिये हम श्रीयुत याज्ञिक-त्रय के कृतज्ञ हैं। अलंकार-पंचाशिका का परिचय पंडित भागीरथप्रसाद दीक्षित ने लिखा है। उनको भी धन्यवाद। यह ग्रंथ अभी निर्विवाद रूप से रसराज के रचयिता का ही नहीं मान लिया गया है। ग्रंथावली में पहले मूल पाठ है। फुट-नोट में ऊपर दिखलाई प्रतियों से मिलान करके पाठांतर दिए गए हैं तथा फिर शब्दार्थ और भावार्थ आदि। जहाँ वही छंद तीनों या दो ग्रंथों में समान रूप से आया है वहाँ इस विषय की भी चिह्न-विशेष लगाकर सूचना दे दी गई है।

भूमिका लिखने में लेखक को और जिन ग्रंथों से सहायता मिली है उनके नाम यथास्थान लिख दिए गए हैं। उन सबके रचयिताओं के प्रति लेखक हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता है।